नहीं गोस[1] है रे नहीं नैन है रे नहीं मुष है रे नहीं बैन है रे।
नहिं ऐन[2] है रे नहिं ग़ैन[3] है रे नहिं सैन[4] है रे न असैन[5] है रे॥
नहिं पेट है रे नहिं पीठ है रे नहिं कडवा है नहिं मीठ है रे।
नहिं दुश्मन है नहिं ईठ[6] है रे नहिं सुंदर दीठ[7] अदीठ है रे॥७॥

---

## ( २६ ) सहजानंद ग्रंथ

[ यह सहजानंद ग्रंथ २४ चौपाई दोहों में वर्णित है। इसमें यह बात दिखलाई है कि हिंदू और मुसलमान आदि के धर्म की प्रक्रियाओं में कई विधि विधान आडंबर दिए हैं। परंतु बिना अनेक कर्मों के अनुष्ठान के ही तथा बिना ही विधि विधान और आडंबर के भी ज्ञान वा आनंद की सहज में प्राप्ति हो सकती है। उसका एक उपाय यह है कि परमात्मा का निरंतर ध्यान और इसका नाम निरंतर रटना। इस साधन से पूर्वकाल में तथा इस काल में ब्रह्मादिक इंद्रादिक देवता और ऋषि और नारदादिक मुनि और कबीरदास रैदास और दादूदास आदिक तरण-

---

१–गोश ( फारसी ) कान, कर्णेंद्रिय। २—३–यह ऐन गैन का मसला सूफी मत में एक समझौती है। ऐन कहने से निगुण तत्त्वरूपता और गैन ( नुकता लगाने से ) सगुणरूपता का बोध होता है। यह मसला कुरान में भी आया है। "सिफातुल्लाहेलैसो व ऐनेज़ातिन्"। और कहा है "जब कि इस नुकत-ए-हस्ती को दिया दिल से उठा। ऐन में गैन में क्या फेर है अल्लाः अल्लाः।" ४–समझौती, इशारा। अनिर्वचनीय होने से केवल अनुभव प्राप्त महात्माओं के इशारों से निर्मल चित्त जिज्ञासु भेद को समझ सकता है। इससे 'सैन' रूप है ऐसा कहा है। ५–असैन—सैन रहित। पूर्व से विपरीत। अर्थात् उसको यथार्थ जानने में सैन भी काम नहीं देती। ६–इष्ट, मित्र, इष्टदेव। ७–दृष्ट, प्रत्यक्ष। अदीठ इसका विपरीत।

तारण हो गए हैं। कुछ उदाहरण भी देते हैं। वेदांत का सिद्धांत है कि सत्य ज्ञान की प्राप्ति जब होती है तो मूल सहित पूर्वसंचित कर्मों का नाश और आगे होनेवाले कर्मों का निरोध आप ही हो जाता है। सहजानंद के कहने में यही तात्पर्य है। ]

चौपाई छंद

चिन्ह बिना सब कोई आए। इहाँ भए दोइ पंथ चलाए ॥
हिंदू तुरक उठ्यो यह भर्मा। हम दोऊँ का छाड्या धर्मा ॥ २ ॥
नां मैं कृत्तम कर्म बषानौं। ना रसूल[1] का कलमा[2] जानौं ॥
ना मैं तीन ताग गलि नाऊँ[3] । ना मैं सुन्नत[4] करि बौराऊँ[5] ॥ ३ ॥
सहजै ब्रह्म अगिन[6] परजारी[7]। सहजि समाधि उनमनी[8] तारी[9]।
सहजै सहज राम[10] धुनि होई। सहजै माँहि समावै सोई[11]॥४॥

दोहा छंद

जोई आरंभ कीजिए, सोई संसय काल।
सुंदर सहज सुभाव गहि, मेट्यौ सब जंजाल ॥

चौपाई छंद

सहज निरंजन सब मैं सोई। सहजै संत मिलै सब कोई ॥
सहजै शंकर लागै सेवा। सहजै सनकादिक शुकदेवा ॥१६॥

---

१—पैगंबर ( यहाँ मोहम्मद )। २—दीन इसलाम का मुख्य मंत्र 'लाइलाहे' इत्यादि। ३—पहनूँ। ४—मुसलमान होने का एक प्रधान संस्कार। ५—बावला बनूँ। ६—ब्रह्मरूपी अग्नि। ७—जलाई, प्रत्यक्ष की। ८—उन्मनिमुद्रा। ९—ताली लगाई उन्मनि से तिर गया। १०—स्मरण सिद्धि से समाधि में अनाहत नाद होने लगा। ११—इस प्रकार ज्ञान ध्यान करनेवाला।

सोझा[१] पीपा[२] सहजि समाना । सेन[३] धना[४] सहजै रस पाना ॥
जन रैदास[५] सहज कौं वंदा । गुरु दादू सहजै आनंदा ॥२३॥

---

## ( २७ ) गृह बैराग बोध ग्रंथ

[ इसी २१ छंदों के ग्रंथ में गृहस्थी और वैरागी का संवाद है। गृहस्थी गृहस्थपने को मुख्य मानता है और वैरागी के दोष बताता है, और वैरागी गृहस्थी में सांसारिकता के अवगुण आरोपण करके गर्हित बताता है। अंततोगत्वा यह निर्णय हुआ कि विरक्त का धर्म गृहस्थ से बना रहता है और गृहस्थ का निस्तारा वैरागी से होता है, जैसा कि नीचे के छंदों में दिखाया है। दोनों के संवाद का सार यह है ( १ ) गृहस्थी ने वैरागी से कहा कि या तो तुमसे परमेश्वर रूठ गया है या तुमको किसी ने बहका दिया है कि तुम विरक्त हुए। तुमने बुरा किया कि बिना विचारे ही घर छोड़ आए क्योंकि जनक वसिष्ठ आदि महात्माओं ने तो घर ही में सब कुछ पाया है, घर में स्त्री पुत्रादिक का जो सुख है उसको छोड़कर जो मुक्ति चाहता है वह ज्ञानी नहीं है क्योंकि उनको देखने से सब दुःख भाग जाते हैं, वह आनंद कोटि मुक्तियों में भी नहीं प्राप्त होता। तुमने पुत्र-कलत्र को छोड़ा सही पर तुमसे माया नहीं छूटी। फिर तुम क्या वैरागी हो? तुम्हारी वासना मिटती

---

१—सोजजी भक्त भगवान के भक्त थे। २—पीपाजी भक्त रामानंदजी के शिष्य थे। गांगरोन का राज्य छोड़कर भक्ति ज्ञान में तत्पर होकर भगवत्कृपा के भागी हुए। ३—सेनजी भक्त रामानंदजी के तीसरे शिष्य थे। बांधोगढ़ के राजा के नाई थे। भगवान ने एक बार इनकी एवज का काम किया था। ४—धनाजी भक्त रामानंदजी के शिष्य थे। इनका खेत भगवान ने निपजाया था। ५—रैदासजी भक्त, पूर्व जन्म में और इस जन्म में भी श्रीरामानंदजी के शिष्य थे।

ही नहीं, हम गृहस्थियों से आशा किया करते हो। चील की नाईं आकाश में उड़ गए तो क्या हुआ; देखते तो हो भोजनाच्छादन रूपी धरती ही की तरफ। याद रखो, गृहस्थी का आश्रम बड़ा है जहाँ जती संत चले आते हैं, और वैरागियों के मन का डाँवाडोलपना तभी मिटता है जब भोजन पेट में पड़ता हैं। ( २ ) इसके उत्तर में वैरागी ने कहा कि मुझको वैराग्य धारण से ज्ञान का प्रकाश मिला है, संसार को उदासीन देखकर वैरागी हुआ हूँ, प्रायः विरक्त लोगों ने संसार ही छोड़ा है जैसे ऋषभदेव, जड़भरत आदि। घर दुःखों का भांडार है, जो इस अंधकूप में पड़ा रहे वह मुक्ति को क्या जाने। सच है, नरक का कीड़ा नरक ही को पसंद करता है, चंदन को वह नहीं चाहता। इस शरीर को—जिसमें हाड़, मांस, मेद और मज्जा भरे हैं और नव द्वार से निरंतर मल निकला करता है—वैरागी घोर नरक समझता है। माया वही है जिससे आदमी बँधा रहे। वैरागी के कोई वांछा नहीं रहती, उसकी वांछाएँ अनायास ही पूरी हो जाती हैं। उसका शरीर इस संसार में जल में कमल के समान निर्लिप्त है। भोजनादि का चाहना शरीर का धर्म है, इसके लिये गृहस्थी के यहाँ जाना कोई दोष नहीं। वैरागी गृहस्थी के घर आकर जब भोजन पाता है तो गृहस्थी के पंच दोष ( चूल्हा, चाकी, बुवारी आदि जन्य ) छूट जाते हैं। ]

## रुचिरा छंद[1]

विरकत धर्म रहै जु गृही तें गृहि कौं विरकत तारै[2] जू।

---

१–रुचिरा द्वितीय प्रकार में विषम चरण १६ के और सम १४ मात्रा के होते हैं ( छंदप्रभाकर )। २–गृहस्थ के होने से विरक्त की भिक्षा आदि सेवा रक्षा होती है। सभी विरक्त हो जाते तो शीघ्र प्रलय हो जाता। और विरक्त धर्म के मर्म्म को गृहस्थियों को उपदेश करके उनको सन्मार्ग पर लाकर भवसागर से पार उतार देते हैं।

ज्यों बन करै सिंह की रच्छा सिंहसु बनहिं उबारै[1] जू ॥२९॥
विरकत सुतौ भजै भगवंतहिं गृही सु ताकी सेवा[2] जू ।
हय के कान[3] बराबर दोऊ जती सती को भेवा[4] जू ॥३०॥

---

## ( २८ ) हरिबोल चितावनी ग्रंथ

[ सुंदरदास जी ने 'हरिबोल चितावनी', 'तर्क चितावनी और विवेक चितावनी' ऐसे तीन छोटे ग्रंथ लिखे हैं और सवैया ( सुंदर विलास ) में भी 'उपदेश चितावनी' और 'काल चितावनी' ये दो अंग आए हैं। 'चितावनी' शब्द से अभिप्राय सावधान वा चैतन्य करने का है। जिस उपदेश से मनुष्य की भूल, असावधानी, भ्रम वा विपरीत ज्ञान दूर किया जाय उसके लिये 'चितावनी' ऐसा नाम दिया जाता है। इन ग्रंथों में छंदों का चतुर्थ पाद प्रायः ऐसा है जो चितावनी करने में मुख्य प्रयोजन रखता है और वह प्रत्येक छंद में बार बार आता है। यथा, इस प्रथम 'चितावनी' में "हरि बोलौ हरि बोल" यह चरण तीसों दोहों में बराबर आया है। इस चितावनी में मनुष्य-जन्म की महिमा और उसका वृथा खोने का उलाहना और उपहास्य तथा भगवद्भजन सदा प्रत्येक अवस्था में करते रहने का प्रबोधन किया है। इन चितावनियों में एक मुख्य चमत्कार यह भी है कि इनकी भाषा चटकीली और मुहावरेदार है जिसमें प्रायः ऐसे शब्दों और वाक्यों का प्रयोग है कि जो लोकप्रिय, जनश्रुत वा सर्व-व्यवहृत होते हैं। कुछ दोहे छाँट कर देते हैं। ]

### दोहा छंद

रचना यह परब्रह्म की, चौराशी झकझोल[5] ।

---

१—सिंह के भय से वन को कोई काट नहीं सकता। २—सेवा करे। ३—घोड़े के दोनों कान बराबर होना ही शोभा है। ४—भेद। जोड़ा। ५—झगड़ा, झंझट।

मनुष देह उत्तम करी, (सु) हरि बोलौ हरि बोल ॥१॥
मेरी मेरी करत है, देषहु नर की भोल[1] ।
फिरि पीछै पछितायँगे, (सु) हरि बोलौ हरि बोल ॥४॥
हा[2] हा हू हू मैं मुवौ, करि करि घोल मथोल[3] ।
हाथि कछू आयौ नहीं, (सु) हरि बोलौ हरि बोल ॥८॥
धाम[4] धूम बहुतैं करी, अंध अंध धमसोल[5] ।
धेधक धीना[6] ह्वै गए, (सु) हरि बोलौ हरि बोल ॥१०॥
मोटे मीर कहावते, करते बहुत ढफोल[7] ।
मरद गरद में मिलि गए, (सु) हरि बोलौ हरि बोल ॥१८॥
तेरौ तेरैं पास है, अपने माँहि टटोल ।
राई घटै न तिल बढ़ै, (सु)हरि बोलौ हरि बोल ॥२८॥
सुंदरदास पुकारि कै, कहत बजाएँ ढोल ।
चेति सकै सो चेतियौ, (सु) हरि बोलौ हरि बोल ॥३०॥

---

## (२८) तर्क चितावनी ग्रंथ

[ ५६ चौपाई छंदों में मनुष्य की देह की चारों पनोतियों का मनोग्राही वर्णन और उनमें प्रभु का विस्मरण रहकर मायाजाल के बंधन में पड़े रहना और तत्वज्ञान को बिसर जाना और ममता की पोट सिर पर धरे धरे जन्म भर भ्रमते रहना, अंत में हीन दीन होकर अपनी पाली

---

१—भूल । २—हँसी ठट्ठा—हलकी बातें । ३—सलाह—मनसूबे । ४—मार धाड़—धामक धड़िया । ५—धमसोल—ऊधम । ६—धीणा—बिगड़ गए । किया कराया सब मिट्टी हो गया । ७—शेखी भरे दिखाऊ काम । निरर्थक बड़ाई ।

षाइ षेलि हँसि रोइ गुदारी[1] ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारो ॥ ४ ॥
भयौ किशोर काम जब जाग्यौ ।
परदारा कौं निरषन लाग्यौ ॥
ब्याह करन की मन महिं धारो ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारो ॥ ५ ॥
भयौ गृहस्थ बहुत सुख पाया ।
पंच सषी मिलि मंगल गाया ॥
करि संयोग बड़ो झषमारी ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ ७ ॥
जौ त्रिय कहै सु अति प्रिय लागै ।
निशि दिन कपि ज्यूँ नाचत आगै ॥
मार न सहै सहै पुनि गारी ।
अइया मनुषहुँ बूझि तुम्हारी ॥ १५ ॥
यों करते संतति होइ आई ।
तब तै फूल्यो अंग न माई ॥
देत बधाई ता परिवारी ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारो ॥ २० ॥
पुत्र पौत्र बंध्यौ परिवारा ।
मेरे मेरे कहै गँवारा ॥

---

१—गुजारी, गमाई, खोई ।

करत बड़ाई सभा मँझारी ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ २३ ॥
उद्यम करि करि जोरी माया ।
कै कछु भाग्य लिख्यौ सो पाया ॥
अजहूँ तृष्णा अधिक पसारी[1] ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ २४ ॥
निपट वृद्ध जब भयौ शरीरा ।
नैननि आवन लाग्यौ नीरा[2] ॥
पौरी परयो करै रषवारी ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ २९ ॥
कानहु सुनै न आँषिहु सूझै ।
कहै और की औरे बूझै ॥
अब तौ भई बहुत विधि ख्वारी ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ ३० ॥
बेटा बहू नजीक न आवैं ।
तू तौ मति चल कहि समुझावैं ॥
टूक देहि ज्यौं स्वान बिलारो[3] ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ ३१ ॥
ताकौ कह्यौ करै नहिं कोई ।
परबस भयौ पुकारै सोई ॥

---

१–फैली । २–निर्बलता से जल पड़ने लगा । ३–बिलाई, बिल्ली ।

मारी अपने पाँव कुदारी[1] ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ ३५ ॥
अब तौ निकट मौति चल आई ।
रोक्यौ कंठ पित्त कफ बाई ॥
जम दूतनि फाँसी विस्तारी[2] ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ ३७ ॥
हंस[3] बटाऊ किया पयाना ।
मृतक देषि के सबै डराना ॥
घर महिं तैं ले जाहु निकारी ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ ३६ ॥
लै मसान मैं आए जबही ।
कीए काठ एकठे सबही ॥
अग्नि लगाइ दियौ तन जारी ।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी ॥ ४३ ॥
सुकृत न कियौ न राम सँभारयौ ।
ऐसो जन्म अमोलिक हारयौ ॥
क्यौं न मुक्ति की पौरि[4] उघारी ।
अइया मनषहुं बूझि तुम्हारी ॥ ४८ ॥

---

१—कुल्हारी—अपने पाँव कुल्हारी मारना—अपना बुरा आप करना ( मुहावरा है )। २—फाँसी को गले पर फेंका। ३—प्राण-पखेरू—जीव। ४—द्वार—मुक्ति का द्वार ज्ञान और भक्ति है। उसका उघारना उसका साधन।

कबहुँ न कियौ साधु कौ संगा।
जिनकै मिलै लगै हरि रंगा॥
कलाकंद तजि बनजी षारी[1]।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ४९॥
सकल शिरोमनि[2] है नरदेहा।
नारायन कौ निज घर येहा॥
जामहिं पइए[3] देव मुरारी।
अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ५५॥

---

## ( ३० ) विवेक चितावनी ग्रंथ

[ ४० चौपाई छंदों में शरीर की अनित्यता, मृत्यु अवश्य ही होगी, इस उपदेश के साथ विवेक की उत्तेजना की गई है कि यह शरीर अनित्य है, इसका अन्य व्यक्तिगत संबंध भी अनित्य है, जैसे शरीर की स्थिति का निश्चय नहीं वैसे मृत्यु के आने का निश्चय भी नहीं। न जाने कब शरीरपात हो जाय, इसलिये अमरत्व के हेतु ब्रह्मनिष्ठ होना ही एक उपाय है। सब ही छंदों में "समझि देषि निश्चै करि मरना" यह अंत्य चरण है। इसका ढंग नीचे लिखे छंदों से प्रतीत होगा जो उदाहरणवत् दिए जाते हैं। ]

---

१—खराब खार, जो पुराने समयों में बहुत सस्ता होता था। २—मनुष्य शरीर अन्य योनियों की अपेक्षा उत्तमतर है क्योंकि इसमें विवेकादि विशेष है जिनसे परमार्थ साधन हो सकता है। अन्य योनियों में यह शक्ति नहीं है इससे वे निकृष्ट और यह श्रेष्ठ है सो स्पष्ट है परंतु मनुष्य इस बात को शीघ्र ही भूल जाता है। ३—पाइए। मिल जाते हैं। भगवत्साक्षात्—ब्रह्म की प्राप्ति।

माया मोह माँहि जिनि[१] भूलै।
लोग कुटंब देखि मत फूलै॥
इनके संग लागि क्या जरना[२]।
समझि देखि निश्चै करि मरना॥ ३ ॥
अपने अपने स्वारथ लागै।
तूँ मति जानै मोसन[३] पागै[४]॥
इनकौं पहिले छोड़ि निसरना।
समझि देखि निश्चै करि मरना॥ ५ ॥
या शरीर सौं ममता कैसी।
याकी तौ गति दीसत ऐसी॥
ज्यौं पाले का पिंड पिघरना।
समझि देखि निश्चै करि मरना॥ ९ ॥
दिन दिन छीन होत है काया।
अँजुरी मैं जल किन ठहराया॥
ऐसी जानि वेगि निस्तरना।
समझि देखि निश्चै करि मरना॥ ११ ॥
षंड विहंड काल तन करिहै।
संकट महा एक दिन परिहै॥
चाकी माँहि मूँग ज्यौं दरना।
समझि देखि निश्चै करि मरना॥ १३ ॥

---

१—मत। २—जलना, मरना। क्या इनका इतना घनिष्ठ संबंध रहेगा कि सती की नाईं इनके साथ ही जलेगा। ३—साथ। ४—लिपटे।

काल खड़ा सिर ऊपर तेरे ।
तू क्या गाफिल इत उत हेरे ॥
जैसे बधिक हतै तकि हरना ।
समझि देखि निश्चै करि मरना ॥ १७ ॥

जोरि जोरि धन भरे भँडारा ।
अर्ब षर्ब कछु अंत न पारा ॥
षोषो[1] हांडी हाथि पकरना ।
समझि देखि निश्चै करि मरना ॥ १९ ॥

बहु विधि संत कहत हैं टेरै ।
जम की मार परै सिर तेरै ॥
धर्मराइ कौं लेषा भरना ।
समझि देखि निश्चै करि मरना ॥ २४ ॥

वेद पुरान कहै समुझावै ।
जैसा करै सु तैसा पावै ॥
तातैं देखि देखि पग धरना ।
समझि देखि निश्चै करि मरना ॥ २९ ॥

काम क्रोध बैरी घट माहीं ।
और कोउ कहुँ बैरी नाहीं ॥
राति दिवस इनहीं सौं लरना ।
समझि देखि निश्चै करि मरना ॥ ३१ ॥

---

१—खाली—रीती ।

गर्व न करिए राजा राना।
गए बिलाइ देव अरु दाना॥
तिनके कहूँ षोजहू षुर[1] ना।
समझि देखि निश्चै करि मरना॥ ३६॥
जुदा न कोई रहने पावै।
होइ अमर जो ब्रह्म समावै॥
सुंदर और कहूँ न उबरना[2]।
समझि देखि निश्चै करि मरना॥ ४०॥

---

## ( ३१ ) पवंगम छंद

[ इस ग्रंथ का नाम ग्रंथकर्ता ने और कुछ न रखकर केवल "पवंगम" ही रख दिया जो उस छंद का नाम है जिसमें यह ग्रंथ वर्णित है। इसमें पवंगम ( अरिल ) के १८ छंदों में विरहिनी का मनोविकार वा पुकार कही गई है। प्रत्येक छंद के चरण के अंत्य पद में "लाटानुप्रास" की रीति से, शब्दालंकार की चतुराई से, वेदांत के कई रहस्य बताए हैं। एक ही शब्द को चार चार अर्थों में सरसता से प्रयोग किया है। सब छंद देते हैं। ]

पवंगम[3] छंद ( अरिल छंद )

पिय के विरह वियोग, भई हूँ बावरी।
सीतल मंद सुगंध, सुबात न बावरी॥

---

१—पाँव—खोज, खुर = निशान। २—बचना। बचने का और दूसरा उपाय ही नहीं है। ३—पवंगम (प्लवंगम) छंद—२१ मात्रा का जिसमें आदि गुरु हो, अंत में रगण हो वा गुरु हो। यह साधारण मत है। जब ११ + १० पर यति हो तो प्रायः अरिल कहाता है और इसी

अब मोहिं दोष न कोइ परौंगी बावरी ।
(परि हाँ) सुंदर चहुँ दिशि विरह सुघेरी बावरी* ॥१॥
विरहनि के मन माहिं, रहै यह सालरी ।
तजि आभूषण सकल, न ओढ़त सालरी ॥
बेगि मिलै नहिं आइ,सु अबकी सालरी ।
(परि हाँ) सुंदर कपटी पीव, पढ़ैं किहि सालरी† ॥६॥
दूभर रैनि विहाय, अकेली सेजरी ।
जिनके संग न पीव, बिरहिनी सेजरी ॥
विरहै संकल वाहि, विचारी सेजरी ।
( परि हाँ ) सुंदर दुःख अपार न पाऊँ सेजरी‡ ॥११॥

---

को चांद्रायण भी कहते हैं जब ११ मात्रा जगणांत और १० मात्रा रगणांत हो। ( छंदप्रभाकर पृ० ५०) इस छंद में 'पर हाँ' सुखोच्चारण वा गान के अर्थ सिवाय लगा दिया जाता है, छंद में उसकी गणना नहीं है।

* प्रथम छंद में 'बावरी' शब्द में ४ अर्थ हैं—( १ ) पगली ( २ ) पवन+री ( अरी सखी ), ( ३ ) वापी—बावली, ( ४ ) बावर=घेरा ।

† छठे छंद में 'सालरी' के ४ अर्थ हैं—( १ ) खटका—काँटा, ( २ ) एक प्रकार की ओढ़नी, दुपट्टा, ( ३ ) साल = संवत् + ( री ), ( ४ ) शाल = चटसाल ।

‡ ११ वें छंद में—दूबरे = दुखदायिनी, बिहाय = छोड़ वा हाय ! और 'सेजरी' के ४ अर्थ—( १ ) पलंग, बिछौना ( री ), ( २ ) से = वे + जरी = जली, बली, ( ३ ) से = वह + जरी = जड़ी, बँधी । ( ४ ) से = वह, जरी = जड़ी, बूटी, दवा ।

पीव बिना तन छीन, सूकि गई साषरी ।
हाड़ रहै कै चाम, विरहनी साषरी ॥
निशि दिन जोवै माग, बिचारी साषरी ।
(परि हाँ) सुंदरपति कौं छाँड़ि, फिरत है साषरी* ॥१४॥

---

## ( ३२ ) अडिल्ला[1] छंद

[ उपर्युक्त 'पवंगम' ग्रंथ की नाईं यहां छंद-भेद से अर्थात् अडिल्ला छंदों में विरहिनी की कथा गाई गई है और वहीं लाटानुप्रास का प्रयोग करके अनेकार्थ का संयोग किया गया है जैसा, नीचे के छंदों से ज्ञात होगा । ]

पिय बिन सीस न पारौं पाटी ।
पिय बिन आँषिनि बाँधी पाटी ॥

---

* १४ वें छंद में 'साषरी' के ४ अर्थ—( १ ) साख = फसल, ( २ ) शाखा = डाली, अथवा साँख (पतली), ( ३ ) सा = वह + खरी = खड़ी, ( ४ ) सा = वह, खरी = गधी । अर्थात् दीन-हीन दशा में ।

१—अडिल्ला छंद—चौपाई छंद का एक भेद है । इसमें १६ मात्रा अंत्य लघु और युग्मचरण वा चरण चतुष्टय में अंत में यमक हो अर्थात् वही शब्द अर्थांतराय से आवे । सुंदरदासजी ने अंत के चारों चरणों में यमक दिया है और अडिल्ला कहा है । और आगे ३३ वें ग्रंथ में मडिल्ला में 'मडिल्ल' छंद के दो दो चरणों में यमक रखा है । (हरिदास कृत छंद-रत्नावली) । 'छंदप्रभाकर' में इसी को 'डिल्ली' लिखा है और लक्षण यह दिया है कि अंत में भगण प्रत्येक चरण में हो, यमक का कुछ नियम नहीं दिया है ।

पिय बिन और लिषूँ नहिं पाटी ।
सुंदर पिय बिन छतियाँ पाटी[1] ॥ ९ ॥
मैं तौ प्रीति करत नहिं जाना ।
पीव सु लै आए नहिं जाना ॥
निशि दिन विरह जरावत जाना ।
सुंदर अब पियही पै जाना[2] ॥ ६ ॥
पिय बिन जागी रजनी सारी ।
पिय बिन कबहुँ न पहरी सारी ॥
सुंदर बिरह करबत सारी ।
विरहनि कहौ रहैं क्यौं सारी[3] ॥ १० ॥
मात पिता अरु काका काकी ।
सुत दारा गृह संपति काकी ॥
ज्यौं कोइल सुत सेवै काकी ।
सुंदर रिद्ध राषि करि काकी[4] ॥ १३ ॥

---

१—पाटी के चार अर्थ—( १ ) पटिया । सीमंत । ( २ ) पट्टी । किसी को न देखूं । ( ३ ) पत्री । अथवा पाटी पर चित्र । ( ४ ) ढकी वा गडी ।

२—'जाना' के चार अर्थ—( १ ) सीखा, ( २ ) बरात, ( ३ ) जीव, ( ४ ) चलना ।

३—'सारी' के चार अर्थ—( १ ) सब, ( २ ) ओढ़नी, ( ३ ) खैंचीं वा सार की बनी हुई । ( ४ ) साबित वा स्वस्थ सँवारी हुई ।

४—'काकी' के चार अर्थ—( १ ) चाची, ( २ ) किसकी, ( ३ ) कव्वी, ( ४ ) क्या किया ।

गर्भ माहिं तब किन तूँ पाला ।
अब माया कौं दौड़त पाला ॥
ऐसी कुबुद्धि ढाँक दे पाला ।
सुंदर देह गले ज्यौं पाला[1] ॥ १५ ॥
आगैं महापुरुष जे भूता ।
तिनि बसि कीया पंचौ भूता ॥
अब ये दीसत नाना भूता ।
सुंदर ते मरि मरि ह्वै भूता[2] ॥ २० ॥
ऐसे रटि जैसे सारंगा ।
अनत न भ्रमि जैसे सारंगा ॥
रसिक होइ जैसे सारंगा ।
तो सुंदर पावै सारंगा[3] ॥ २४ ॥
रिपु क्यौं मरै ज्ञान कौ सरना ।
तातैं मन में वासी सरना ॥
देषि बिचारि बहुरि औसरना ।
सुंदर पकरि राम को सरना[4] ॥ २८ ॥

---

१—'पाला' के चार अर्थ—( १ ) पोषण किया, ( २ ) पैदल, ( ३ ) पाल, ढक्कन, ( ४ ) बरफ।

२—'भूता' के चार अर्थ—( १ ) हुए, ( २ ) पंच महाभूत, ( ३ ) प्राणी—नानात्व करके, ( ४ ) भूत पिशाच।

३—'सारंगा' के चार अर्थ—( १ ) पपीहा, ( २ ) हिरण, ( ३ ) मोर, ( ४ ) शारंगपाणि—अर्थात् परमात्मा अथवा वह + रंग।

४—'सरना' के ४ अर्थ—( १ ) तीर + नहीं, ( २ ) सड़ना—बिगड़ना, ( ३ ) अवसर + नहीं, ( ४ ) शरण।

## ( ११ ) मडिल्ला[1] छंद ग्रंथ

[ " पवंगम छंद" और " अडिल्ला छंद" नाम वाले ग्रंथों की भाँति " मडिल्ला छंद" नाम का भी ग्रंथ २० मडिल्ला ( चौपाई ) छंदों में लिखा है परंतु इसमें विरहिन की पुकार की जगह उपदेश-रत्न भिन्न भिन्न लिखे हैं। भेद इतना ही है कि इसमें लाटानुप्रास के स्थान में यमक आए हैं अर्थात् दो चरणों में एक शब्द और दो चरणों में दूसरा शब्द । ]

बंधन भयौ प्रीति करि रामा । मुक्त होइ जौ सुमरे रामा[2] ॥
निश दिन याही करै विचारा । सुंदर छूटै जीव विचारा[3] ॥१॥
एक कर्म बंधन ह्वै मोटा । तैं बंधो कर्मन की मोटा[4] ॥
याही सीष सुनै किन काना । सुंदर देह जगत सौं काना[5] ॥२॥
मूरष तृष्णा बहुत पसारी । हरद हींग लै भया पसारी[6] ॥
औरनि कौं ठगि ठगि धन साँचा । सुंदर हरिसौं होइ न साँचा[7]॥३॥
तृष्णा करि करि परजा भूले । तृष्णा करि करि राजा भूले[8]॥

---

१—मडिल्ला छंद का किसी छंद-ग्रंथ में नाम नहीं मिला। परंतु लक्षण से यह अडिल्ला छंद होता है। इसमें दो दो चरणों में यमक है।

२—रामा ( १ ) स्त्री, ( २ ) राम, भगवान् ।

३—विचारा ( १ ) विचार, ( २ ) बेचारा, गरीब ।

४—मोटा ( १ ) भारी, बड़ा, ( २ ) मोट, गठरी ।

५—काना ( १ ) कान, कर्ण, ( २ ) कानी, तरह ।

६—पसारी ( १ ) फैलाई, ( २ ) दवा बेचनेवाला ।

७—साँचा ( १ ) संचित किया, ( २ ) सच्चा, निष्कपट ।

८—भूले ( १ ) भूल गये ( ईश्वर को ), ( २ ) भू = पृथ्वी, ले = लेते हैं ।

तृष्णा लगि दशहूँ दिश धाया। सुंदर भूषा कबहुँ न धाया[१] ॥४॥
पाट पटंबर सोना रूपा। भूल्यौ कहा देषि यह रूपा[२] ॥
छिन मैं बिलै जात नहिं बारा। सुंदर टेरि कह्या कै बारा[३] ॥६॥
जौ तूं देहि धणी कौ लेषा। तौ तूं जौ जानै सो लेषा[४] ॥
जौ तो पै नहिं आवै जावा। तौ सुंदर टूटैगी जावा[५] ॥१०॥
बरषा सीस शीत मधि नीरा। उष्ण काल पावक अति नीरा[६] ॥
ऐसी कठिन तपस्या साधी। सुंदर राम बिना का साधी[७] ॥१२॥
सिर पर जटा हाथ नष राषा। पुनि सब अंग लगाई राषा[८] ॥
कहै दिगंबर हम औधूता। सुंदर राम बिना सब धूता[९] ॥१४॥
योगो सो जु करे मन न्यारा। जैसे कंचन काटै न्यारा[१०] ॥
कान फड़ायें कोइ न सीधा। सुंदर हरि मारग चलि सीधा[११]॥१५।
जौ सब तैं हूआ वैरागी। सो क्यों होइ देह वैरागी[१२] ॥

---

१—धाया ( १ ) गया, ( २ ) घाया, अघाया।

२—रूपा ( १ ) चाँदी, ( २ ) रूप।

३—वारा ( १ ) देर, समय, ( २ ) बार, दफे।

४—लेखा ( १ ) हिसाब, ( २ ) ले = लेकर + खा = खाजा।

५—जावा ( १ ) जवाब, ( २ ) जबाडी, जीभ।

६—नीरा ( १ ) जल, ( २ ) निकट।

७—साधी ( १ ) साधन की, ( २ ) सा = वह + धी = बुद्धि।

८—राखा ( १ ) रखे, ( २ ) राख, भस्म।

९—औधूता = अवधूत। धूता = धूर्त्तता।

१०—न्यारा ( १ ) भिन्न, ( २ ) न्यारिया, जो सोने चाँदी को साफ करता है।

११—सीध ( १ ) सिद्ध, ( २ ) सही, जो टेढ़ा न हो।

१२—वैरागी ( १ ) विरक्त, ( २ ) विशेष अनुरागी।

निश दिन रहै ब्रह्मसौं राता । सुंदर सेत पीत नहिं राता[1] ॥१६॥
जीव दया कहा कीनी जैना । ज्ञान दृष्टि अभिअंतर जैना[2] ॥
जीव ब्रह्म कौ लह्यौ न षोजा । सुंदर जती भये ज्यौं षोजा[3] ॥१८॥
कथा कहै बहु भांति पुराणी । नीकी लागै बात पुराणी[4] ॥
दोष जाइ जब छूटै रागा । सुंदर हरि रीझै सो रागा[5] ॥२०॥

---

## ( ३४ ) बारह मासिया ग्रंथ

[ काव्य की सब प्रकार की कृतियों वा बनावटों में मुमुक्षु जनों तथा जिज्ञासुओं की रुचि बढ़ाना वा अद्वैत-ब्रह्मविद्या के उपयोगी सिद्धांतों को मनोरंजक बनाकर दिखाना, यही सुंदरदासजी का अभीष्ट रहा है; तदनुसार बहुत से क्षुद्र ग्रंथों की रचना की गई है और काव्य के प्रायः अंगों का समावेश किया गया है। 'बारह मासिया' लिखना कवियों की एक चाल है परंतु वेदांत का पंडित भी बारह मासिया लिखे यह कौतूहलवर्धक है। बारह मासियों में प्रायः विरहिनी की पुकार होती है। प्रत्येक मास में जो व्यथा ऋतु के अनुसार उसके तन और मन पर बीतती है, उस ही की राम-कहानी वह कहती है। सुंदरदास जी ने

---

१—राता ( १ ) रत, अनुरक्त, ( २ ) लाल अर्थात ...नंद भाव नहीं रहे।

२—जैना ( १ ) जैन, जिन मतधारी, ( २ ... = जो यदि। ना = नहीं।

३—खोजा ( १ ) खोज, पता, ( २ ) नपुं... सक ( ख्वाजासरा से खोजा )।

४—पुराणी ( १ ) पुराण शास्त्र ..., ( २ ) प्राचीन ... ान।

५—रागा ( १ ) मोह, विषयराग, ( २ ) राग, र...

बारह मासिए में विरहिनी तो यह जीवात्मा है, जो स्वारोपित वा स्वोपार्जित उपाधि ( अभ्यास ) के प्रभाव से निज भाव की भिन्नता मानकर और फिर अपने 'पीव' मूल ब्रह्म के वियोग में विह्वल ज्ञान के उदय की अवस्था में होकर विरह दशा को प्राप्त होती है। वास्तव में यह भी भक्ति का एक प्रकार है जो पूर्वसंचित गुरुकृपा और भगवदिच्छा से प्राप्त होता है। इस दशा को भोगनेवाले बहुत थोड़े पुरुष दिखाई देते हैं। उस प्यारे "पीव" परमात्मा के विरह में जीवात्मा कैसे कातर होता है, उसी को महात्मा सुंदरदासजी कैसे सीधे ढंग से वर्णन करते हैं, सो नीचे के उदाहरणों से प्रगट होगा। ]

पवंगम छंद ( अरिल[1] छंद )

प्रथम सषी री चैत वर्ष लागौ नयौ।
मेरौ पिव परदेश बहुत दिन कौ गयौ॥
बिरह जरावै मोंहि बिथा कासौं कहौं।
परि हाँ ) सुंदर ऋतु बसंत कंत बिन क्यौं रहौं॥ १ ॥

भादौं गहर गँभीर अकेलो कामिनी।
२ फि र रह्यौ झर लाय चमंकत दामिनी॥
३—- भ्यानक रैन पवन चहुँ दिशि बहै।
४—ले
(परि हाँ) ५—जावा ( बिन उस पीव बिरहिनी क्यौं रहै॥ ६ ॥

पोस नीरा ( १ र की राति पीव बिन क्यौं कटै।
तलफि तलफी ( १
( १ ) फि जिव जाय करेजा अति फटै॥

१–इस बारह मूता = आसिया का वेदांतिक वा पराभक्ति संबंधी अर्थ अध्यात्म रीति से न्यारा ( भिन्न होता है जिसको विस्तार से यहाँ देने की आवश्यकता नहीं। ता है। पाठक स्वयं चार सकते हैं। साधारण अर्थ तो स्पष्ट ही है।
—सीध
वैरागी।

सूनी सेज संताप सहै सो बावरी।
( परि हाँ ) सुंदर काढ़ौं प्रान सुअबहिं उतावरो ॥ १० ॥

—

## ( ३५ ) आयुर्बल भेद आत्मा विचार ग्रंथ

[ यह तेरह चौपाई का छोटा सा ग्रंथ काल और आयु की महिमा का है। इसमें जो जो दशाएँ आयु की मनुष्यलोक और अन्य लोकों में होती हैं उनसे शरीर की अनित्यता और क्षणभंगुरता की प्रतीति दृढ़ होती है। सतयुगादि में मनुष्य की आयु बहुत बड़ी होती थी। उत्तरोत्तर घटते घटते कलियुग में सौ वर्ष की आ ठहरी, परंतु पूर्णायु सब की नहीं होती। बहुत से अल्पायु ही पाते हैं, और क्या अल्पायु और क्या दीर्घायु सबका अंत आ ही जाता है, घटते घटते घट ही जाता है, यहाँ तक कि वर्षों के महीने, महीनों के दिन, दिनों की घड़ियाँ, और घड़ियों के पल रह जाते हैं। ]

### चौपई छंद [1]

एक पलक षट[2] स्वासा होइ, तामौं घटि वढ़ि कहै न कोइ।
पंच च्यारि त्रिय द्वैइक स्वास, अर्ध पाव अधपाव बिनाश[3] ॥८॥
यौं आयुर्बल घटतौ जाइ, काल निरंतर सबकौं षाइ।
ब्रह्मा आदि पतंग जहाँ लौं, उपजै बिनसै देह तहाँ लौं ॥९॥

---

१—चौपई १२ मात्रा की अंत्यलघु प्रायः। २—एक पलक, एक घड़ी, एक मुहूर्त, दिन रात्रि आदि में जितने जितने स्वास साधारण स्वस्थ पुरुष लेता है वह शास्त्रों में बहुत स्थलों में वर्णित है। ३—आयु के साथ स्वासों की गणना भी घटती जाती है यही विनाश का क्रम है।

यथा बाँस लघु दीरघ दोइ, तिनकी छाया घट बिधि होइ ।
जब सूरज आवै मध्यान, दोऊ छाया एक समान[1] ॥१०॥
यौं लघु दीरघ घट कौ नाश, आतम चेतन स्वयं प्रकाश ।
अजर अमर अविनाशी अंग, सदा अखंडित सदा अभंग ॥११॥
घटै न बढ़ै न आवै जाइ, आतम नभ ज्यौं रह्यौ समाइ ।
ज्यौं कोई यह समझै भेद, संत कहै यौ भाषै वेद ॥ १२ ॥

---

## ( ३६ ) त्रिविध अंतःकर्ण भेद ग्रंथ

[ वेदांत में अंतःकर्ण-चतुष्टय मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार नामों से प्रसिद्ध है। सुंदरदासजी ने प्रत्येक के प्रश्नोत्तर में तीन तीन भेद दिखाए हैं। एक बाह्य दूसरा अंतः और तीसरा परम इस प्रकार अंतःकर्ण के बारह भेद प्रभेद हुए । ]

उत्तर । चौपाई छंद

उहै बहिर्मन भ्रमत न थाकै, इंद्रियद्वार विषै सुख जाकै ॥
अंतर्मन यौं जानै कोहं, सुंदर ब्रह्म परम मन सोहं ॥२॥
बहिर्बुद्धि रजतम गुण रक्ता, अंतर्बुद्धि सत्व आसक्ता ॥
परम बुद्धि त्रयगुण ते न्यारी, सुंदर आतम बुद्धि बिचारी ॥४॥
बहिर्चित्त चितवै अनेकं, अंतर्चित्त चितवन एकं ॥
परम चित्त चितवन नहिं कोई, चितवन करत ब्रह्ममय होई॥६॥

---

१—सूर्य के उतार चढ़ाव से छाया का न्यूनाधिक्य और मध्य में मध्याह्न का दृष्टांत छाया का लघुतम रूप बताया है ।

बहि जो अहं देह अभिमानी, चारि वर्ण अंतिज लौं प्रानी ॥
अंतः अहं कहै हरिदास, परम अहं हरि स्वयं प्रकाशं[1] ॥८॥

---

## ( ३७ ) "पूरबी भाषा बरवै"

[ २० बरवा छंदों में पूर्वी भाषामय कविता के ढंग पर, विपर्यय गूढ़ार्थवत्, ब्रह्मज्ञान के भेद को लिखा गया है यथा—]

### नंदा छंद ( बरवा छंद )

सद्गुरु चरण निनाऊँ[2] मस्तक मोर।
बरवै सरस सुनावउँ अदभुत जोर ॥ १ ॥
औरउ अचिरज देषल[3] बाँझ क[4] पूत।
पंगु चढ़ल[5] पर्वत पर बड़ अवधूत ॥ ५ ॥
बहुत जतन कैला[6] वल अदभुत बाग।
मूल उपर तर डरियां देषहु भाग[7] ॥ ८ ॥
सहज फूल फर लागल[8] बारह मास।
भँवर करत गुंजारनि विविध विलास ॥ ९ ॥
अंबडार पर बैसल[9] कोकिल कीर।
मधुर मधुर धुनि बोलहि सुख कर सीर[10] ॥ १० ॥

* * * * *

---

१–तीन भेद तीन शरीरों के–स्थूल, सूक्ष्म, कारण—अन्नमय, प्राणमय, विज्ञानमय कोशों के अनुसार हैं। यह क्रम पूर्ण रीति से सोदाहरण हृदयंगम होने से वेदांत की परिपाटी में कुछ आक्षेप का स्थान नहीं रहता। २–नवाऊँ। ३–देखा। ४–क = के। ५–चढ़ा। ६–किया। ७–भागकर वा कैसा अचरज है। ८–लगे। ९–बैठे। १०–धारा।

सुख निधान परमातम आतम अंस।
मुदित सरोवर मंहियां क्रीड़त हंस[1] ॥ २६ ॥
रस मंहियां रस होइहि नीरहि नीर।
आतम मिलि परमातम षीरहि षीर ॥ २८ ॥
सरिता मिलहि समुद्रहिं भेद न कोइ।
जीव मिलहि परब्रह्महि ब्रह्महि होइ[2] ॥ २९ ॥

## ( ३८ ) फुटकर काव्यसार

[ सुंदरदासजी ने जो फुटकर काव्य किया वह उनकी मूल प्राचीन पुस्तक में एक स्थानी है तदनुसार ही यहाँ भी क्रम रखा गया है। इसमें चौबोला, गूढ़ार्थ, आद्यक्षरी, अंत्याक्षरी, मध्याक्षरी, चित्रकाव्य, गणागण विचार, नवनिधि, अष्टसिद्धि आदि हैं। इनमें पिछले प्रायः छप्पय छंद ही में हैं, फिर अंतर्लापिका, बहिर्लापिका, निर्मात, निगड-बंध, सिंहावलोकनी, अंत समय की साषी आदि हैं। इनमें से कुछ चाशनी की भाँति लिख दिए जाते हैं। ]

### ( क ) चौबोला से दोहा छंद

पी परदेशैं गवन करि, वरवट गए रिसाइ।
परासषी मो रोवना, सालरि दै नहिं जाइ[3] ॥ १ ॥

---

१—जीवात्मा, महात्मा। २—जीव ब्रह्मरूप है इसलिये ब्रह्म में मिलना एक व्यवहार पक्ष में कथनमात्र है। सुंदरदासजी का ढंग इस विषय के वर्णन का ऐसा सुंदर और सुगम है कि इस बड़ी कठिन बात को फूलों की सी माला कर दिखाया है। ३—पीपरदा = गाँव का नाम है। 'पी पर देशै' इसका श्लेष है। वरवट = गाँव का नाम है। वरवट = फरवट, शीघ्र। परास और मोर = गाँवों के नाम हैं। श्लेष में

बहै रावरे कौन दिसि, आव राषि मन मोर।
हररैं हररैं जिमि फिरहु, करहु कृपा की कोर[१]॥ २॥
दुवा तिहारी लेत ही, कलमष रहे न कोइ।
काग दशा सब मिटि गई, लेषकर्म यों होइ[२] ॥ ११॥
आगरासु मम पीव है, दिलि मैं और न कोइ।
पटनारी तातैं भई, राजमहल में सोइ[३] ॥ १४॥
काशी लागा बहुत ही, गया और ही बाट।
अजो ध्यान अब करत हौं, तिरवेनी के घाट[४] ॥ १५॥

---

सखी मुझे रोना पड़ा। सालरदा = गाँव का नाम। श्लेष में हृदय की साल जाइ ( मिटै ) नहीं।

१—बहेरा = बहेड़ा ( औषधि )। रावरे = आपके कौन सी तरफ वा देश में वह रहता है वा बसता है। अथवा रै राव ( पीतम ) कौन देश वा किस धुन में फिरते हो। आवरा = आँवला (औषधि) और आव मेरा मन रख। हरड़ैं ( औषधि ) हल जाकर जैसे लौट आता है अथवा हर महादेव जैसे प्रसन्न हो जाता है वैसे लौट आओ। इसमें त्रिफला का नाम भी आ गया और दूसरा अर्थ भी आ गया। २—दुवात—कलम—कागज—लेख— ये शब्द और अर्थ दूसरा आता ह। 'तिहारी' दुआ ( दवा ) से पाप ( रोग ) नहीं रहा। कव्वे की दशा पाप वा रोग की अवस्था मिट गई। ३—आगरा, दिल्ली, पटना और राजमहल शहरों के नाम हैं। श्लेष का अर्थ—मेरा पीव अति चतुर और प्रवीण है। मेरे मन में पीव को छोड़ कुछ समा नहीं सकता। मैं राजमहल ( परागति ) में इसलिये जाता हूँ कि मैं पटनारी ( परमभक्त वा कृपापात्र ) बन चुका हूँ। ४—काशी, गया, अयोध्या और त्रिवेनी ( प्रयाग ) तीर्थ स्थानों वा शहरों के नाम हैं। दूसरा अर्थ—( काशिन् = चमकनेवाला) योग

## ( ख ) गूढ़ार्थ से दोहा छंद

रसु सोई अमृत पिवै, रन सोई जिह ज्ञान।
सुप सोई जो बुद्धि बिन, तीनौं उलटे जान[1] ॥ १५ ॥
तारी बाजैं कुंभ ज्यौं, पैरा गर्व गुमान।
लैबो मिथ्या रात दिन, लाभ न होइ निदान[2] ॥ १६ ॥
कर्म काटि न्यारा भया, बीसौं विस्वा संत।
रमैं रैनि दिन राम सौं, जीवै ज्यौं भगवंत[3] ॥ २१ ॥
नाम हृदै निश दिन सुनै, मगन रहै सब जाम।
देषै पूरन ब्रह्म कौं, वहाँ एक विश्राम[4] ॥ २२ ॥

## ( ग ) मध्याक्षरी

शंकर कर कहि कौन पिनाक।
कौन अंबुज रस रंगा। भ्रमर।

---

तपने चमकने लगा अथवा आसन ( काशी = आसन ) पर बैठकर बहुत योग वा तप किया तो संसार छूट परमार्ग चला गया। तो (अजो = अजपा, वा मुख्य) अजपा का वा ब्रह्म का ( अज = अजन्मा ) ध्यान अब करता हूँ। जिससे इड़ा, पिंगला और सुषुम्ना के घाट मार्ग में रहता हूँ।

१—रसु का उलटा सुर। रन का उलटा नर। सुप का उलटा पसु ( पशु )। २—तारी का उलटा रीता। पैरा का राखै। लैबो का बोलै। लाभ का भला। ३—क + वी + र + जी चारों चरणों के पहले अक्षर जोड़ने से। ४—नामदेव—चारों चरणों के पूर्वाक्षर जोड़ने से।

अति निलज्ज कहि कौन — गनिका।
कौन सुनि नादहि भंगा। — कुरंग।
काम अंध कहि कौन — कुंजर।
कौन कै देषत डरिए। — पन्नग।
हरिजन त्यागत कौन — कलेस।
कौन षाएँ तें मरिए। — मोहुरौ।
कहि कौन धात जग में खनं — कनक।
रसना कौं को देत वर। — सारदा।
अब सुंदर ह्वै पषि त्याग कैं,
नाम निरंजन लेह नर[1] ॥ १ ॥

## ( घ ) काव्य-लक्षण और गणागण

### छप्पय छंद

नख शिख शुद्ध कवित्त पढ़त अति नीको लगौ।
अंग हीन जो पढ़ै सुनत कपिजन उठि भगौ॥
अक्षर घटि बढ़ि होइ षुडावत नर ज्यौं चल्लै।
मात घटै बढ़ि कोइ मनौ मतवारौ हल्लै॥
औढेर[2] कांण[3] सो तुक अमिल अर्थहीन अंधो यथा।
कहि सुंदर हरिजस जीव[4] है हरिजस बिन मृत कहितथा॥२५।

---

१—'नाम'...आदि अक्षर 'पिनाक' आदि के मध्य से निकलते हैं। २—बहेंगा, एक आँख से टेढ़ा देखनेवाला। ३—काँणा, एकाक्षी। ४—जीवनमूल है। शांतरस भगवत्‌गुणानुवाद वा ब्रह्मविद्या ही काव्य का मुख्य गुण हो सकता है, शृंगारादि नहीं।

माधोजी है मगण यहैहै[1] यगण कहिज्जै ।
रगण राम[2]जी होइ सगण सगलै[3] सुलहिज्जै ॥
तगण कहैं तारक[4] जरांत[5] सु जगण कहावै ।
भूधर[6] भणियें भगण नगणं सुनि निगम[7] बतावै ॥
हरिनाम सहित जे उच्चरहिं तिनकौं सुभगण अट्ठ हैं ।
यह भेद जके जानै नहीं सुंदर ते नर सट्ठ हैं ॥ २६ ॥

## सप्तबार, बारहमास, बारह राशि नाम

प्रगट होइ आदित्य सोम[8] जब हृदये आवै ।
मंगल दशहू दिशा बुद्ध[9] तब ही ठहरावै ॥
बृहस्पति[10] ब्रह्म स्वरूप शुक्र[11] सब भाषत ऐसैं ।
थावर जंगम[12] मध्य द्वैत भ्रम रहै सु कैसैं ॥

---

१–'इदमस्ति' 'अयमात्मा' का अनुवाद है । २–रमयतीति रामः । ३–सर्वव्यापक । ४–तारनेवाला वा तारक मंत्र । ५–जरा बुढ़ापा जिसमें नहीं अर्थात् अजर—नित्य । ६–भूधर भगवान् का नाम अथवा शेष (पिंगल) । ७–वेद वा भगवान् । भगवान् वा देवता के नाम वा गुणमय जो छंद हो उसमें गुण दोष नहीं माना जाता । ८–चंद्रनाडी की सिद्धि से सूर्य्यनाडी ( पिंगला ) की सिद्धि हो अथवा शीतलता शांति के होने से ज्ञानरूपी सूर्य्य उदय हो । ९–जो सर्वत्र मंगलमय ब्रह्म को मानता है वही बुद्ध ज्ञानी है । १०–बृहस्पति भी 'वीर्यो वै ब्रह्म' ऐसा कहता है । ११–शुक्र=शुक्राचार्य वा वीर्य । क्या देवता क्या दानव दोनों के ही गुरु ब्रह्म का स्वरूप 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' ऐसा कहते हैं—यह भी अर्थ होता है । अथवा वे 'थावर जंगम'...इत्यादि वाक्य कहकर ब्रह्म की सर्वव्यापकता बताते हैं । १२–जो पुरुष स्थावर को अनात्म कहते हैं सो

है अति अगम्य अरु सुगम पुनि सद्गुरु बिन कैसे लहैं ।
यह बारहि बार[1] विचार करि सप्त बार सुंदर कहैं ॥२९॥
कार्त्तिक काटै कर्म मार्गसिर गति यज्ञासा[2] ।
पोष मिल्यौ सतसंग माघ सब छाड़ी आसा ॥
फाल्गुण प्रफुलित अंग चैत्र सब चिंता भागी ।
वैशाषा अति फली जेठ निर्मल मति जागी ॥
आषाढ़ भयो आनंद अति श्रावण स्रवति अमी सदा ।
भाद्रव द्रवति परब्रह्म जदि अश्वनि शांति सुंदर तदा ॥३०॥
मीन स्वाद सौं बँध्यौ मेष मारन कौं आयौ ।
वृष[3] सूकौ तत्काल मिथुन करि काम बहायौ ॥
कर्क[4] रही उर माहिं सिंघ आवतै न जान्यौ ।
कन्या चंचल भई तुलत अकतूल[5] उडान्यौ ॥
वृश्चिक विकार विष डंक लगि, सुंदर धन मितन भयौ ।
परि मकर न छाड्यो मूढ़ मति कुंभ फूटि नरतन गयौ ॥३१॥

---

भ्रम में हैं । किंतु क्या स्थावर और क्या जंगम सब ही ब्रह्ममय हैं इनका भेद देखकर द्वैतभाव नहीं लाना ।

१—बार बार (निरंतर) अथवा वरे ही वरे । आगे पहुँचने की गम्य नहीं । वा वारों के नामों को विचारकर यह श्लेष काव्य बनाया । २—जिज्ञासु । बारह महीनों में उत्तरोत्तर ज्ञानोन्नति हुई सो ही नाम में सार्थक होना दिखाते हैं । ३—वृष = वृक्ष । ४—कर्क = कडक—हिम्मत वा कसक—कमी । ५—झंडी, गावटा ( यह शब्द सुंदरदासजी ने अपभ्रंश करके लिखा है ) ।

मन गयंद । छप्पय

मन गयंद बलवंत तास के अंग दिषाऊँ ।
काम क्रोध अरु लोभ मोह चहुँ चरन सुनाऊँ ॥
मद मच्छर[1] है सीस सुंडि तृष्णा सुडुलावै ।
द्वंद दसन हैं प्रगट कल्पना कान हलावै ॥
पुनि दुबिधा दृग देषत सदा पूँछ प्रकृति पीछै फिरै ।
कहि सुंदर अंकुस ज्ञान कै पीलवान गुरु बसि करै ॥३२॥

च्यार अवस्था, च्यार वर्ण

अंत्यज देह स्थूल रक्त मल मूत्र रहे भरि ।
अस्थि मांस अरु मेद चर्म आच्छादित ऊपरि ॥
शुद्र सुलिंग शरीर वासना बहु विधि जामहिं ।
वैश्यहु कारण देह सकल व्यापार सु तामहिं ॥
यह क्षत्रिय साक्षी आत्मा तुरिय चढ़ें पहिचानिए ।
तुरिया अतीत ब्राह्मण वही सुंदर ब्रह्म बषानिए ॥३६॥

सप्त भूमिका

प्रथम भूमिका श्रवन चित्त एकाग्रहि धारै ।
द्वितीय भूमिका मनन श्रवन करि अर्थ विचारै ॥
तृतीय भूमिका निदिध्यान नीकी विधि करई ।
चतुर भूमि साक्षात्कार संशय सब हरई ॥
अब तासौं कहिए ब्रह्म बिंदु वर वरियान वरिष्ठ है ।
यह पंच षष्ठ अरु सप्तमी[2] भूमि भेद सुंदर कहै ॥ ३८ ॥

---

१—मात्सर्य । २—सप्त व्याहृती सात लोकों (जगत् वा अस्ति मात्र

सुख दुख नींद अरूप जबहिं आवैं तब जानैं।
शीतहुँ उष्ण अरूप लगें ते सब पहिचानैं ॥
शब्द रु राग अरूप सुनें तें जानें जाँहीं।
वायु हु व्योम अरूप प्रगट बाहरि अरु माँहीं ॥
इहिं भाँति अरूप अखंड है सो कैसें करि जानिएँ[1]।
कहि सुंदर चेतन आतमा यह निश्चय करि आनिएँ ॥३९॥

एक सत्य परब्रह्म एक तें गनती गनिए।
दस दस आगैं एक एक सौ ताईं भनिए ॥
एकहि का विस्तार एक को अंत न आवै।
आदि एक ही होइ अंत एकहि ठहरावै ॥
ज्यौं लूता तंत पसारि कै बहुरि निगलि लूता रहै।
यौं सुंदर एक अनेक ह्वै अंत वेद एकै कहै[2] ॥४०॥

---

के द्योतक वर्णा ) के सांकेतिक रूप हैं। जिनके प्रवेश मार्ग-चार रूपवान् और तीन अरूपवान् परस्पर हैं उनको वर—वरियान और वरिष्ट कहा है। उत्तरोत्तर उन्नत और सूक्ष्म हैं।

१—रूपरहित अनेक पदार्थ हैं जो इंद्रियों से प्रत्यक्ष नहीं हो सकते, बुद्ध्यादि से उनकी प्रतीति होती है। इस ही प्रकार बुद्धि से परे जीवात्मा वा ब्रह्म है सो बुद्धि से तो प्रत्यक्ष नहीं हो सकता उसका ज्ञान योगमार्ग से संभव है। उत्तरोत्तर उत्क्रांति इस ज्ञान में भी है जो "स्थूलारुंधात न्याय" से सिद्ध होती है। साइंस, विज्ञान, के धुरंधर 'हक्सले' 'टिंडल' आदि ने भी इस बात को माना है। यही बात हमारे देश के भिक्षुक साधुओं तक को ज्ञात रही है। यहाँ की अध्यात्म विद्या की महिमा है। २—लूता (मकड़ी) का दृष्टांत उपनिषद और ब्रह्मसूत्र आदि में ठौर

( छ ) अंतर्लापिक

लंक मारि क्षत्रिय प्रहारि हलधारि रहै कर ।
महीपाल गोपाल ब्याल पुनि धाइ गहै वर ॥
मेघ आस धुनि प्यास नाश रुचि कँवल वास जिहिं ।
बुद्धतात हनुतात प्रगट जगतात जानि तिहिं ॥
तुम सुनहु सकल पंडित गुनी अर्थहि कहो विचार करि ।
चत्वार शब्द सुंदर बदत रामदेव-सारंगहरि[1] ॥ ४३ ॥

( ज ) निगडबंध

अधर लगै जिन कहत वर्ण कहि कौन आदि कौ ।
सब ही तें उत्कृष्ट कहा कहिए अनादि कौ ॥
कौन बात सो आहि सकल संसारहि भावै ।
घटि बढ़ि फेरि न होइ नाम सो कहा कहावै ॥

---

ठौर आया है । यहाँ सृष्टि का विस्तार और उसका लय, एक से अनेक और पुनः अनेक से एक—अन्वय व्यतिरेक—सृजन और संहार—उत्पत्ति और नाश रूपेण—जानना । प्रसिद्ध ग्रीक (यूनानी) दार्शनिक 'अरस्तू' और 'अफलातून' ने भी 'एक और तीन' और 'एक से अनेक' की और 'लौटकर अनेक से एक' की ऐसी ही युक्तियाँ दी हैं ।

१—राम = ( १ ) रामचंद्र, ( २ ) परशुराम, ( ३ ) बलराम । देव = (१) राजा, (२) भगवान्, ( ३ ) शिव (सर्पधारी) । सारंग = ( १ ) मोर, ( २ ) पपीहा, ( ३ ) भौंरा । हरि ( १ ) चंद्रमा, ( २ ) पवन, ( ३ ) विष्णु वा ब्रह्मा । गुनी = गुणी गुणवान् पंडित अथवा गुनी + अर्थ = त्रिगुण अर्थ, तीन तीन अर्थ ।

कहि संत मिले उपजै कहा दृढ़ करि गहिए कौन कहि ।
अब मनसा वाचा कर्मना सुंदर भजि परमानँद हि[1] ॥४८॥

## ( भ ) चित्रकाव्य के बंध

### ( १ ) छत्रबंध[2] । छप्पय छंद

सुनहु अंक की आदि दशा इक बिधि सुत केते ।
रस भोजन पुनि जान भनौ योगांगहि जेते ॥

---

१–'प + र + मा + न + द' इन अक्षरों में ओष्ठ्य 'पकार' प्रथम है पवर्ग में । फिर आगे का एक अक्षर 'रकार' जोड़ने से 'पर' हुआ जिसका अर्थ परमात्मा । ऐसे ही 'रमा' = लक्ष्मी जो सबको प्रिय है और 'परमा' = सुखमा = शोभा यह भी सबको भाती है । आगे 'परमान' = नाप, तोल, प्रमाण, परिमान—जो अटल है, घट बढ़ नहीं सकता । अंत में 'परमानंद' = ब्रह्मानंद जो सत और सद्गुरु की कृपा से मिलता है । इसी आनंद वा परमगति को दृढ़ कर पकड़ना सिद्धों का काम है और दृढ़ता निश्चय का बोधक है सो 'हि' शब्द से लिया जा सकता है जो 'परमानंद' शब्द के अंत में है अर्थात् परमानंद ही दृढ़ कर रखना चाहिए । 'परमानंद' शब्द में 'नकार' के ऊपर का अनुस्वार छंद के अर्थ बोला जायगा । २–अंक का आदि 'एक' वा 'एका' है । विधिसुत = सनकादिक चार और रस छः हैं (भोजन चार प्रकार के भक्ष्य, भोज्य, लेह्य, चोष्य ) । योगांग—अष्ट अंग योग के हैं । जलज नाभि = ब्रह्मा, उसके कमल के दल, पत्र दश हैं । कंचन वाणी = बारह हुई । भुवन = लोक चौदह हैं (सात ऊपर सात नीचे) । रंभा की अवस्था सोलह वर्ष की । पुराण अठारह । नंदन = पुत्र, उसके हाथ पांव के नख बीस हैं । 'दशाइक' का अर्थ यह भी सुना है कि 'सुन' हु अंक का आदि

जलज नाभि दल बूझि हुई कै कंचन बानी।
निरषि भवन कै कहौ रंग बय किती बषानी॥
जग माँहि जु प्रगट पुरान कै नंदन नष कर पग गनं।
सब साधन कै सिरछत्र यह सुंदर भजहु निरंजनं॥ १॥

( २ ) नागपाश[1] बंध। मनहर छंद

जनम सिरानो जाय भजन विमुख सठ।
(देखो "सवैया" में उपदेश चितावनी छंद २९ )॥

( ञ ) "दशों दिशा" के सवैयों से

[सुंदरदासजी ने भारतवर्ष के बहुत से विभागों में भ्रमण किया था, इस भ्रमण का कुछ वृत्तांत उन्होंने १० सवैयों में लिखा है, उनमें से कुछ यहां उद्धृत करते हैं। यह सवैया आज तक कहीं मुद्रित नहीं हुए थे।]

छंद इंदव

हिक्क[2] लहौर दा नीर भी उत्तम हिक्क लहौर दा बाग सिराहे।
हिक्क लहौर दा चीर भी उत्तम हिक्क लहौर दा मेवा सिराहे॥
हिक्क लहौर दे हैं विरहीजन हिक्क लाहौर दे सेवग भाए।
कितक बात भली लाहौर दी ताहिते सुंदर देषने आए॥ ४॥
ब्रिच्छ न नीर न उत्तम चीर न देशन में गत देश है मारू।

---

अर्थात् अंक का आदि पहिले शून्य है। और दिशा भी शून्य है और एका पर शून्य धरने से दश होता है और एक पर एक अर्थात् आपस में मिलने वा जुड़ने से १ + १ = २ दो होते हैं। या दशाइक = दो का अर्थ हुआ सो नहीं। सात 'सुंदर भजहु निरंजन' इसका छत्रबंध ग्रंथ के आदि में दिया है।

1—नाग-पाश का चित्र भी आदि में है। 2—इक = एक।

पाँव में गाषरू भुर्ट[1] गड़ैं अरु आँष मैं आइ परै उड़ि बारू ॥
रावरि छाछि पिवैं सब कोइ सुताहि ते षाज रतेंधुरु[2] नारू ।
सुंदरदास रहो जनि बैठि के बेगि करो चलिबे को बिचारू ॥६॥
भूमि पवित्रहु लोग विचित्रहु रागरु रंग उठै तत ही तें ।
उत्तम अन्न असन्न बसन्न प्रसन्न ह्वै मन्न जु षात धही तें ॥
अिच्छ अनंत रु नीर बहंत रु सुंदर संत विराजत ही तें ।
नित्य सुकाल पड़ै न दुकाल सु मालव देश भलौ सबही तें ॥७॥
पूरब पच्छिम उत्तर दच्छिन देश विदेश फिरे सब जानें ।
केतक द्यौस फतेपुर माहिं सु केतक द्यौस रहे डिंडवानें ॥
केतक द्यौस रहे गुजरात उहाँहुँ कछू नहिं आन्यौ है ठानें ।
सोच बिचारि कै सुंदरदास जु याहिते आन रहे कुरसाने ॥८॥
सुच्छि अचार कछू न बिचार सुमास छठैं कबहूँ कस न्हाहीं ।
मूँड षुजावत बार परै गिरते सब आटै मैं ओसनि जाहीं ॥
बेटी रु बेटन कौ मल धोवत वैसैहिं हाथन सों अन षांहीं ।
सुंदरदास उदास भयौ मन फूहड़ नारि फतेपुर मांहीं ॥ ९ ॥
कंद रु मूल भले फल फूल सुरस्सरि कूल बनें जु पवित्तर ।
आधि न व्याधि उपाधि नहीं कछु तारि लगैं ते हरैं जमनुत्तर[3] ॥
ज्ञान प्रकाश सदाहि निवास सुसुंदरदास तरै भव दुस्तर ।
गोरषनाथ सराहि है जाहि सुजोग के जोग भली दिश उत्तर ॥१०॥

---

१—भरभूट । २—रतौंधी रोग । ३—मन्वंतर, दीर्घकाल ( तक तारी=समाधि लगी रहे ) ।

*

# सुंदर विलास

## अथ सवैयासार

[ "सवैया" ग्रंथ के संबंध की बातें विशेषतया भूमिका में लिख दी गई हैं। स्वामी सुंदरदासजी की कविता का यह ग्रंथ शिरोमणि और इससे उतर कर 'ज्ञानसमुद्र' है। क्या काव्यछटा और क्या ज्ञान की शैली, जिस माधुर्य्य और ओज आदि गुणों के समारोह से इन दोनों ग्रंथ-रत्नों में वर्णित है वैसे भाषा-साहित्य भर में स्याद कठिनाई ही से किसी अन्य ग्रंथ में मिले। इस 'सार' में हम उन छंदों को छांटकर रखते हैं जो क्या दादूपंथियों में और क्या सर्व साधारण काव्यप्रेमी और ज्ञानरसिकों में प्रसिद्ध या प्रियतर हैं या प्रचलित या प्रायः कंठस्थ किए जाते हैं अथवा जो हमारी बुद्धि में कितने ही कारणों से चुने जाने के योग्य प्रतीत हुए हैं। ]

---

## ( १ ) गुरु देव को अंग

[ इस अंग के छंदों को पढ़कर प्रतीत होगा कि पहिले समयों में गुरु-भक्ति कैसी हुआ करती थी। हमारे जान भारतवर्ष की बड़ी गहन विद्याओं और विशेषतः अध्यात्मविद्याओं की उन्नति का मूल कारण यह गुरु-भक्ति ही रही होगी। सुंदरदासजी बचपन ही से दादूजी के शिष्य हुए थे; तब भी उनकी प्रगाढ़ गुरु-भक्ति को देखने से उनके चित्त और बुद्धि का कैसा अच्छा अनुमान हो जाता है। वास्तव में स्वामी ने गुरु की कृपा का फल पा लिया था। 'दयालु' की दयालुता भी इससे भली भाँति प्रगट हो जाती है कि थोड़े ही दिनों में अपने एक बालक

शिष्य को क्या समृद्धि प्रदान कर गए। धन्य ऐसे गुरु और ऐसे शिष्यों को जिन्होंने ब्रह्म-विद्या का पुष्कल दान संसार को किया और अगाध शिष्य-प्रेम और गुरु-भक्ति प्रकाशित की। ]

इंदव छंद

मौज[1] करी गुरुदेव दया करि शब्द सुनाइ[2] कह्यौ हरि नेरौ।
ज्यौं रवि कै प्रगट्यें निशजात[3] सु दूरि कियौ भ्रम भाँनि[4] अँधेरौ॥
काइक वाइक मानस[5] हू करिहै गुरुदेवहि वंदन[6] मेरौ।
सुंदरदास कहै कर जोरि जु दादू दयाल कौ हूँ नित चेरौ[7] ॥१॥
पूरण ब्रह्म विचार निरंतर काम न क्रोध न लोभ न मोहै[8] ।
श्रोत्र त्वचा रसना अरु घ्राणसु देखि कछू कहुँ नैनन मोहै[9] ॥
ज्ञान स्वरूप अनूप निरूपण जासु गिरा सुनि मोहन मोहै[10] ।
सुंदरदास कहै कर जोरि जु दादू दयालहि मोर नमो[11] है ॥२॥
धीरजवंत अडिग्ग जितेंद्रिय निर्मल ज्ञान गह्यौ दृढ़ आदू।
शील संतोष छमा जिनकै घट लागि रह्यौ सु अनाहद नादू॥

---

१—मौज ( फारसी अ० ) = लहर, हुलूर, आनंद। २—सर्व अध्यात्म दीक्षाओं में मंत्र, शब्द, इंगित ही प्रथम प्रवेश का कारण होता है। नेरौ = नीडा, निकट, ब्रह्म हमारे भीतर है, दूर ढूँढ़ने की आवश्यकता नहीं, यही दादूजी का चरम सिद्धांत था। ३—मिट जाती है जैसे। ४—भाँज कर = दूर करके। ५—कायिक, वाचिक, मानसिक। ६—वंदनीय अथवा गुरु के अर्थ वंदन नमस्कार। ७—यहाँ नित ( नित्य वा नियत शब्द आने से चेरो शब्द के अर्थ में विशेषता आ गई है। सदा दास। ८—मोह है ( संज्ञा )। ९—मोह को प्राप्त ( नहीं ) होवै। १०—नमन अर्थात् दमन हुआ है। ११—नमस्कार है।

भेष न पच्छ निरंतर लच्छ जु और नहीं कछु वाद विवादू।
ये सब लच्छन हैं जिन माहि सुसुंदर कै उर है गुरु दादू ॥३॥
भौजल में बहि जात हुते जिनि काढ़ि लिए अपने कर आदू।
और संदेह मिटाय दियौ सब काननि टेर सुनाइ कै नादू ॥
पूरण ब्रह्म प्रकास कियौ पुनि छूटि गयौ यह वाद विवादू।
ऐसी कृपा जु करी हम ऊपर सुंदर कै उर है गुरु दादू ॥४॥
कोउक गोरख को गुरु थापत कोउक दत्त[1] दिगंबर आदू।
कोउक कंथर[2] कोउक भरथर[3] कोउ कबीर को राखत नादू ॥
कोउ कहै हरदास[4] हमार जु यों करि ठानत वाद विवादू।
और तो संत सबै सिर ऊपर सुंदर कै उर है गुरु दादू ॥५॥

* * * *

जोगी कहैं गुरु जैन कहैं गुरु बोध कहैं गुरु जंगम[5] मानैं।
भक्त कहैं गुरु न्यासी[6] कहैं वनवासी कहैं गुरु और बखानैं ॥
शेष[7] कहैं गुरु सोफी[8] कहैं गुरु याही ते सुंदर होत हरानैं।
बाहु कहैं गुरु बाहु कहैं गुरु है गुरु सोई सबै भ्रम भानैं ॥७॥
सो गुरुदेव लिपै न छिपै कछु सत्व रजो तम ताप निवारी।
इंद्रिय देह मृषा[9] करि जानत सीतलता समता उर धारी ॥

१—दत्तात्रेय योगीश्वर दिगंबर योगियों के पंथ के आदि आचार्य। २—कंथरनाथ योगी। ३—भर्तृनाथ प्रसिद्ध भर्तृहरि राजाजी योगी हुए। ४—यह हरिदास निरंजनी डिंडवाने (मारवाड़) में हुए; दादूजी के शिष्य थे। फिर कबीर पंथ में हो गए और भिन्न पंथ चलाया। ५—योगियों का एक पंथ जो लिंगपूजक और नंदीसेवक है। ६—संन्यासी। ७ मुसलमान धर्म का आचार्य। ८—मुसलमानी वेदांत का अनुयायी। ९—मिथ्या।

व्यापक ब्रह्म विचार अखंडित द्वैत उपाधि सबै जिनि टारी ।
शब्द सुनाय संदेह मिटावत सुंदर वा गुरु की बलिहारी ॥८॥
पूरण ब्रह्म बताय दियो जिनि एक अखंडित व्यापक सारै ।
रागरु दोष करैं अब कौन सौं जोइ है मूल सोई सब डारै ॥
संशय सौक मिट्यौ मन कौ सब तत्व बिचार कह्यौ निरधारै ।
सुंदर सुद्ध किए मल धोइ सु है गुरु को उर ध्यान हमारै ॥९॥
ज्यौं कपरा दरजी गहि ब्यौंतत काष्ठहि कौं बढ़ई कसि[1] आनैं ।
कंचन कौं जु सुनार कसै पुनि लोह को घाट[2] लुहारहि जानैं ॥
पांहन कौं कसि लेत सिलावट पात्र कुम्हार कै हाथ निपानै[3] ।
तैसैं हि शिष्य कसै गुरुदेवजु सुंदरदास तबैं मन मानैं ॥१०॥

मनहर छंद

शत्रु ही न मित्र कोऊ जाकैं सब हैं समान,
देह को ममत्व छांडे आतमा ही राम हैं ।
औररू उपाधि जाकैं कबहूं न देषियत,
सुख के समुद्र मैं रहत आठौं जाम हैं ॥
ऋद्धि अरु सिद्धि जाके हाथ जोरि आगे षरी,
सुंदर कहत ताकै सब ही गुलाम हैं ।
अधिक प्रशंसा हम कैसैं करि कहि सकैं,
ऐसै गुरु देव कौं हमारे जु प्रनाम हैं ॥ ११ ॥

❀ ❀ ❀ ❀ ❀

---

१—कसौटी पर धरकर, भला बुरा परखकर । २—डौल, गढ़ने का ढंग । ३—बनै, लिपकर तैयार हो ।

काहू सौं न रोष काहू सौं न राग दोष,
काहू सौं न बैरभाव काहू की न घात है।
काहू सौं न बकवाद काहू सौं नहीं बिषाद,
काहू सौं न संग न तौ कोऊ पच्छपात है।।
काहू सौं न दुष्ट बैन काहू सौं न लैन दैन,
ब्रह्म कौ बिचार कछु और न सुहात है।
सुंदर कहत सोई ईसनि कौ महा ईस,
सोई गुरु देव जाकै दूसरी न बात है।। १३ ।।
लोह कौं ज्यौं पारस पषान हू पलटि लेत,
कंचन छुवत होइ जग में प्रमानिएं।
द्रुम कौं ज्यौं चंदनहुं पलटि लगाई बास,
आपुके समान ताके शीतलता आनिएं।।
कीट कौं ज्यौं भृंगहुं पलटि के करत भृंग,
सोउ उड़ि जाइ तातौ अचिरज मानिएं।
सुंदर कहत यह सगरै प्रसिद्ध बात,
सद्य शिष्य पलटै सुसत्य गुरु जानिएं।। १४ ।।
गुरु बिन ज्ञान नाहीं गुरु बिन ध्यान नाहीं,
गुरु बिन आतमा विचार ना लहतु है।
गुरु बिन प्रेम नाहिं गुरु बिन प्रीति नाहिं,
गुरु बिन शीलहू संतोष ना गहतु है।।
गुरु बिन प्यास[1] नाहिं बुद्धि कौ प्रकास नाहिं,

[1]—ज्ञान और मुक्ति की इच्छा, जिज्ञासुता—मुमुक्षुता।

भ्रमहू कौ नाश नाहिं संशय रहतु है।
गुरु बिन बाट नाहिं कौड़ी बिन हाट नाहिं[1],
सुंदर प्रगट लोक वेद यौं कहतु है॥ १५॥
पढ़े कै न बैठो पास अषिर न बाँचि सकै,
बिनहि पढै तें कैसें आवत है फारसी।
जौहरी के मिलें बिन परष न जानै कोइ,
हाथ नग लिएं फिरै संशै नहिं टारसी॥
बैद न मिल्यो कोऊ बूँटी को बताइ देत,
भेद बिनु पाएं वाके औषद है छारसी।
सुंदर कहत मुख रंचहूँ न देष्यौ जाइ,
गुरु बिन ज्ञान ज्यौं अँधेरे माँहिं आरसी॥ १६॥

* * * *

गुरु तात गुरु मात गुरु बंधु निज गात,
गुरु देव नखसिख सकल सँवारयो है।
गुरु दिए दिव्य नैन गुरु दिए मुख बैन,
गुरु देव श्रवन दे सब्द हू उचारयौ है॥
गुरु दिए हाथ पाँव गुरु दियौ शीस भाव,
गुरु देव पिंड माँहि प्रान आइ डारयौ है।
सुंदर कहत गुरु देवजू कृपालु होइ,

---

१—'हाट बाट' और 'कौड़ी बिन हाट' ये लोक-श्रुतियाँ हैं। इसी प्रकार अनेक कहावतें और मुहाविरे "सवैया" ग्रंथ में हैं।

फेरि घाट घरि करि मोहिं निसतारयौ है[1] ॥ १९ ॥

*  *  *  *

भूमि हू की रेनु की तो संख्या कोऊ कहत हैं,
भार हु अठारा द्रुम तिनके जो पात हैं।
मेघनि की संख्या सोऊ ऋषिनि कही विचारि,
बुंदनि की संख्या तेऊ आइकैं बिलात हैं॥
तारनि की संख्या सोऊ कही है पुरान मांहिं,
रोमनि की संख्या पुंनि जितनेक गात हैं।
सुंदर जहाँ लौं जंत सब ही को होत अंत,
गुरु के अनंत गुन कापै कहे जात हैं॥ २१ ॥

(गुरु की तौ महिमा अधिक है गोविंद तें)

गोविंद के किए जीव जात हैं रसातल कौं,
गुरु उपदेशे सु तौ छूटे जम फंद तें।
गोविंद के किए जीव बस परे कर्मनि के,
गुरु के निवाजे सो फिरत हैं स्वछंद तें॥
गोविंद के किए जीव बूड़त भौसागर में,
सुंदर कहत गुरु काढ़े दुख द्वंद तें।
और हू कहाँ लौं कछु मुख तें कहैं बनाइ,
गुरु की तौ महिमा अधिक है गोविंद तें॥ २२ ॥

---

१—जैसे द्विजातियों में द्विजन्मा होने का अर्थ है वैसे ही गुरु से शिष्यता में घटांतर होने में है। ज्ञान की दीक्षा से मनुष्य की काया पलट हो जाती है।

## ( २ ) उपदेशचितावनी[1] को अंग

### हंसाल छंद*

( राम हरि राम हरि बोलि सूवा )

तौ सही[2] चतुर तूं जान[3] परबीन अति,
परै जनि पिंजरे[4] मोह कूवा ।
पाइ उत्तम जनम लाइ[5] लै चपल मन,
गाइ गोविंद गुन जीति जूवा ॥
आपु ही आपु अज्ञान नलिनी[6] बँध्यौ,
बिना प्रभु विमुख कै बेर मूवा[7] ।
दास सुंदर कहै परम पद तौ[8] लहै,
राम हरि राम हरि बोलि सूवा ॥ १ ॥

( हक्क तूं हक्क तूं बोलि तोता[9] )

नफ्स[10] शैतान कौं आपुनी कैद करि,
क्या दुनी मैं फिरै षाइ गोता ।

---

१–चिताने—चैतन्यता उपजानेवाला । कोई कोई चिंतामणि लिखते हैं सो अशुद्ध है । *२७ मात्रा का । २० + १७,२० पर यति । मात्रा छंद । २–इसका संबंध—'चतुर तौ तू सही' (ठीक, खरा) परंतु जान (बूझ कर) 'पिंजरे मत परै' । ३–छापे की पुस्तकों में 'तूं जान' का 'सुजान' देकर पाठ भ्रष्ट कर दिया जिससे छंद भंग अलग हुआ । ४–किसी किसी प्रति में 'पंजरे' पाठ है सो शुद्धता में ठीक है । ५–पकड़ । ६–सूवे का नलिनी ( नालिका ) पर अपने पंजों से लटकना प्रसिद्ध है । ७–मरा इसलिये फिर जन्मा । ८–निश्चय ही जब तौ । ९–हक्क = सत्य ईश्वर । 'हक्क तू' ( हक्क तू ) ऐसा शब्द तोतों को प्रायः मुसलमान पढ़ाते हैं । और भी तुही 'नबीजी' आदि भी । १०–अहंकार रूपी शैतान ( महाशत्रु ) ।

है गुनहगार[1] भी गुनह ही करत है,
षाइगा मार तब फिरै रोता ॥
जिन तुझे षाक सौं अजब पैदा किया,
तूं उसे क्यौं फरामोश[2] होता ।
दास सुंदर कहै सरम तब ही रहै,
हक्क तूं हक्क तूं बोलि तोता ॥ २ ॥

(भी तुही भी तुही बोलि तूती)
आब[3] की बूँद मौजूद पैदा किया,
नैन मुख नासिका करि संजूती[4] ।
ख्याल ऐसा करै उही लीए फिरै,
जागि कै देखि क्या करे सूती ॥
भूलि उस षसम[5] कौं काम तैं क्या किया,
बेगि दै यादि करि मरि निपूती ।
दास सुंदर कहै सर्व सुख तौ लहै,
भी तुही भी तुही बोलि तूती ॥ ३ ॥

( एक तूं एक तूं बोलि मैंना )
अव्वल उस्ताद के कदम की षाक हो,
हिरस[6] बुगुजार[7] सब छोड़ि फैना[8] ।

---

१–पापी । २–भूलता । ३–पानी (वीर्य) । ४–संयुक्त । बनीठनी । ५–मालिक और पति स्त्री को उलाहना देने में कड़ा शब्द है गाली के बराबर तथा सत्य भी है कि ईश्वर से मालिक को भूली । ६–हिर्स = कामना, इच्छा, लोभ । ७–बुगुजार = छोड़ दे । ८–फेनपिंड = मिथ्या वस्तुओं को अथवा ग्रामीण भाषा में फैन = मिथ्या कर्म ।

यार दिलदार दिल मांहि तूं याद कर,
है तुझो पास तूं देषि नैना ॥
जान का जान[1] है जिंद का जिंद[2] है,
है सषुन क़ा सषुन[3] कछु समुझि सैना।
दास सुंदर कहै सकल घट मैं रहै,
एक तूं एक तूं बोलि मैंना ॥ ४ ॥

मनहर छंद

बार बार कह्यो तोहि सावधान क्यों न होहि,
ममता की मोठ सिर काहे कौं धरतु है।
मेरौ धन मेरौ धाम मेरौ सुत मेरी बाम,
मेरे पशु मेरौ ग्राम भूल्यो यों फिरतु है॥
तूं तौ भयौ बावरौ बिकाइ गई बुद्धि तेरी,
ऐसो अंध कूप गृह तामैं तूं परतु है।
सुंदर कहत तोहि नेक हूँ न आवै लाज,
काज कौं बिगारि कैं अकाज क्यौं करतु है॥ ६ ॥
तेरै तौ कौं पेच परौ गाँठि अति घुरि गई,
ब्रह्मा आइ छोरै क्यौं हिं छूटत न जबहू।
तेल सौं भिजोइ करि चोथरा लपेट राषै,
कूकर की पूँछ सूधी होइ नहीं तबहू॥

---

१—ज्ञानी—जाननेवाला, जीव। २—जीव। भूत। ३—बात। भेद की बात।

सासू देत सीष बहू कीरी कौं गनति जाइ,
कहत कहत दिन बीत गह्यो सबहू ।
सुंदर अज्ञान ऐसौ छाड़्यो नहिं अभिमान,
निकसत प्रान लषै चेत्यो नहिं कबहू ॥ ७ ॥
बालू मांहि तेल नहिं निकसत काहू बिधि,
पाथर न भीजै बहु बरषत घन[1] है ।
पानी कै मथें तें कहुँ घीव नहिं पाइयत,
कूकस कै कूटें नहिं निकसत कन है ॥
सून्य कूं मूठो भरे तें हाथ न परत कछु,
ऊसर कैं बाहें कहाँ उपजत अन है ।
उपदेश औषध कवन बिधि लागै ताहि,
सुंदर असाध्य रोग भयौ जाकै मन है ॥ ८ ॥
बारू कै मंदिर मांहि बैठि रह्यौ थिर होइ,
राषत है जीवने की आसा केऊ दिन का ।
पल पल छीजत घटत जात घरी घरी,
बिनसत बार कहा षबरि न छिन की ॥
करत उपाइ झूठै लैनदैन षान पान,
मूसा इत उत फिरै ताकि रही मिनकी[2] ।
सुंदर कहत मेरी मेरी करि भूल्यौ सठ,
चंचल चपल माया भई किन किन की ॥ १० ॥
घरी घरी घटत छीजत जात छिन छिन,

---

१—मेघ । बादल । २—बिल्ली ।

भीजत ही गरि जात माटी कौसौ ढेल है।
मुकति कै द्वारे आइ[1] सावधान क्यौं न होहि,
बार बार चढ़त न त्रिया कौ सौ तेल है॥
करि लै सुक्रित हरि भजन अखंड उर,
याही मैं अंतर[2] परै यामैं ब्रह्म मेल है।
मनुष जनम यह जीति भावै हारि अब,
सुंदर कहत यामैं जुवा कौ सौ षेल है॥ १३॥
जोवन कौ गयौ राज और[3] सब भयौं साज,
आपुनि दुहाई फेरि दमामो बजायौ[4] है।
लकुटी हथ्यार लिए नैनन की ढालि[5] दिए,
सेत बार भए ताकौ तंबू सौ तनायौ है॥
दसन गए सु मानौं दरबान दूर कीए,
जौंगरो[6] परो सु औरै बिछौना बिछायौ है।
सीस कर कंपत सु सुंदर निकारयौ रिपु,
देषत ही देषत बुढ़ापौ दौरि आयौ है॥ १४॥

इंदव छंद

पाइ अमोलिक देह इहै नर क्यौं न विचार करै दिल अंदर।
कामहु क्रोधहु लोभहु मोहहु लूटत हैं दसहूँ दिसि द्वंदर[7]॥

---

१—मनुष्य देह पाकर। २—ब्रह्म से दूरी। ३—अन्य भिन्न। ४—नक्कारा बजा चुका। ५—अंधा हो गया। आँख की ढकनी ढाल सी है सो ही ढाल हो गई। जैसे ढाल आगे आने से आगे कुछ नहीं दिखाई देता। ६—जरी, लुरी, बुढ़ापे से सिमटी खाल। ७—दुंद मचा कर। 'अंदर' अनुप्रास मानैं तो 'सुंदर' को 'स्वंदर' पढ़ें।

तू अब वंछत है सुरलोकहि कालहु पाय परै सु पुरंदर।
छाड़ि कुबुद्धि सुबुद्धि हृदै धरि आतमराम भजै किन सुंदर[1]॥१७॥
इंद्रिनि के सुख मानत है सठ या हित ते बहुतै दुख पावै।
ज्यौं जल मैं झष मांसहि लोलत स्वाद बध्यौ जल बाहरि आवै॥
ज्यौं कपि मूठि न[2] छाड़त है रसना बसि बंदि परयो बिललावै।
सुंदर क्यौं पहिले न सँभारत जो गुर षाई सुकान विधावै॥१८॥
देषत के नर दोसत है परि लच्छन तो पशु के सब ही हैं।
बोलत चालत पीवत षात सुवै घर वे बन जात सही हैं॥
प्रात गए रजनी फिरि आवत सुंदर यौं नित भारवही हैं।
और तो लच्छन आइ मिले सब एक कमी सिर सिंग नहीं हैं॥२१॥
तूं ठगि कैं धन और को[3] ल्यावत तेरेउ तौ घर औरइ फोरै।
आगि लगै सब ही जरि जाय सु तू दमरी दमरी करि जोरै॥
हाकिम कौ डर नाहिंन सूझत सुंदर एकहि बार निचोरै।
तू षरचै नहिं आपुन षाइसु तेरिहि चातुरि तोहि लै बोरै॥२५॥

मनहर छंद

करत प्रपंच इनि पंचनि कै बस परयौ,
परदारा रत भै[4] न आनत बुराई कौ।

---

१—इसमें आठ भगण (ऽ॥) होने से २४ अक्षर किरीट सवैया है, इंदव नहीं। आगे १८ आदि संख्या के छंद इंदव ही हैं। २—मटकी में खाने के लालच से बंदर ने हाथ डाला कि फंदे में हाथ फँस गया। (देखो 'पंचेंद्रिय चरित्र' का उपदेश ३)। ३—यहाँ इंदव के लक्षणानुसार ह्रस्व वर्ण होना था परंतु सुंदरदासजी प्रायः गण नियम नहीं निबाहते। ४—भय, डर।

परधन हरै परजीव की करत घात,
मद्य मांस षाइ लव लेश न भलाई कौ॥
होइगौ हिसाब तब मुख तें न आवै ज्वाब,
सुंदर कहत लेषा लेत राई राई कौ।
इहाँ तो किए विलास जम की न तोहि त्रास,
उहाँ तौ न ह्वैहै कछु राज पोपांबाई[१] कौ॥ २६॥
दुनिया को दौरता है औरति कौ लौरता[२] है,
औजूद[३] को मोरता है बटोही सराई[४] का।
मुरगी कौ मोंसता है बकरी कौ रोंसता[५] है,
गरीब कौ षोसता है बेमिहर[६] गाइ का॥
जुलम कौ करता है धनी सौं न डरता है,
दोजष कौ मरता है षजाना बलाइ का।
होइगा हिसाब तब आवैगा न ज्वाब कछु,
सुंदर कहत गुनहगार है षुदाइ का॥ २७॥
कर कर आयौ[७] जब षर षर काट्यो नार,[८]
भर भर बाज्यौ ढोल घर घर जान्यौ है।
दर दर दौरयौ जाइ नर नर आगे दीन,
बर बर बकत न नैक अलसान्यौ है॥

---

१-पोल का राज। २-लड़ता है। ३-शरीर, काया। ४-संसाररूपी सराय का मुसाफिर। ५-मार खाता है। ६-शत्रु। ७-पूर्व जन्म के कर्म करके यहाँ जन्म लिया। ८-नाग (बच्चे की नाभि का नाल) काटा अर्थात् सब जन्मक्रिया हुई।

सर सर सोधै धन तर तर तोरै पात,[१]
जर जर काटत अधिक मोद मान्यौ है।
फर फर फूल्यौ फिरै डर डरपै न मूढ़,
हर हर हँसत न सुंदर सकान्यौ है॥ २८॥
जनम सिरानौ[२] जाय भजन विमुख सठ,
काहे कौं भवन[३] कूप बिन मीच मरिहै।
गहृत अविद्या जानि शुक नलिनी ज्यौं मूढ़,
करम विकरम करत नहिं डरिहै॥
आपुहि तैं जात अंध नरकनि बार बार,
अजहूँ न शंक मन माँहि अब करिहै।
दुख कौ समूह अवलोकि कै न त्रास होइ,
सुंदर कहत नर नागपासि[४] परिहै॥२९॥

---

## ( ३ ) काल चितावनी को अंग

### इंदव छंद

तैं दिन चारि विराम लियौ सठ तेरे कहैं कछु ह्वै गइ तेरी।
जैसहिं बाप ददा गए छांड़ि सु तैसहिं तूं तजि है पल फेरी॥

---

१—जैसे रोंख से पत्ता तोड़कर भरोटा बनाया जाता है। २—बीता जाता है। ३—घर—शरीर वा संसार। ४—यह छंद चित्रकाव्य की रीति से नागबंध रूप में आता है। लिखित प्राचीन पुस्तक में सुंदरदासजी ने अपने हाथ से यह चित्र बनाया है। इसी से यहाँ भी दिया है। नागपाश प्राचीन काल में एक महाअस्त्र होता था जिससे बड़े बड़े योद्धा बाँधे जाते थे। यह संसार भी वैसा ही बंधन है।

मारिहै काल चपेटि अचानक होइ घरीक मैं राष की ढेरी।
सुंदर लै न चलै कछु संग सु भूलि कहै नर मेरि हि मेरी ॥ ३ ॥
कै यह देह जराइ कैं छार किया कि किया कि किया कि किया है।
कै यह देह जिमीं महिं षोदि दिया कि दिया कि दिया कि दिया है ॥
कै यह देह रहै दिन चारि जिया कि जिया कि जिया कि जिया है।
सुंदर काल अचानक आइ लिया कि लिया कि लिया कि लिया है[1] ४
तू कछु और विचारत है नर तेरौ विचार धर्यौ हि रहैगौ।
कोटि उपाय करै धन कै हित भाग लिष्यौ तितनौहि लहैगौ ॥
भोर कि सांझ घड़ी पल मांझ सु काल अचानक आइ गहैगौ।
राम भज्यौ न कियौ कछु सुकृत सुंदर यौं पछिताइ कहैगौ ॥ ७ ॥
सोइ रह्यौ कहा गाफिल ह्वै करि तौ सिर ऊपर काल दहारै[2]।
धामस धूमस लागि रह्यौ सठ आय अचानक तोहि पछारै ॥
ज्यौं वन मैं मृग कूदत फाँदत चित्रक[3] लै नख सौं उर फारै।
सुंदर काल डरै जिहिं कै डर ता प्रभु कौं कहि क्यों न सँभारै ॥ १० ॥

## मनहर छंद

करत करत धंध कछुवं न जानैं अंध,
आवत निकट दिन आगिलौ चपाकि दै[4]।

---

१—क्रिया की पुनरुक्ति कालक्रम और फल निश्चय के दिखाने को है।
२—गर्जना करै। ३—चीता। ४—झट—अचानक बिजली की नाईं। 'दै' शब्द रजवाड़ी भाषा में क्रियाविशेषण होता है जिसका अर्थ 'कर के' होता है। इसका दूसरा रूप 'देनी' भी होता है, जैसे, 'झटदेणी'।

जैसे बाज तीतर कौं दाबत अचानचक,
जैसे बक मछरी कौं लीलत लपाकि दै[१] ॥
जैसे मच्छिका की घात मकरि करत आइ,
जैसे साँप मूषक कौं ग्रसत गपाकि दै[२] ।
चेत रे अचेत नर सुंदर सँभारि राम,
ऐसैं तोहि काल आइ लेइगौ टपाकि दै[३] ॥ १४ ॥
मेरौ देह मेरौ गेह मेरौ परिवार सब,
मेरौ धन माल मैं तो बहु विधि भारौ हौं[४] ।
मेरे सब सेवक हुकम कोऊ मेटैं नाहिं,
मेरी जुवती कौ मैं तो अधिक पियारो हौं ॥
मेरौ वंस ऊँचौ मेरे बाप दादा ऐसे भए,
करत बड़ाई मैं तौ जगत उजारौ हौं ।
सुंदर कहत मेरौ मेरौ कर जानैं सठ,
ऐसै नहिं जानैं मैं तो कालही कौ चारौ हौं ॥ १५ ॥
ऊठत बैठत काल जागत सोवत काल,
चलत फिरत काल काल वौर धस्यौ है ।
कहत सुनत काल षातहू पिवत काल,
काल ही के गाल महिं हर हर हँस्यौ है ॥

---

१—झप से निगले। २—एक सपट्टे में ग्रास कर ले। ३—चट उठा लेगा यह अभिप्राय है। ४—'हूं' को कहीं कहीं 'हौं' भी लिखा है। 'हौं' का अर्थ 'मैं' भी है।

तात मात बंधु काल सुत दारा गृह काल,
सकल कुटुंब काल कालजाल फँस्यौ है।
सुंदर कहत एक राम बिन सब काल,
काल ही को कृत[1] कियौ अंत काल ग्रस्यौ[2] है ॥ १७ ॥
वरषा भए तें जैसैं बोलत भभीरी[3] सुर,
षंडन[4] परत कहुँ नैक हूँ न जानिए।
जैसैं पूंगी बाजत अखंड सुर होत पुनि,
ताहू मैं न अंतर अनेक राग गानिए ॥
जैसैं कोऊ गुडी[5] कौं चढ़ावत गगन माहिं,
ताह की तौ धुनि सुनि वैसे ही[6] बषानिए।
सुंदर कहत तैसैं काल कौ प्रचंड वेग,
रात[7] दिन चल्यौ जाइ अचिरज मानिए ॥ २१ ॥
झूठे हाथी झूठे घोरा झूठे आगै झूठा दोरा,
झूठा बंध्या झूठा छोरा[8] झूठा राजा रानी है।
झूठी काया झूठी माया झूठा झूठे धंधे लाया,

---

१–कर्म—रचना। २–खाया। काल ही करता है, वही मारता है। ३–झींगरी, झिल्ली। ४–ठहराव। ५–कनकव्वा। डुगडा जिसको घुँघरू बाँधकर रात को चराग सहित चढ़ा देते हैं। ६–लगातार शब्द होना। ७–रात दिन ही मानो काले धौले संकेतद्योतक हैं। भागवत में इनको काले धौले चूहे कर आयु काटने के कारण कहा है। ८–छोड़ा—मुक्त किया। मुक्ति भी मिथ्या भ्रम है।

झूठा मूवा झूठा जाया झूठी याकी बानी है ॥
झूठा सोवै झूठा जागै झूठा जूझै झूठा भागै,
झूठा पीछै झूठा लागै[1] झूठे झूठी मानी है।
झूठा लीया झूठा दीया झूठा षाया झूठा पीया,
झूठा सौदा झूठै कीया ऐसा झूठा प्रानी है* ॥ २५ ॥
झूठ सौ बँध्यौ है लाल[2] ताही तैं ग्रसत काल,
काल विकराल व्याल सब ही कौं षात है।
नदी कौ प्रवाह चल्यौ जात है समुद्र माहिं,
तैसैं जग काल ही के मुख मैं समात है[3] ॥
देह कौं महत्व तातैं काल कौं भै मानत है,
ज्ञान[4] उपजें तें वह काल हू बिलात है।
सुंदर कहत परब्रह्म है सदा अखंड,
आदि मध्य अंत एक सोई ठहरात[5] है ॥ २६ ॥

## इंदव छंद

काल उपावत[6] काल षपावत[7] काल मिलावत है गहि माटी।
काल हलावत काल चलावत काल सिषावत है सब आँटी[8] ॥

---

१–पीछा करै, अनुसरे। *यह छंद सर्व दीर्घाक्षरी है जो चित्र काव्य का एक रूप है। २–प्यारा, पुत्र। ३–गीता में विराट् स्वरूप के वर्णन में "यथा नदीनां बहवोऽम्बुवेगाः" इत्यादि है। ४–ज्ञान की उत्पत्ति से कोई भय नहीं। ५–दिक् का अभाव। ६–उपजाता है, बनाता है। ७–नष्ट करता है, लय करता है। ८–चतुराइयाँ, चक्कर।

काल बुलावत[१] काल भुलावत[२] काल डुलावत[३] है बन घाटी ।
सुंदर काल मिटै तब ही पुनि ब्रह्म विचार पढ़ै जब पाँटी[४] ॥२७॥

---

## ( ४ ) देहात्मा बिछोह को अंग

### इंदव छंद

मात पिता जुवती सुत बांधव लागत है सबकौं अति प्यारौ ।
लोग कुटंब षरौ हित राषत होइ नहीं हमतैं कहुँ न्यारौ ॥
देह सनेह तहाँ लग जानहुँ बोलत है मुख शब्द उचारौ ।
सुंदर चेतनि शक्ति गई जब बेग कहै घर मांहि[५] निकारौ ॥३॥

### मनहर छंद

कौन भाँति करतार कियौ है शरीर यह,
पावक[६] के मध्य देषौ पानी सो जमावनौं ।
नासिका श्रवन नैन वदन रसन वैन,
हाथ पाँव अंग नख शिख कौ बनावनौं ॥
अजब अनूप रूप चमक दमक ऊप[७],
सुंदर सोभित अति अधिक सुहावनौं ।

---

१—खैंचता है । २—आदि सत्य अवस्था का विस्मरण करा देता है । ३—कर्म के फेर में डालकर इतस्ततः ले जाता है । ४—जैसे चटशाल में बालक पढ़े वैसे।बाल्यावस्था से ही पढ़े । ५—मांहि—से, बाहर । ६—जठराग्नि में बिंदु का बढ़ना और शरीर बनना । ७—ओप—चमक वा शोभा ।

जाही छन चेतना शकति जब लीन होइ,
ताही छन लगत सबनि कौं अभावनौं ॥ ५ ॥
रज अरु बीरज कौ प्रथम सँयोग भयौ,
चेतना शकति तब कौन भाँति आई है।
कोऊ एक कहैं बीज मध्य ही कियौ प्रवेश,
किनहूँक पंच मास पीछै कै सुनाई है॥
देह कौ विजोग जब देषत ही होइ गयौ,
तब कोऊ कहौ कहाँ जाइकै समाई है।
पंडित ऋषीस्वर तपीस्वर मुनीस्वरऊ,
सुंदर कहत यह किनहूँ न पाई है[1] ॥ ६ ॥
देह तौ सुरूप तौलौं जौलौं है अरूप माहिं,
सब कोऊ आदर करत सनमान है।
टेढ़ी पाग बाँधि बार बार ही मरोरै मूँछ,
बाँह उसकारै[2] अति धरत गुमान है॥
देस देस ही के लोग आइकैं हजूर होहिं,
बैठ कर तषत कहावै सुलतान है।
सुंदर कहत जब चेतना सकति गई,
उहै देह ताकी कोऊ मानत न आन[3] है॥ ११ ॥

---

१—यह विषय कैसा विचार करने के योग्य है सो पाठक स्वयं ध्यान दें। २—उकसावै, कुछ कुछ उठावै फिर मरोड़ै। ३—सौगंद, आतंक।

## ( ५ ) तृष्णा को अंग

### इंदव छंद

नैननि की पलही पल मैं छिन आध घरी घटिका जु गई है।
जाम गयौ जुग जाम गयौ पुनि साँझ गई तब राति भई है॥
आज गई अरु कालिह गई परसौं तरसौं कछु और ठई है।
सुंदर ऐसै हि आयु गई तृष्णा दिन ही दिन होत नई है॥ १॥

### डुमिला छंद[1]

कनहीं कन कौ विललात फिरै सठ जाचत है जनही जन कौं।
तनही तन को अति सोच करै नर पात रहै अनही अन कौं॥
मन ही मन की तृष्णा* न मिटी पुनि धावत है धन ही धन कौं।
छिन ही छिन सुंदर आयु घटी कबहूँ न गयौ बन ही बन कौं [2]॥२॥

### इंदव छंद

लाष करोरि अरब्ब षरब्बनि नीलि पदम्म तहाँ लग घाटी।
जोरिहि जोरि भँडार भरे सब और रही सु जिमीं तर दाटी[3]॥
तौहु न तोहि संतोष भयौ सठ सुंदर तैं तृष्णा नहिं काटी।
सूझत नाहिंन काल सदा सिर मारि कैं थाप मिलाइहै माटी॥४॥
भूष नचावत रंकहि राजहिं भूष नचाइ कैं विश्व बिगोई।
भूष नचावत इंद्र सुरासुर और अनेक जहाँ लग जोई॥

---

१—यह गणछंद २४ अक्षर का है जिसमें ७ सगण (।।ऽ) होते हैं।
* छंद के नियम से 'तृसना' पढ़ना चाहिए। २—इसमें से चित्र बनता है। ३—पृथ्वी में गाड़ दी।

भूष नचावत है अध ऊरध तीनहुँ लोक गनै कहा कोई ।
सुंदर जाइ तहाँ दुख ही दुख ज्ञान बिना न कहूँ सुख होई॥६॥

( हे तृसना कहि कै तुहि थाक्यौ )

तैं कछु कान धरी नहिं एकहु बोलत बोलत पेटहि पाक्यौ ।
हौं कोउ बात बनाइ कहूँ जब तैं सब पीसत हो सब फाँक्यौ[1] ॥
केतक द्यौस भये परमोधत[2] तैं अब आगहिं[3] कौं रथ हाँक्यौ[4] ।
सुंदर सीष गई सब ही चलि तृसना कहि कैं तुहि थाक्यौ॥१२॥

## ( ६ ) अधीर्य उराहने को अंग

[ उपनिषदों में ऐसा वर्णन आया है कि सृष्टि के आदि, अंत और मध्य तीनों में क्षुधा प्रधान है। तृष्णा भी उसी क्षुधा का अंग है। सर्वभक्षक, सर्वव्यापक अग्नि भी विराट विश्व की भूख ही कही जाती है, सब भूतव्यापिनी यह क्षुधा जीवों को कर्मों में प्रेरणा करती रहती है। इष्ट, भोज्य और अभिलषित पदार्थों के न मिलने से प्राणियों को अधीरता होती है; विशेष करके उत्कट क्षुधा जब व्याप्त होती है उस समय धीरों का भी धैर्य छूट जाता है। इस क्षुधा का प्रधान स्थान पेट है। यह पेट पापी जो कुछ नाच नचाता है नाचना पड़ता है। राजा, रंक, ज्ञानी, ध्यानी, पंडित, मूर्ख आबाल वृद्ध सब इसके वशीभूत हैं। इसी पेट की महिमा को अथवा तज्जनित अधैर्य की व्यवस्था को

१—'पीसते फाँकना' मुहावरा है। काम के होने से पहले ही उतावलापन कर काम बिगाड़ना। २—प्रबोधन करते, समझाते। ३—आगे को ही। ४—रथ हाँकना, मुहावरा है। जैसे रथ में बैठनेवाला किसी की प्रतीक्षा न कर अभिमान से आगे चला जाता है। यहाँ तृष्णा की वृद्धि से प्रयोजन है।

महात्मा सुंदरदास जी ने सुललित शब्दावरण में द्वादश छंदों में वर्णन किया है। इस अंग को "पेट का अंग" भी कहा जाता तो ठीक होता। इस पेट की विपत्ति से उकता कर मनुष्य कभी कभी परमेश्वर को भी उपालंभ देने लग जाता है और अपनी प्रारब्ध को भी कोसता है। ऐसी बातों को भी चोज भरे वाक्यों में ग्रंथकर्त्ता ने लिखा है। ]

इंदव छंद

पाव दिए चलनै फिरनै कहुँ हाथ दिए हरि कृत्य करायौ।
कान दिए सुनिए हरि कौ जस नैन दिए तिनि माग दिषायौ॥
नाक दियौ मुख सोभत ताकरि जीभ दई हरि कौ गुन गायौ।
सुंदर साज दियौ परमेश्वर पेट दियौ परि पाप लगायौ॥ १॥
कूप भरै अरु वापि[1] भरै पुनि ताल भरै वरषा रितु तीनौं।
कोठि भरै घट माट भरै घर हाट भरै सब ही भर लीनौं॥
षंदक षास उषारि भरै पर पेट भरै न बड़ौ दर[2] दीनौं।
सुंदर रीतुई[3] रीतु रहै यह कौन षडा परमेश्वर दीनौं॥ २॥

मनहरन छंद

किधौं पेट चूल्हा किधौं भाटी किधौं भार आहि,
जोई कछु झोंकिए सु सब जरि जातु है।
किधौं पेट थल किधौं वावी किधौं सागर है,
जितौ जल परै तितौ सकल समातु है॥
किधौं पेट दैत्य किधौं भूत प्रेत राक्षस है,
षावुँ षावुँ करै कहूँ नैकु न अघातु है।

---

१—बावली। २—दर दर, दीन करनेवाला। ३—रीता।

सुंदर कहत प्रभु कौन पाप लायौ पेट,
जब तैं जनम भयौ तब ही कौ षातु है ॥ ३ ॥
पाजी[१] पेट काज कोतवाल कौ अधीन होत,
कोतवाल सु तौ सिकदार आगे लीन है।
सिकदार दीवान कै पीछे लग्यो डोलै पुनि,
दीवान हूँ जाइ पातिसाह आगें दीन है॥
पातसाहि कहै या षुदाइ मुझे और देइ,
पेट ही पसारै नहिं पेट बसि कीन है।
सुंदर कहत प्रभु क्यौं हुँ नहिं भरै पेट,
एक पेट काज एक एक कौ अधीन है ॥ ५ ॥

इंदव छंद

पेटहि कारन जीव हतै बहु पेटहिं मांस भषैरु सुरापी[२] ।
पेटहि लैकर चोरि करावत पेटहि कौं गठरी गहि कापी[३] ॥
पेटहि पांसि गरे महिं डारत पेटहि डारत कूपहु वापी ।
सुंदर काहि को पेट दियौ प्रभु पेट सो और नहीं कोउ पापो ॥ ९॥
औरन कौ प्रभु पेट दियौ तुम तेरे तौ पेट कहूँ नहिं दीसै ।
ये भटकाइ दिए दशहूँ दिशि कोउक रांधत कोउक पीसै ॥
पेटहि कारनि नाचत हैं सब ज्यौं घर ही घर नाचत कीसै[४] ।
सुंदर आपु न षाहु न पीवहु कौन करी इनि ऊपर रीसै[५] ॥ १०॥

---

१—पयादा। २—सुरा पीनेवाला होता है। ३—काटी। ४—बंदर। ५—कोप।

मनहर छंद

काहे कौं काहू के आगै जाइ कै अधीन होइ,
दीन दीन वचन उचार मुख कहते।
जिनि कै तौ मद अरु गरब गुमान अति,
तिनि के कठोर बैन कबहूँ न सहते॥
तुम्हारेई भजन सौं अधिक लैलीन अति,
सकल कौं त्यागि कै एकंत जाइ गहते।
सुंदर कहत यह तुमहीं लगायौ पाप,
पेट न हुतौ तौ प्रभु बैठि हम रहते॥ ११ ॥

---

## ( ७ ) विश्वास को अंग

[ उपर्युक्त अंग में अधैर्य्य और पेट की पुकार से मानो एक प्रकार अविश्वास की नकल दीख पड़ती है। इसके साथ ही ग्रंथकर्ता ने विश्वास का अंग जुटा दिया है जिसमें जगद्भर्ता की पोषण-शक्ति और उसके अद्भुत प्रबंध को दिखाया है कि वह ईश्वर ऐसा शक्तिमान् है कि जीव की उत्पत्ति के साथ ही उसके पालन पोषण का प्रबंध कर देता है। जिसको चोंच देता है उसको चून भी देता है, जिसका जैसा आहार है उसको वैसा ही पहुँचता है; कीड़ी को कण और हाथी को मण। कोई भी जंतु जीव भूखा रहकर नहीं सोता, ईश्वर सबको पहुँचाता है। इसलिये उस पर विश्वास रखना चाहिए और वृथा पेट की पुकार नहीं करनी चाहिए। ]

इंदव छंद

होहि निचिंत करै मति चिंतहि चंच दई सोइ चिंत करैगौ।
पाँव पसारि परयौ किन सोवत पेट दियौ सोइ पेट भरैगो॥

जीव जितै जल कै थल कै पुनि पाहन मैं पहुँचाइ धरैगौ ।
भूषहि भूष पुकारत है नर सुंदर तूँ कहा भूष मरैगो ॥ १ ॥
धीरज धारि विचार निरंतर तोहि रच्यौ सु तौ आपुहि ऐहै[1] ।
जेतक भूष लगी घट प्राणहि तेतक तू अनयासहि पैहै[2] ॥
जौ मन मैं तृसना करि धावत तौ तिहुँ लोकन षात अघैहै[3] ।
सुंदर तू मति सोच करै कछु चंच दई सोइ चूनिहु दैहै ॥ २ ॥

मनहर छंद

काहे कौ वयूरा[4] भयौ फिरत अज्ञानी नर,
तेरौ तो रिजक तेरै घर बैठें आइहै ।
भावै तूँ सुमेरु जाहि भावै जाहि मारू देश,
जितनौक भाग लिख्यौ तितनौ हि पाइहै ॥
कूप माँझ भरि भावै सागर कै तीर भरि,
जितनौक भाँडौ नीर तितनौ समाइहै ।
ताहितै संतोष करि सुंदर विश्वास धरि,
जितनौ रच्यौ है घट सोइ जु भराइहै* ॥ ८ ॥
देषि धौं सकल[5] विश्व भरत भरनहार,
चूंच कै समान चूनि सबहि कौ देत है ।
कीट पशु पंषी अजगर मच्छ कच्छ पुनि,
उनके न सोदा कोउ न तौ कछु षेत है ॥

---

१—आ जायगा वा आ जाता है । २—पायगा । ३—तृप्त होगा या होता है । ४—पवन का बबूला । * पाठांतर—'अमराई' । ५—तू देख तो सही, क्या तू नहीं देखता ।

पेटहि कै काज राति दिवस भ्रमत सठ,
मैं तो जान्यौ नीकै करि तू तौ कोउ प्रेत है।
मानुष शरीर पाइ करत है हाइ हाइ,
सुंदर कहत नर तेरै सिर रेत[1] है॥ ११॥

---

## ( ८ ) देहमलिनता गर्वप्रहार को अंग

[ इस क्षणभंगुर काया के स्थूलांश के गुणों से गार्वत होनेवाले अल्पज्ञों के उपदेश निमित्त यह चेतावनी है। इस देह में अनेक मल भरे हैं। हाड़, मांस, रक्त, कफ आदि मल से पूरित रहते हैं तिस पर भी लोग ऐंठते और गर्व में भरे रहकर ईश्वर और सुकार्यों को भूले रहते हैं सो ही दुःख का कारण होता है। ]

मनहर छंद

देह तौ मलीन अति बहुत विकार भरे,
ताहू माहिं जरा व्याधि सब दुख रासी है।
कबहूँक पेट पीर कबहूँक सिरवाहि[2],
कबहूँक आँखि कान मुख मैं विथा सी है॥
औरऊ अनेक रोग नख सिख पूरि रहे,
कबहूँक स्वास चलै कबहूँक षाँसी है।
ऐसौ या शरीर ताहि आपनौं कै[3] मानत है,
सुंदर कहत यामैं कौन सुखबासी है॥ १॥

---

१—धूल, मिट्टी, क्योंकि मनुष्य होकर पशुओं से भी हीन दशा को असंतोष से पहुँच गया। २—'मथवाय'—शिरःपीड़ा। ३—कैसे, क्या, क्योंकर।

जा शरीर माहिं तूं अनेक सुख मानि रह्यौ,
ताहि तूं विचारि यामैं कौन बात भली है।
मेद मज्जा मांस रग रगनि माहीं रकत,
पेटहूँ पिटारीसी मैं ठौर ठौर मली है॥
हाड़नि सौं मुख भरयौ हाड़ ही कै नैन नाक,
हाथ पाँव सोऊ सब हाड़ ही की नली है।
सुंदर कहत याहि देषि जनि भूलै कोइ,
भीतर भंगार[1] भरी ऊपर तैं कली[2] है॥ २॥

---

## ( ८ ) नारीनिंदा को अंग

[ निज स्थूल देह के अभिमान में तो मनुष्य मरै सो मरै यह अन्य शरीर अर्थात् नारी के रूप रंग से भी विवश हो जाता है क्योंकि यह इस बात को भूला हुआ है कि नारी का शरीर भी तो वही मलिन पदार्थों का संघट है, उपरांत वह मोह-पाश में बद्ध और काम-बाण से विद्ध हो-कर इस लोक और परलोक दोनों को बिगाड़ती है। परमार्थ तत्व के अर्थियों को नारीरूपी विघ्न से सदा बचना ही हितकारी है, यह इस लोक में नरक वर्ग-साधक और अपवर्ग-बाधक शत्रु है। इस अंग के छंद बड़े ही रोचक और प्रसिद्ध हैं। ]

### मनहर छंद

कामिनि को तन* मानो कहिए सघन बन,
वहां कोऊ जाइ सु तो भूलिकैं परतु है।

---

१—टूटी चीजें, कूड़ा कर्कट। २—कलई, रांगे वा सफेदी की पुताई। * पाठांतर—देह।

कुंजर है गति कटि केहरी को भय जामैं,
बेनी काली नागनीऊँ फन कौं धरतु है ॥
कुच हैं पहार जहाँ काम चौर रहै तहाँ,
साधिकैं कटाक्ष बान प्रान कौं हरतु है।
सुंदर कहत एक और डर अति तामैं,
राक्षस वदन षाउँ षाउँ ही करतु है ॥ १ ॥
विष ही की भूमि माँहि विष के अँकूर भए,
नारी विष वेलि बढ़ी नख सिख देखिए।
विष ही के जर मूर विष ही के डार पात,
विष ही के फूल फर लागे जू विसेषिए ॥
विष के तंतू पसारि उरझाए आँटी मारि[1],
सब नर वृक्ष पर लपटी ही लेषिए।
सुंदर कहत कोऊ संत तरु बंचि गए,
तिनकै तो कहूँ लता लागी नहिं पेषिए ॥ २ ॥

रसग्रंथों की निंदा। कुंडलिया छंद

रसिकप्रिया[2] रसमंजरी[3] और सिंगार[4] हि जानि।
चतुराई करि बहुत बिधि विषै बनाई आनि[5] ॥

---

१—कटाक्ष हावभाव आदि तंतु फैलाकर, वल्लरी के समान, माया-जाल में फँसा वा लपेटकर। आँटी = पेंच, लपेट। मारि = डालकर। २—केशवदासकृत (नायिका-भेद का) रसिकप्रिया ग्रंथ। ३—संस्कृत में नायिका-भेद का ग्रंथ। इसी का अनुवाद 'सुंदर शृंगार' ग्रंथ है। ४—सुंदर कवि आगरेवाले ने 'रसमंजरी' संस्कृत का छंदोबद्ध अनुवाद सं० १६८८ में किया था। ५—लाकर वा मर्यादा।

विषै बनाई आनि लगत विषयिन कौं प्यारी।
जागै मदन प्रचंड सराहैं नखसिख[1] नारी॥
ज्यौं रोगी मिष्टान्न षाइ रोगहि विस्तारै।
सुंदर यह गति होइ जु तौ रसिक प्रिया धारै॥ ५॥

---

## (१०) दुष्ट को अंग

### मनहर छंद

आपने न दोष देषै पर के औगुन पेषै,
दुष्ट को सुभाव उठि निंदाई करतु है।
जैसै काहू महल सँवार राष्यौ नीकैं करि,
कीरी तहाँ जाइ छिद्र ढूँढ़त फिरतु है॥
भोर ही तें साँझ लग साँझ ही तें भोर लग,
सुंदर कहतु दिन ऐसें ही भरतु[2] है।
पाव के तरेस की न सूझै आगि मूरष कौं,
और सौं कहतु सिर ऊपर बरतु है॥ १॥

### इंदव छंद

घात अनेक रहै उर अंतर दुष्ट कहै मुष सौं अति मीठी।
लोटत पोटत व्याघ्र[3]हि ज्यौं नित ताकत है पुनि ताहि की पीठी॥

---

१—'नखशिख' काव्य-लक्ष्य किस पर था, यह विदित नहीं है, किसी का नाम नहीं दिया है। २—पूरा करता है—बिताता है। ३—चीता।

ऊपर तें छिरकै जल आनि सु हेठ[1] लगावत जारि अँगोठो ।
या महिं कूर कछू मति जानहु सुंदर आपुनि आँषिनि दीठी ॥२॥
आपुने काज सँवारन कै हित और कौ काज बिगारत जाई ।
आपुनौ कारज होउ न होउ बुरौ करि और को डारत भाई ॥
आपुहु षोवत औरहु षोवत षोइ दुवों घर देत बहाई ।
सुंदर देषत ही बनि आवत दुष्ट करै नहिं कौन बुराई ॥३॥
सर्प डसै सुन हो कछु तालक[2] बीछु लगै सु भलौ करि मानौं ।
सिंहहु षाइ तौ नाहिं कछू डर जौ गज मारत तौ नहिं हानौं ॥
आगि जरौ जल बूड़ि मरौ गिरि जाय गिरौ कछु भै मति आनौं ।
सुंदर और भले सबही दुख दुर्जन संग भलौ जनि जानौं ॥५॥

---

## ( ११ ) मन को अंग

[ मन का स्वभाव, मन का वेग, मन का बल, मन की चंचलता तथा मन के अवगुण, और फिर मन के गुण इस प्रकार बुराई भलाई सब अंशों का वर्णन २६ छंदों में हुआ है । यह मन वह पदार्थ है जिसके वर्णन में बड़े बड़े शास्त्र लिखे गए हैं, जिसके निरोध और वश करने के उपायों के विषय में राजयोग, हठयोगादि अनेक सिद्धांत विद्यमान हैं, जिसकी बुराई है तो इतनी है कि जानने से इसी को अति निकृष्ट प्रमाणित किया है और जिसकी भलाई है तो इतनी है कि इस ही को ब्रह्म रूप बता दिया है । मन संबंधी विज्ञान और दर्शन शास्त्र इस संसार में अति विस्तृत है । यह आंतरिक सूक्ष्म शक्ति का समुदाय है अथवा एक ही शक्ति अनेक गुण या वृत्ति वा शक्ति विशेष रखती

---

१—नीचे । २—तअल्लुक का अपभ्रंश—संसर्ग । चिंता ।

है। यह अंतर्वर्ती और बहिर्वर्ती एक ही है वा भिन्न है। बाहरी पदार्थों से ज्ञान उत्पन्न वा प्राप्त होता है वा सर्व बहिर्व्यापी सृष्टि केवल अंतर्व्यापी पदार्थ का ही कार्य्य वा आभास मात्र है। मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार इस प्रकार चार भिन्न भिन्न पदार्थ हैं अथवा ये सब एक ही हैं केवल इनके व्यापार ही एक शक्ति को चार रूप में बर्ताते हैं इत्यादि अनेक विचार बाहुल्य शास्त्रों और विद्वानों में विविध रूप से चल रहे हैं। सुंदरदासजी के इन छंदों में इसी बड़ी शक्ति—मन—की कुछ बातें आई हैं। सुंदरदासजी का वचन कल्पवृक्ष के समान है, अधिकारी की वृत्ति, रुचि और योग्यता के अनुसार अर्थ दे देता है। साधारण कोटि के स्त्री बालक अपढ़ लोगों को भी एक प्रकार का आनंद मिलेगा तो पठित और रसादि-व्यवसायी को एक विलक्षण ही रस प्राप्त होगा, एवं उच्चतम ज्ञानकोटि के विचारशाली और ज्ञाननिष्ठ अंतर्द्रष्टा को एक अनिर्वचनीय आनंद प्राप्त होगा। यही महात्माओं के वचन का लक्षण होता है।]

## मनहर छंद

हटकि हटकि मन राषत जु छिन छिन,
सटकि सटकि चहुँ ओर अब जात है।
लटकि लटकि ललचाइ लोल बार बार,
गटकि गटकि करि विष फल षात है॥
झटकि झटकि तार तोरत करम हीन,
भटकि भटकि कहुँ नैकु न अघात है।
पटकि पटकि सिर सुंदर जु मानो हारि,
फटकि फटकि जाइ सुधौ कौन बात है[1] ॥ १ ॥

---

1—किसी भांति सीधा और सरल नहीं है।

पलुही मैं मरि जाय पलुही मैं जीवतु है,
पलुही मैं पर हाथ देषत बिकानौ है ।
पलुही मैं फिरै नवखंड ब्रह्मंड सब,
देष्यौ अनदेष्यौ सु तौ यातैं नहिं छानौ[1] है ।।
जातौ नहिं जानियत आवतौ न दोसै कछु,
ऐसी सी बलाइ अब तासौं परयौ पानौ है ।
सुंदर कहत याकी गति हूँ न लषि परै,
मन की प्रतीत कोऊ करै सु दिवानौ है ।। २ ।।
घेरिए तो घेरयौ हू न आवत है मेरौ पूत,
जोई परमोधिए सु कान न धरतु है ।
नीति न अनीति देषै सुभ न असुभ पेषै,
पलुही मैं होती अनहोती हु करतु है ।।
गुरु की न साधु की न लोक वेदहू की शंक,
काहू की न मानै न तौ काहू तैं डरतु है ।
सुंदर कहत ताहि धोजिए सुकौन भाँति,
मन कौ सुभाव कछु कह्यौ न परतु है ।। ३ ।।
जिनि ठगे शंकर बिधाता इंद्र देवमुनि,
आपनौऊ अधिपति[2] ठग्यौ जिन चंद है ।
और योगी जंगम संन्यासी शेष कौन गनैं,
सबही कौ ठगत ठगावै न सुछंद है ।।

---

१—योग की दृष्टि से सबही मन को प्रत्यक्ष होते हैं । २—मन के देवता चंद्रमा हैं । मन ने ही चंद्रमा को गौतम नारी के संपर्क से पतित और कलंकित कराया ।

तापस ऋषीश्वर सकल पचि पचि गए,
काहू कैं न आवै हाथ ऐसो यापै बंद[1] है।
सुंदर कहत बसि कौन विधि कीजै ताहि,
मन सौ न कोऊ या जगत माँहि रिंद[2] है॥ ७॥
रंक कौं नचावै अभिलाषा धन पाइवे की,
निसि दिन सोच करि ऐसेही पचत है।
राजा हो नचावै सब भूमिहो कौ राज लैव,
औरऊ नचावै जोई देह सौं रचत है॥
देवता असुर सिद्ध पन्नग[3] सकल लोक,
कीट पशु पंषी कहु कैसै कै बचत है।
सुंदर कहत काहू संत की कही न जाइ,
मन कैं नचाए सब जगत नचत है॥ ८॥

## इंदव छंद

दौरत है दशहू दिश कौ सठ वायु लगो तब तैं भयो बैंडा[4]।
लाज न कानि कछू नहिं राषत शील सुभाव की फारत मैंडा[5]॥
सुंदर सोष कहा कहि देइ भिदै नहिं बान छिदै नहिं गैंडा[6]।
लालच लागि गयौ मन वीष[7]रि बारह बाट अठारह ैंडा[8]॥१०॥

---

१–दांव। २–पागल। 'रिंद' 'बंद' आदि से ठीक मानुप्रास नहीं है। ३–सर्प। ४–बैंड—प्रबल वा उद्धत। ५–मेर—डोली खेत की। ६–गैंडा नाम का बड़ा चौपाया जिसकी ढाल अभेद्य होती है। ७–विखरना—छितरा जाना। ८–मुहाविरा है—तितर बितर। छिन्न भिन्न।

ह्वै सब कौ सिरमौर ततच्छन जौ अभी-अंतर ज्ञान विचारै ।
जौ कछु और विषै सुख बंछत तौ यह देह अमोलिक हारै ॥
छाँड़ि कुबुद्धि भजै भगवंतहि आपु तिरै पुनि औरहि तारै ।
सुंदर तोहि कह्यो कितनी बर तू मन क्यौं नहिं आपु सँभारै॥१५॥

मनहर छंद

हाथी कौ सौ कान किधौं पीपर कौ पान किधौं,
ध्वजा कौ उडान कहौं थिर न रहतु है ।
पानी कौ सौ घेर किधौं पौन उरझेर किधौं,
चक्र कौ सौ फेर कोऊ कैसें कै गहतु है ॥
अरहठ माल किधौं चरषा कौ ष्याल किधौं,
फेरी षात बाल कछु सुधि न लहतु है ।
धूम कौ सौ धाव ताकौं राषिवै कौ चाव ऐसौ,
मन कौ सुभाव सु तौ सुंदर कहतु है ॥ २० ॥
सुख मानै दुख मानै संपति विपति मानै,
हर्ष मानै शोक मानै मानै रंक धन है ।
घटि मानै बढ़ि मानै शुभहू अशुभ मानै,
लाभ मानै हानि मानै याही तें कृपन है ॥
पाप मानै पुन्य मानै उत्तम मध्यम मानै,
नीच मानै ऊँच मानै मानै मेरो तन है ।
स्वरग नरक मानै बंध मानै मोक्ष मानै,
सुंदर सकल मानै तातें नाम मन[1] है ॥ २१ ॥

1—'मन्यतेऽनेन' इति ।

जोई जोई देषै कछु सोई सोई मन आहि,
जोई जोई सुनै सोई मन ही कौ भ्रम है।
जोई जोई सूँघै जोई षाइ जौ सपर्श होइ,
जोई जोई करै सोऊ मन ही को क्रम है॥
जोई जोई ग्रहै जोई त्यागै जोई अनुरागै,
जहाँ जहाँ जाइ सोई मनही कौ श्रम है।
जोई जोई कहै सोई सुंदर सकल मन,
जोई जोई कलपै सु मन ही को भ्रम है[1] ॥ २२ ॥
एक ही विटप विश्व ज्यौं कौ त्यौं ही देषियतु,
अति हो सघन ताके पत्र फल फूल हैं।
आगिले झरत पात नये नये होत जात,
ऐसे याही तरु कौ अनादि काल मूल है॥
दश चारि लोक लौं प्रसर जहाँ तहाँ रह्यौ,
अध पुनि ऊरध सूछम अरु थूल है।
कोऊ तौ कहत सत्य कोऊ तौ कहै असत्य,
सुंदर सकल मन ही कौ भ्रम भूल है[2] ॥ २३ ॥
तौ सौ न कपूत कोऊ कतहूँ न देषियत,
तौ सौ न सपूत कोऊ देषियत और है।
तूँ ही आपु भूलि महा नीचहू तें नीच होइ,
तूँ ही आपु जाने तें सकल सिरमौर है॥

---

१—यह भी एक वेदांत का सिद्धांत है। यहाँ मन से महत्तत्त्व अभिप्रेत होगा। २—यह छंद चित्रकाव्य की रीति से वृक्षबंध का रूप पाता है।

तूँ ही आपु भ्रमै तब भ्रमत जगत देषै,
तेरै थिर भए सब ठौर ही कौ ठौर है।
तूँ ही जीवरूप तूही ब्रह्म है अकाशवत,
सुंदर कहत मन तेरी सब दौर है॥ २४॥
मनही के भ्रम तें जगत यह देषियत,
मनही कौ भ्रम गए जगत विलात है।
मनही के भ्रम जेवरी मैं उपजत साँप,
मन के बिचारें साँप जेवरी समात है॥
मनही के भ्रम ते मरीचिका कौं जल कहै,
मनही के भ्रम सीप रूपौ सौ दिषात है।
सुंदर सकल यह दीसै मनही कौ भ्रम,
मनही कौ भ्रम गए ब्रह्म होइ जात है[1] ॥ २५॥

## ( १२ ) चाणक को अंग

[ 'चाणक' कोड़ा, कमची वा ताजियाने को कहते हैं, और यह तो उस पशु वा मनुष्य पर फटकारा जाता है जो अन्य उपायों से कभी ढब पर न आवे। उपदेश के तीखे "ताजणे" उन लोगों के लिये हैं जो तत्त्वज्ञान और ईश्वराराधन के मार्ग को तो छोड़ देते हैं, और अन्य आडंबर, दंभ, दिखावट, ढोंग के लिये जप, तप, दान, व्रत, तीर्थ, यज्ञ और पाखंड करते हैं। ज्ञान के अतिरिक्त अन्य सब उपाय, कर्म रूप होने से बंधन के कारण ही होते हैं। उनसे मुक्ति वा कर्मों से छूटना

१—भ्रम ही सब ज्ञान का आवरण और अवरोधक होता है। भ्रम, अविद्या वा उपाधि के हट जाने से शुद्ध आत्मा रह जाती है।

कैसे हो सकता है, कीच से कीच कैसे धुल सकता है। एक ज्ञान के बिना अन्य सब काम ढकोसले हैं। ऐसे वृथा और अनुपयोगी कामों की सुंदरदासजी ने विस्तृत मीमांसा की है। ]

जोई जोई छूटिबे कौ करत उपाय अज्ञ,
सोई सोई दृढ़ करि बंधन परत है।
जोग जज्ञ तप जप तीरथ व्रतादि और,
झंपापात[1] लेत जाइ हिंवारै गरत है॥
कानऊ फराइ पुनि केशऊ लुचाइ अंग,
विभूति लगाइ सिर जटाउ धरत है।
बिन ज्ञान पाए नहिं छुटत हृदै की ग्रंथि[2],
सुंदर कहत यौंहीं भ्रमि कै मरत है॥ १॥

जप तप करत धरत व्रत जत मत,
मन वच क्रम भ्रम कपट सहत तन।
वलकल बसन असन फल पत्र जल,
कसत रसन रस तजत बसत बन॥
जरत मरत नर गरत परत सर,
कहत लहत हय गय दल बल धन।
पचत पचत भव भय न टरत सठ,
घट घट प्रगट रहत न लषत जन *॥ २॥

---

१—कामना सिद्धि के अर्थ पहाड़ पर से या कुएं में गिरते हैं, एवं मोक्ष और सिद्धि के लिये भी। २—संशय और भ्रम की गाँठ।

* निर्मात्रिक छंद है सब अक्षर अकारांत हैं। यह चित्रकाव्य में अलंकार का प्रकार होता है। यह 'डमरू' नाम का घनाक्षरी का

[ सिद्धांत यह है कि चाहे जैसे भी उत्तम कर्म करे तब भी वे कर्म रहेंगे और उनका फल अवश्य भोगना पड़ेगा। मुक्ति का हेतु केवल ज्ञान ही है और यह ज्ञान निजरूप की प्राप्ति है जो अंतर्दृष्टि के अभ्यास से प्राप्त होता है। मन को दर्पणवत् समझे तो इसका मुँह उलटा करने से स्वरूप-ज्ञान नहीं होगा। यहीं कहते हैं ]

सुंदर कहत मूंधी ओर दिश देषै मुख,
हाथ माहीं आरसी न फेरै मूढ करते ॥ ४ ॥

[ ज्ञानोदय को सूर्य्य के प्रकाश समान कहते हैं जिसके सामने अन्य उपाय जुगनूँ के समान हैं जिससे अंधकार का नाश नहीं होता। ]

सुंदर कहत एक रवि के प्रकाश बिन,
जैंगनै की जोति कहा रजनी बिलात है ॥ ५ ॥

[ जब तक अंतरंग प्रीति प्रभु के स्वरूप में उत्पन्न न हो और सत्य-ज्ञान का परिचय भी न हो तब तक जितने ऊपरी ढकोसले जप तप आदि के चाहे कितने भी करो वे सब निष्फल हैं। क्योंकि वास्तविक पदार्थ बहिर्दृष्टि को मिलता नहीं है जैसे बाजार में अनेक उत्तम पदार्थ भरे रहें तो क्या अंधा उनको लूट सकता है। ]

कोऊ फिरै नाँगे पाइ कोऊ गूदरी बनाइ,
देह की दशा दिखाइ आइ लोग धूत्यौ[1] है।
कोऊ दूधाधारी होइ कोऊ फलाहारी तोय,
कोऊ अधौमुख झूलि झूलि धूम घूट्यौ[2] है ॥

---

भेद है जिसमें सर्व लघु होते हैं और ३२ वर्ण होते हैं। जत = यती धर्म। क्रम = कर्म। वलकल = छाल, भोजपत्रादि। कसत = घटाता है।

१—धूतना—धूर्तपन करना—छलना। धूत्यो का रूपांतर है। २—घूट लिया है। पिया है।

कोऊ नहिं षाहिं लौन कोऊ मुख गहै मौन,
सुंदर कहत योंही वृथा भुस कूट्यौ है।
प्रभु सौं न प्रीति मांहि ज्ञान सौ परिचै नाहिं,
देखौ भाई आँधरनि ज्यौं बजार लूट्यौ है ॥ ७ ॥

[ साधू वेष धारण कर जप तप की आड़ में वंचक लोग भोले स्त्री पुरुषों को ठगते हैं। आप डूबते हैं दूसरों को डुबाते हैं और जिनका यह अंध विश्वास है कि केवल शारीरिक काष्ठाओं से—यथा नीचे सिर और ऊपर पाँव रखना, धूआँ पीना, मेंह, शीत और घाम को तन पर सहना—सिद्धि प्राप्त होगी वे बड़ी भूल में हैं। सुंदरदासजी कहते हैं—]

घर बूड़त है अरु झांझड़[1] गावै ॥ ९ ॥

[ क्योंकि वासना मिटे बिना, विषय सुख की आशा रहते, क्या सिद्धि मिल सकती है। और कहते हैं। ]

गेह तज्यौ अरु नेह तज्यौ पुनि षेह लगाइ कै देह सँवारी।
मेघ सहै सिर सीत सह्यो तनु धूप समै जु पंचाग निवारी ॥
भूष सही रहि रूष तरै परि सुंदरदास सहै दुख भारी।
डासन[2] छाँड़िकै कासन[3] ऊपर आसन मारयौ पै आस न मारी ॥१०॥
आगै कछू नहिं हाथ परयो पुनि पोछै बिगारि गए निज भौना।
ज्यों कोउ कामिनि कंतहि मारि चली संग औरहि देष सलौना ॥
सोऊ गयौ तजि कै ततकाल कहै न बनै जु रही मुख मौना।
तैसैहि सुंदर ज्ञान बिना सब छाँड़ि भए नर भांड़ कै दौना ॥१६॥

---

१—झांझ वा झांझिणी एक वाद्यविशेष होता है। उसको बजाकर साधु लोग भजन गाते हैं। मजीरा के तद्वत् होता है। २—बिछौना।
३—कास—डाभ—घास।

काहे कौं तू नर भेष बनावत काहे कौं तू दशहू दिश डूलै।
काहे कौं तू तनु कष्ट करै अति काहे कौं तू मुख ते कहि फूलै॥
काहे कौं और उपाइ करै अब आन क्रिया करिकैं मति भूलै।
सुंदर एक भजै भगवंतहिं तौ सुखसागर में नित झूलै॥ २३॥

---

## ( १३ ) विपरीत ज्ञानी को अंग

[ जो मनुष्य अंतःकरण की शुद्धि तो साधनों द्वारा करते नहीं और केवल ज्ञानियों की सी ही बातें करते हैं वा संसार से त्यागी बन जाते हैं, कर्म छोड़ देते हैं, सो न तो इधर के ही रहते न उधर के। ऐसों की विपरीत दशा को दरसाते हैं। ]

### मनहर छंद

एक ब्रह्म मुख सौं बनाइ करि कहत हैं,
अंतःकरण तौ विकारनि सौं भरयो है।
जैसे ठग गोबर सौं कूपो भरि राखत है,
सेर पाँच घृत लैकैं ऊपर ज्यौं करयो है॥
जैसे कोऊ भांडे मांहि प्याज कौं छिपाइ रापै,
चीथरा कपूर कौ लै मुख बाँधि धरयो है।
सुंदर कहत ऐसे ज्ञानी हैं जगत माहिं,
तिनकौ तौ देषि करि मेरौ मन डरयो है॥ २॥
मुख सौं कहत ज्ञान भ्रमैं मन इंद्री प्रान,
मारग के जल मैं न प्रतिबिंब लहिए।

गाँठि मैं न* पैसा कोऊ भयौ रहै साहूकार,
बातनि ही मुहर रुपैया गनि गहिए ॥
स्वपनै मैं पंचामृत जीमि कै तृपति भयौ,
जागें तें मरत भूष षाइवे को चहिए ।
सुंदर सुभट जैसे काइर मारत गाल,
राजा भोज सम कहा गांगौ तेलो[1] कहिए॥३॥
संसार के सुखनि सौं आसक्त अनेक बिधि,
इंद्रोहू लोलप मन कबहूँ न गह्यौ है।
कहत है ऐसैं मैं तो एक ब्रह्म जानत हौं,
ताही तें छोड़िकैं सुभ कर्मनि कौ रह्यौ है॥
ब्रह्म की न[2] प्रापति पुनि कर्म सब छूटि गए,
दुहूँन तें भ्रष्ट होइ अधबीच बह्यौ है।
सुंदर कहत ताहि त्यागिए स्वपच[3] जैसे,
याही भाँति ग्रंथ में वशिष्ठजीहू कह्यौ है॥४॥

---

## ( १४ ) वचन विवेक को अंग

[ वचन के भेद, वचन की चतुराई, वचन का प्रभाव इत्यादि का रोचक छंदों में वर्णन किया है। इस अंग के छंद बड़े उपयोगी हैं। ]

* पाठांतर—'पैका'। १—धार उज्जैन का महाविद्वान् विद्याप्रेमी प्रसिद्ध राजा भोज हुआ है। उसकी नगरी में गोंगा तेली भी प्रसिद्ध हुआ है जो राजा की स्पर्द्धा करता था। २—नहीं। ३—चांडाल।

## मनहरन छंद

जाकै घर ताजी तुरकीन कौ तबेलो बँध्यो,
ताकै आगे फेरि फेरि टट्टुवा [1]नचाइए।
जाकै षासा[2] मलमल सिरी[3] साफ ढेर परे,
ताकैं आगे आनि करि चौसई[4] रषाइए॥
जाकौं पंचामृत षात षात सब दिन बीते,
सुंदर कहत ताहि राबरी चषाइए।
चतुर प्रवीन आगे मूरष उचार करै,
सूरज के आगैं जैसैं जैगणा[5] दिषाइए॥ १॥
एक वाणी रूपवंत भूषन वसन अंग,
अधिक विराजमान कहियत ऐसी है।
एक वाणी फाटे टूटे अंबर उढाये आनि,
ताहू मांहि विपरीत सुनियत तैसी है॥
एक वाणी मृतकहि बहुत सिंगार किए,
लोकनि कौं नीकी लगै संतनि कौं भैसी[6] है।
सुंदर कहत वाणी त्रिबिध जगत माहिं,
जानै कोऊ चतुर प्रवीन जाकै जैसी है॥ २॥

---

१—पाठांतर—'नषाइये'। २—बढ़िया वस्त्र लखनऊ का और दिल्ली का प्रसिद्ध है। ३—रेशमी महीन वस्त्र। साफ भी बढ़िया वस्त्र का एक प्रकार है। ४—मोटा वस्त्र—चौतई—गजी से भी मोटा। ५—जुगनूं, पटवीजणां। ६—भय के समान—यथा शृंगार रस—उपन्यास आदि गंदे लेख।

ताहीतें सुवचन विवेक करि बोलियत,
यौंहीं आँक बाँक[1] बकि तोरिए न पौन[2] कौं।
सुंदर समुझि कैं बचन कौं उचारि करि,
नाहींतर चुप ह्वै पकरि बैठि मौन कौं॥ ६॥
और तौ वचन ऐसे बोलत हैं पशु जैसे,
तिनके तो बोलिबे मैं ढंग हू न एक है।
कोई रात दिवस बकत ही रहत ऐसैं,
जैसी विधि कूप मैं बकत मानौं भेक[3] है॥
विविध प्रकार करि बोलत जगत सब,
घट घट मुख मुख वचन अनेक है।
सुंदर कहत तातें वचन विचारि लेहु,
वचन तौ उहै जामैं पाइए विवेक है॥ ८॥
प्रथमहि गुरु देव मुख तें उचारि कह्यौ,
वे ही तौ वचन आइ लगे निज हीए हैं।
तिन कौं विवेक करि अंतहकरन माहिं,
अति ही अमोल नग भिन्न भिन्न कीए हैं॥
आपुकौ दरिद्र गयौ पर उपकार हेत,
नग ही निगलि के उगलि नग दीए हैं।
सुंदर कहत यह बानी यौं प्रगट भई,
और कोऊ सुन करि रंक जीव जीए हैं॥ १०॥

---

१—अकबक--वृथा बकवाद। २—पौन तोड़ना। हवा फाड़ना। मुहावरा है। ३—मेंढक।

## ( १५ ) निर्गुन उपासना को अंग[1]

### इंदव छंद

मंजन सो जु मनोमल मजन सज्जन सो जु कहै गति गुज्झै[2] ।
गंजन सो जु इंद्री गहि गंजन रंजन सो जु बुझावु अबुज्झै[3] ॥
भंजन[4] सो जु रह्यौ रस माहिं विदुज्जन सो कतहूँ न अरुज्झै[5] ।
व्यंजन सो जु बढ़ै रुचि सुंदर अंजन सो जु निरंजन सुज्झै ॥३॥
जो उपज्यौ कछु आइ जहाँ लग सो सब नाश निरंतर होई ।
रूप धर्यो सु रहै नहिं निश्चल तीनिहुँ लोक गनै कहा कोई ॥
राजस तामस सात्विक जे गुन देषत काल ग्रसै पुनि वोई ।
आपुहि एक रहै जु निरंजन सुंदर के मन मानत सोई ॥६॥
सेस महेस गनेस जहाँ लग विष्णु विरंचिहु कैं सिर स्वामी ।
व्यापक ब्रह्म अखंड अनावृत[6] बाहर भीतर अंतरयामी ॥
वोर न छोर अनंत कहैं गुनि याहि तैं सुंदर है घन[7] नामी ।
ऐसौ प्रभू जिनके सिर ऊपर क्यौं परिहै तिनकी कहि षामी ॥८॥

---

१—उपासना प्रायः सगुन की हो सकती है। परंतु निर्गुन की उपासना ब्रह्म संप्रदाय का परम सिद्धांत है। ब्रह्म की प्राप्ति का साधन ही 'निर्गुणोपासना' है। २—गुह्य—गुप्त। ३—अबोधनीय—सहज ही समझा न जा सके। ४—भाजन—पात्र। ५—उलझे। ६—अनावृत = असीम। ७—त्रिवर्गमय। सर्वत्र गमन करनेवाला, मिलनेवाला।

## ( १६ ) पतिव्रत कौ अंग[1]

### इंदव छंद

जो हरि कौं तजि आन उपासत सो मतिमंद फजीतहि होई ।
ज्यों अपने भरतारहि छाड़ि भई बिभचारिनि कामिनि कोई ॥
सुंदर ताहि न आदर मान फिरै विमुखी अपनी पति षोई ।
बूड़ि मरै किनि कूप मँझार कहा जग जीवत है सठ सोई ॥२॥
एक सही सबके उर अंतर ता प्रभु कौं कहि काहि न गावै ।
संकट माहिं सहाय करै पुनि सो अपनो पति क्यौं बिसरावै ॥
चारि पदारथ और जहाँ लग आठहु सिद्धि नवैं निधि पावै ।
सुंदर छार परौ तिनि कै मुख जौ हरि कौं तजि आन कौं ध्यावै ॥३॥
पूरन काम सदा सुख धाम निरंजन राम सिरज्जनहारौ ।
सेवक होइ रह्यौ सबकौ नित कुंजर कीटहि देत अहारौ ॥
भंजन दुःख दरिद्र निवारन चिंत करै पुनि संझ सँवारौ ।
ऐसे प्रभू तजि आन उपासत सुंदर है तिनिकौ मुख कारौ ॥४॥
होइ अनन्य भजै भगवंतहि और कछू उर मैं नहिं राषै ।
देविय देव जहाँ लग हैं डरिकैं तिनसौं कहुँ दीन न भाषै ॥
योगहु यज्ञ व्रतादि क्रिया तिनिकौं नहिं तौ सुपनै अभिलाषै[2] ।
सुंदर अमृत पान कियौ तब तौ कहि कौन हलाहल चाषै ॥५॥

### मनहर छंद

पतिही सौं प्रेम होइ पति ही सौं नेम होइ,

---

१—पतिव्रत से द्वैत का भाव अवश्य आवेगा क्योंकि यहाँ भक्तिमय ज्ञान से अभिप्राय है। २—चाहै ।

पति ही सौं च्छेम होइ पतिही सौं रत[1] है।
पतिहो है यज्ञ योग पतिही है रस भोग,
पतिही है जप तप पतिही को यत[2] है॥
पतिही है ज्ञान ध्यान पतिही है पुण्य दान,
पतिहो तीरथ न्हान पतिही कौ मत है।
पति बिन पति[3] नाहिं पति बिन गति नाहिं,
सुंदर सकल विधि एक पतिव्रत है॥ ७॥
जल कौ सनेही मीन बिछुरत तजै प्रान,
मणि बिन अहि जैसैं जीवत न लहिए।
स्वांति बुंद के सनेही प्रगट जगत माहिं,
एक सीप दूसरौ सु चातकऊ कहिए॥
रवि को सनेही पुनि कमल सरोवर मैं,
शशि कौ सनेहीऊ चकोर जैसैं रहिए।
तैसैं ही सुंदर एक प्रभु सौं सनेह जोरि,
और कछु देषि काहू वोर नहिं बहिए॥ ८॥

---

## ( १७ ) विरहिनि उराहने को अंग

[ विरहिनी अर्थात् पतिवियोगिनी की ओर से उलाहना अर्थात् उपालंभ देना। यह भाव प्रीति की उत्कटता, दर्शनों की लालसा और विरह की उग्रता का द्योतक होता है। इसके प्रवाह को वे ही भली भाँति समझते हैं जिन पर ऐसी बीत चुकी हो। इन पांच छंदों में

---

१—रति = अनुराग। २—जत। अथवा यतीत्व। ३—'पत' = प्रतिष्ठा।

जो कुछ सुंदरदासजी ने कहा है उसका साधारण अर्थ जो दिखाई देता है उससे आगे रहस्य का अर्थ कुछ और है अर्थात् ब्रह्मविद्या वा प्रगाढ़ भक्ति में घटता है। ]

मनहर छंद

हमकौं तौ रैनि दिन शंक मन मांहि रहै,
उनकी तौ बातनि मैं ठीक हूँ न पाइए।
कबहूँ संदेसौ सुनि अधिक उछाह होइ,
कबहूँक रोइ रोइ आँसुनि बहाइए ॥
औरनि के रस बस होइ रहे प्यारे लाल,
आवन की कहि कहि हमकौं सुनाइए।
सुंदर कहत ताहि काटिए जु कौन भांति,
जुतौ रूष आपनेई हाथ सौं लगाइए ॥ २ ॥
हिएँ और जिएँ और लीए और दीए और,
कीएँ और कौनऊ अनूप पाटी पढ़े हैं।
मुख और बैन और सैन और नैन और,
तन और मन और जंत्र मांहि कढ़े हैं ॥
हाथ और पांव और सीस हू श्रवन और,
नख सिख रोम रोम कलई सौं मढ़े हैं।
ऐसी तौ कठोरता सुनी न देषी जगत में,
सुंदर कहत काहू वज्र ही के गढ़े हैं ॥ ४ ॥

---

## ( १८ ) शब्दसार को अंग

[ शब्दों का, पदार्थों का, कर्मों का और गुणों का उत्तम प्रयोग करना ही मनुष्य के चातुर्य्य का लक्षण होता है। इस शब्दसार के १० छंदों में सुंदरदासजी ने इस बात को कतिपय प्रधान शब्द लेकर दरसाया है यथा, कान क्या है ? जो हरिगुण वा वेद वचन सुने। नेत्र क्या है ? जो निज आत्मस्वरूप को देखे। बाण क्या है ? जो मन को बेधे। वीर कौन है ? जो मन को जीते इत्यादि। ]

इंदव छंद

पान उहै जु पियूष पिवै नित दान उहै जु दरिद्र हि भानै।
कान उहै सुनिए जस केशव मान उहै करिए सनमानै ॥
तान उहै सुरतान[१] रिझावत जान उहै जगदीसहि जानै।
बान उहै मन बेधत सुंदर ज्ञान उहै उपजै न अज्ञानै ॥२॥
सूर उहै मन कौं बसि राषत कूर उहै रन[२] माँहि लजैहै।
त्याग उहै अनुराग नहीं कहुँ भाग[३] उहै मन मोह तजै है ॥
तज्ञ उहै निज तत्वहि जानत यज्ञ उहै जगदीस जजै[४] है।
रत्त[५] उहै हरि सों रत सुंदर गत्त उहै भगवंत भजै है ॥३॥
चाप उहै कसिए रिपु ऊपर दाप[६] उहै दलकारि[७] हि मारै।
छाप उहै हरि आप दई सिर थाप उहै थपि औरन धारै ॥

---

१—यहां सुलतान का बादशाह से भी प्रयोजन हो सकता है। वह सर्वेश्वर परमात्मा। २—विषयादि शत्रुओं से युद्ध। ३—भागना। ४—यजन करै। ५—अनुरक्त। ६—दाप = दर्प। रोबदाब। ७—ललकारकर।

जाप उहै जपिए अजपा नित षाप[1] उहै निज षाप विचारै।
बाप उहै सब कौ प्रभु सुंदर पाप हरै अरु ताप निवारै ॥४॥
श्रोत्र उहै श्रुतिसार सुनै नित नैन उहै निज रूप निहारै।
नाक उहै हरिनाक[2] हि राषत जीभ उहै जगदीश उचारै॥
हाथ उहै करिए हरि कौ कृत पाँव उहै प्रभु कै पथ धारै।
सीस उहै करि श्याम[3] समर्पन सुंदर यौं सब कारज सारै ॥८॥

---

## ( १९ ) सूरातन को अंग

[सुरासुर संग्राम वेद और शास्त्रों में विख्यात है। शरीर रूपी संसार वा क्षेत्र में काम क्रोध लोभ मोहादिक असुर वा शत्रुओं से ज्ञान, विवेक, सुबुद्धि, दया, शील, संतोषादि सुर, सुभट लड़ते रहते हैं। ये सब सुभट समष्टि रूप से व्यक्तिगत वीरता के द्योतक होते हैं। किसी एक पुरुष विशेष को ऐसे गुणों का धारण करनेवाला वीर मानकर उक्त शत्रुओं से लड़ने में धीर गम्भीर और निर्भय शूर सामंत सा पाया तो उसको "सूरातन" अर्थात् सूरमा का सा शरीरवाला कहा गया। प्रायः साधुओं की वाणी में "सूरातन" का वर्णन आया है, इसी प्रकार सुंदरदासजी ने भी इस अंग के १३ छंदों में शांत रस की भित्ति पर वीररस का मानों चित्र खींच दिया है। इन थोड़े से छंदों के देखने से ही यह प्रतीत होता है कि वीर आदि रसों के वर्णन में भी स्वामीजी की बड़ी शक्ति थी। सच तो यह है कि इस संसार में उच्च कोटि का सच्चा सूरमा वही गिना

---

१—उत्पत्ति का संबंध। पाप = गोत्र, तड़। शासन। अथवा अपना खपना = निस्तारा। २—भगवान् ही को अपनी नाक अथवा प्रतिष्ठा की परमावधि समझे। नाक = स्वर्ग, यह अर्थ भी। ३—भाषा में 'श्याम' स्वामी के अर्थ में भी आता है।

जा सकता है जो काम-क्रोधादिक शत्रुओं को अपने यम, नियम, शील, संतोषादि शस्त्रों से दमन करता है क्योंकि ये घर के अंदर सदा रहनेवाले वैरी हैं इसलिये अधिक प्रबल और भयंकर हैं। ]

### मनहर छंद

सुणत नगारै चोट बिगसै कवल मुख,
अधिक उछाह फूल्यो माइहू न तन मैं।
फिरै जब साँगि[1] तब कोऊ नहिं धीर धरै,
काइर कँपाइमान होत देषि मन मैं॥
टूटि कै पतंग जैसै परत पावक मांहि,
ऐसै टूटि परै बहु सावंत[2] के गन मैं।
मारि घमसांण करि सुंदर जुहारै[3] स्याम,
सोई सूरवीर रुपि रहै जाइ रन मैं॥ १॥
हाथ मैं गह्यौ है षड्ग मरिबे कौं एक[4] पग,
तन मन आपनौं समरपन कीनौ है।
आगैं करि मीच कौं परयौ है डाकि रन बीच,
टूक टूक होइ कैं भगाइ दल दीनौ है॥
खाइ लौंन स्याम कौ हरामषोर कैसै होइ,
नामजाद[5] जगत मैं जीत्यो पन तीनौ है।
सुंदर कहत ऐसो कोऊ एक सूरवीर,

---

१—लोहदंड। भाला। बरछी। पतली गदा। २—सामंत। योद्धा। ३—सलाम करै। ४—यकसां। दृढ़। ५—नाम पाया हुआ। नाम पैदा हो गया जिसका। अथवा नामजद।

सीस को उतारि कैं सुजस जाइ लीनौ है ॥ २ ॥
पाँव रोपि रहै रन मांहि रजपूत कोऊ,
हय गय गाजत जुरत जहाँ दल हैं।
बाजत जुझाइ सहनाइ सिंधू राग पुनि,
सुनतही काइर की छूटि जात कल हैं॥
झलकत बरछी तरछि तरवारि बहै,
मार मार करत परत षलभल हैं।
ऐसैं जुद्ध मैं अडिग्ग सुंदर सुभट सोई,
घर मांहि सूरमा कहावत सकल हैं ॥ ३ ॥
असन बसन बहु भूषन सकल अंग,
संपति विविध भाँति भर्यो सब घर है।
श्रवण नगारौ सुनि छिनक मैं छोड़ि जात,
ऐसैं नहिं जानै कछु आगै मोहि मर[1] है॥
मन मैं उछाह रन मांहि टूक टूक होइ,
निरभै निशंक वाकै रंच हूँ न डर है।
सुंदर कहत कोऊ देह को ममत्व नाहिं,
सूरमा कै देषियत सीस बिन धर है ॥ ४ ॥
ज्ञान कौ कवच अंग काहू सौं न होइ भंग,
टोप सीस झलकत परम विवेक है।
तीन्है ताजी असवार लिए समसेर सार,[2]
आगैं ही कौं पाँव धरै भागने की टेक[3] है॥

---

१-म   २-तत्त्व। ३-प्रण। सौगंद।

छूटत बंदूक बाण बीचै जहाँ घमसाण,
देषि कैं पिशुन[1] दल मारत अनेक है।
सुंदर सकल लोक मांहि ताकौ जैजैकार,
ऐसौ सूर वीर कोऊ कोटिन मैं एक है ॥ ७ ॥
सूर वीर रिपु कौं निमूनौ देषि चोट करै,
मारै तब ताकि करि तरवारि तीर सौं।
साधु आठौं जाम बैठौ मन ही सौं युद्ध करै,
जाकैं मुँह माथौ नहि देषिए शरीर मौं ॥
सूर वीर भूमि परै दौर करै दूरि लगैं,
साधु शून्य कौं पकरि राषै धरि धीर सौं।
सुंदर कहत तहाँ काहू कै न पाँव टिकैं,
साधु कौ संग्राम है अधिक सूर वीर सौं ॥ ८ ॥
काम सौं प्रबल महा जीते जिनि तीनौं लोक,
सु तौ एक साधु कै विचार आगैं हारयौ है।
क्रोध सौं कराल जाकें देषत न धीर धरै,
सोउ साधु क्षमा के हथियार सौं विदारयौ है॥
लोभ सौं सुभट साधु तोष[2] सौं गिराइ दियौ,
मोह सौं नृपति साधु ज्ञान सौं प्रहारयो है।
सुंदर कहत ऐसौ साधु कोऊ सूर वीर,
ताकि ताकि सब ही पिशुन दल मारयौ है ॥ १० ॥
मारे काम क्रोध जिनि लोभ मोह पीसि डारै,

---

१–शत्रु । २–संतोष ।

इंद्रीऊ कतल करि कियौ रजपूतौ है।
मार्‍यो मयमत्त[1] मन मार्‍यौ अहंकार मीर,
मारे मद मच्छर[2] हू ऐसौ रन रूतौ[3] है ॥
मारी आसा तृष्णा सोऊ पापिनी सापिनी दोऊ,
सबकौं प्रहारि निज पदइ पहूतौ[4] है।
सुंदर कहत ऐसौ साधु कोऊ सूर वीर,
वैरी सब मारि कै निचिंत होइ सूतौ[5] है ॥ ११ ॥

---

## ( २० ) साधु को अंग

[ साधु संगति की महिमा, साधु का गुणानुवाद, साधु की गति और शक्ति, साधु की स्वतंत्रता, साधु के लक्षण तथा साधु की अलभ्यता ३० छंदों में वर्णित है। ]

### इंदव छंद

प्रीति प्रचंड लगै परब्रह्महि और सबै कछु लागत फीकौ।
शुद्ध हृदै मति होइ सुनिर्मल द्वैत प्रभाव मिटै सब जी कौ ॥
गोष्टिरु ज्ञान अनंत चलै तहँ सुंदर जैसै प्रवाह नदी कौ।
ताहितें जानि करै निसिवासर साधु कौ संग सदा अति नीकौ ॥ १ ॥
ज्यौं लट भृंग करै अपने सम ता[6] सनि भिन्न कहै नहिं कोई।
ज्यौं द्रुम और अनेकहि भाँतिनि चंदन की ढिग चंदन बोई ॥

---

१—मदमत्त अथवा अहंता ( अभिमान ) में मस्त। २—मत्सर। ३—आरूढ़ वा दृढ़। ४—पहुँचा। ५—दूसरा अर्थ निजानंदमग्न वा समाधिस्थ है। ६—तासे = उससे।

ज्यौं जल क्षुद्र मिलै जब गंगहि होत पवित्र उहै जल सोई।
सुंदर जाति सुभाव मिटै सब साधु के संग तें साधुहि होई ॥३॥
जौ परब्रह्म मिल्यौ कोउ चाहत तौ नित संत समागम कीजे।
अंतर मेटि निरंतर ह्वै करि लै उनकौ अपनौ मन दीजै॥
वै मुख द्वार उचार करैं कछु सो अनयास सुधारस पीजै।
सुंदर सूर प्रकाशत है उर और अज्ञान सबै तन छीजै ॥५॥
सो अनयास तिरै भवसागर जो सत्संगति मैं चलि आवै।
ज्यौं कणिहार[1] न भेद करै कछु आइ चढ़ै तिहिं नाव चढ़ावै॥
ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यहु शूद्र मलेछ चंडालहि पार लँघावै।
सुंदर वार कछू नहिं लागत या नर देह अभै पद पावै ॥८॥
कोउक निंदत कोउक वंदत कोउक आइकै देत है भक्षन।
कोउक आइ लगावत चंदन कोउक डारत धूरि ततक्षन॥
कोउ कहै यह मूरख दीसत कोउ कहै यह आहि विचक्षन।
सुंदर कोउ सौं राग न द्वेष सु ये सब जानहु साधु के लच्छन११
तात मिलै पुनि मात मिलै सुत भ्रात मिलै युवती सुखदाई।
राज मिलै गज बाजि मिलै सब साज मिलै मनवंछित पाई॥
लोक मिलै सुरलोक मिलै विधिलोक मिलै बइकुंठहु जाई।
सुंदर और मिलै सबही सुख दुर्लभ संत समागम भाई ॥१२॥

मनहर छंद

देवहू भए ते कहा इंद्रहू भए ते कहा,
विधिहू के लोक ते बहुरि आइयतु है।

---

१—कर्णधार = केवट।

मानुष भए ते कहा भूपति भए ते कहा,
द्विजहू भए ते कहा पार जाइयतु[1] है॥
पशुहू भए ते कहा पच्छिहू भए ते कहा,
पन्नग भए ते कहौ क्यों अघाइयतु है।
छूटिबे को सुंदर उपाइ एक साधु संग,
जिनकी कृपा ते अति सुख पाइयतु है॥ १३॥
धूल जैसो धन जाके सूल सो संसार सुख,
भूल जैसौ भाग देपै अंत की सी यारी है।
आप जैसी प्रभुताई साप[2] जैसो सनमान,
बड़ाईहू बीछनी सी नागनी सी नारी है॥
अग्नि जैसो इंद्रलोक विघ्न जैसौ विधिलोक,
कीरति कलंक जैसी सिद्धि सींट डारी है।
बासना न कोऊ वाकी ऐसी मति सदा जाकी,
सुंदर कहत ताहि बंदना हमारी है॥ १५*॥
कामही न क्रोध जाके लोभही न मोह ताकै,
मदही न मच्छर कोऊ न विकारौ है।
दुःखही न सुख मानै पापही न पुन्य जानै,
हरष न शोक आनै देहही तें न्यारौ है॥

---

१—पार पड़ना = काम चलना। २—सर्प अथवा शाप। * यह १५ वाँ छंद वह है जिसको सुंदरदासजी ने जैन कवि बनारसीदासजी को लिखा था और १६ वें छंद के विषय में भी यही बात कही जाती है।

निंदा न प्रशंसा करै रागही न दोष धरै,
लैनही न दैन जाकै कछु न पसारौ है।
सुंदर कहत ताकी अगम अगाध गति,
ऐसो कोऊ साधु सु तौ रामजी को प्यारौ है ॥ १६ ॥
जैसै आरसी कौ मैल काटत सिकल करि,
मुख मैं न फेर कोऊ बहै वाकौ पोत[1] है।
जैसै बैद नैन मैं शलाका मेलि शुद्ध करै,
पटल[2] गए तें तहाँ ज्यों की त्यौं ही जोत है॥
जैसै वायु बादर बषेरि कै उड़ाइ देत,
रवि तौ अकाश माहिं सदा ही उद्दोत है।
सुंदर कहत भ्रम छन मैं बिलाइ जात,
साधु ही कै संग तें स्वरूप ज्ञान होत है॥ १८ ॥
मृतक दादुर जीव सकल जिवाए जिनि,
बरषत[3] बानी मुख मेघ की सी धार कौं।
देत उपदेश कोऊ स्वारथ न लवलेश,
निस दिन करत है ब्रह्म ही विचार कौं॥
औरऊ संदेहनि मिटावत निमेष मांहि,
सूरज मिटावत है जैसै अंधकार कौं।
सुंदर कहत हंसवासी सुखसागर के,
"संत जन आए हैं सु पर-उपकार कौं" ॥ १९ ॥
प्रथम सुजस लेत सीलहू संतोष लेत,

---

१—धब्बा। २—मैल का परदा। ३—सकर्मक = वरषावत।

छमा दया धर्म लेत पाप तें डरत हैं।
इंद्रिन कौं घेरि लेत मनहूँ कौं फेरि लेत,
योग की युगति लेत ध्यान लै धरत हैं॥
गुरु कौ वचन लेत हरिजी कौ नाम लेत,
आत्मा कौ सोधि लेत भौजल तरत हैं।
सुंदर कहत जग[1] संत कछु लेत नाहिं,
"संत जन निसि दिन लैबोई करत हैं" ॥ २२ ॥
साँचौ उपदेश देत भली भली सीष देत,
समता सुबुद्धि देत कुमति हरत हैं।
मारग दिषाइ देत भाव हू भगति देत,
प्रेम की प्रतीति देत अभरा भरत हैं॥
ज्ञान देत ध्यान देत आतमा विचार देत,
ब्रह्म कौं बताइ देत ब्रह्म मैं चरत हैं।
सुंदर कहत जग संत कछु देत नाहिं,
"संत जन निसि दिन दैबोई करत हैं" ॥ २३ ॥
कूप मैं कौ मैंडुका तौ कूप कौं सराहत है,
राजहंस सौं कहैं कितौक[2] तेरौ सर है।
मसका कहत मेरी सरभरि कौन उड़ै,
मेरै आगै गरुड़ की कितीयक जर है॥
गुबरैंडा[3] गोली कौं लुढाइ करि मानै मोद,

---

१—संसारी लोग। २—कितना। ३—गुबरैला=एक जंतु जो गोबर की गोली उलटे पाँव ले जाता है।

मधुप[1] कौ निंदत सुगंध जाको घर है ।
आपुनी न जानै गति संतनि कौ नाम धरै[2] ,
सुंदर कहत देषौ ऐसौ मूढ़ नर है ॥ २५ ॥
ताहो कै भगति भाव उपजिहै अनायास,
जाकी मति संतन सौं सदा अनुरागी है ।
अति सुख पावै ताकै दुःख सब दूरि होइ,
औरऊ काहू की जिनि निंदा मुख त्यागो है ॥
संसार की पासि काटि पाइहै परम पद,
सतसंगहो तैं जाकै ऐसी मति जागी है ।
सुंदर कहत ताकौ तुरत कल्यान होइ,
"संतन कौ गुन गहै सोई बड़भागो है" ॥ २६ ॥

---

## ( २१ ) भक्ति-ज्ञान-मिश्रित को अंग

### इंदव छंद

बैठत रामहिं ऊठत रामहिं बोलत रामहिं राम रह्यौ है ।
जीमत रामहिं पीवत रामहिं धोमत[3] रामहिं राम गह्यौ है ॥
जागत रामहिं सोवत रामहिं जोवत रामहिं राम लह्यौ है ।
देतहु रामहिं लेतहु रामहिं सुंदर रामहिं राम कह्यौ है ॥ १ ॥
श्रोत्रहु रामहिं नेत्रहु रामहिं वक्त्रहु रामहिं रामहिं गाजे ।

---

१— । । २—निंदादि करै । ३—ध्यावत = ध्यान करता है ( 'धीमहि' का रूपांतर है ) अथवा 'चलते' ।

सीसहु रामहिं हाथहु रामहिं पावहु रामहिं रामहिं साजै ॥
पेटहु रामहिं पीठहु रामहिं रोमहु रामहिं रामहिं बाजै ।
अंतर राम निरंतर रामहिं सुंदर रामहिं राम विराजै ॥ २ ॥
भूमिहु रामहिं आपुहु रामहिं तेजहु रामहिं वायुहु रामैं ।
व्यौमहु रामहिं चंदहु रामहिं सूरहु रामहिं शीत न घामैं ॥
आदिहु रामहिं अंतहु रामहिं मध्यहु रामहिं पुंसन वामैं ।
आजहु रामहिं काल्हिहु रामहिं सुंदर रामहिं म्हां[1] महि थामैं[2]। ३।

---

## ( २२ ) विपर्यय शब्द को अंग

[ महात्मा सुंदरदासजी ने ३२ सवैया छंदों में विपर्यय अर्थ की बातें लिखी हैं । विपर्यय नाम उल्टे का है अथवा असंभव का । जो बातें नित्य प्रति के व्यवहार में देखने सुनने में आती हैं उनसे नियम में विरुद्ध वा प्रतिकूल जो कुछ कहा जाय वही विपर्यय है । यथा मछली का बगुले को खाना, सुग्गे (सूवा) का बिल्ली को खाना, पानी में तुंबिका का डूबना, इत्यादि । परंतु अध्यात्म पत्त में वा अंतर्दृष्टिवाले महात्माओं के निकट इसका कुछ और ही अर्थ होता है । वह अर्थ उनकी समझ में यथार्थ है । इस "सार" ग्रंथ में केवल ४ छंद उदाहरणवत् देते हैं क्योंकि अधिक से जटिलता का भय है । कारण ऐसे छंदों की अनेक टीकाएँ हैं और हो सकती हैं । हमने तीन पुरानी टीकाओं के आधार पर ( जो छंद यहां लिखे हैं उनकी ) टीका दी है । ]

---

१—म्हां महि = हमारे भीतर । २—थामैं = तुम्हारे भीतर ।

सवइया छंद

अंधा तीनि लोक कौं देषै बहिरा सुनै बहुत विधि नाद ।
नकटा बास कंवल की लेवै गूँगा करै बहुत संवाद ॥
टूँटा पकरि उठावै पर्वत पंगुल करै नृत्य अहलाद ।
जो कोउ याकौ अर्थ विचारै सुंदर सोई पावै स्वाद[1] ॥ २ ॥

---

१–" अंधा तीनि लोक "......इत्यादि। ( अंधा ) बाह्य जगत् से मुँह मोड़ अंतर्मुखी जो हो गया वह ज्ञानी (तीनि लोक) स्थूल, सूक्ष्म और कारण अथवा भूर्भुवः स्वः वा प्रसिद्ध तीन लोकों को, (देषै) बाह्य दृष्टि से असंग होने पर, अंतर्दृष्टि के बल से, हस्तामलकवत्, प्रत्यक्ष करे। (बहिरा) जगत् के वाद-विवाद से रहित होकर श्रोत्रेंद्रिय को वश करनेवाला योगी वा ज्ञानी ( बहुत विधि नाद ) दश प्रकार योग-विद्या में प्रसिद्ध अनाहत ( अनहद ) नाद—आवाजें वा बाजे—( सुने ) सुनने की सामर्थ्य प्राप्त करे। ( नकटा ) ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति होने से लोक-लाज कुलकान आदि तुच्छ व्यावहारिक भ्रमों को त्यागनेवाला, नासा इंद्रिय को वशवर्त्ती करनेवाला, ज्ञानी निःशंक निर्भय हो (कमल की बास लेवे) ब्रह्म कमल—सहस्र दलाकार, ब्रह्मचक्र वा विशुद्ध चक्र—की सुगंधि अर्थात् ब्रह्मानंद का रसास्वाद ले। यहां सात्विक वृत्ति भौंरा और ब्रह्म-कमल सुवास का आधार माना गया है ।(गूँगा)जगत् संबंधी वाणी—वैखरी और मध्यमा तथा श्रवणादि अभ्यास से आगे बढ़ा हुआ ज्ञानी वा मौनी (बहुत संवाद करे) अंतर्वृत्तियों को उत्कर्ष और उन्नति करता है, ब्रह्मनिरूपण मनन निदिध्यास से बढ़ता है। ( टूटा ) क्रिया रहित ( पर्वत पकरि उठावै ) पापादि कर्मजन्य संस्कारों के महान् बोझ को पुरुषार्थ से निष्फल करके मिटा दे। (पंगुल ) त्रिगुणाता रहित महात्मा ( नृत्य आह्लाद करे ) अति चतुरता से भगवत् का ध्यान करे और परमानंद पावे। ( जो कोउ...) इस विपर्यय के सवैया के वास्तविक

कुंजर कौं कीरी गिलि बैठी सिंघइ षाइ अघानौ स्याल ।
मछरी अग्नि माहिं सुख पायौ जल मैं हुती बहुत बेहाल ॥
पंगु चढ़्यो पर्वत कै ऊपर मृतकहि देषि डरानौ काल ।
जाकौ अनुभव होइ सु जानै सुंदर ऐसा उलटा ख्याल[1] ॥३॥

---

अध्यात्म गूढ़ अर्थ को जो मुमुक्षु-पुरुष समझ ले उसको परम ज्ञान का स्वाद वा चसका मिल जाय ।

१—"कुंजर..." इत्यादि । ( कीरी ) अति सूक्ष्म व्यवसायात्मिका बुद्धि (कुंजर को ) मदोन्मत्त विवेकशून्यता रूपी अवस्था से ही काम रूपी हाथी महास्थूलकाय वा बली जिससे ब्रह्मादि भी कांपें उसको (गिलि बैठी) छोटा मुँह होने पर भी बड़े को निगल गई अर्थात् संपूर्ण को यों का यों अचक खा गई कि उसका नाम निशान तक पीछे न रहा । विवेक प्रबल होने पर काम का नाश होता ही है । ( बैठी ) जब शत्रु का दमन हो गया वा उसको भक्षण ही कर लिया तो तृप्त और शांत होकर स्वयं भी निष्क्रिय हो गई । ( स्याल ) यह जीव अपने स्वरूप को भूलकर उपाधियों के आवरण से आच्छादित रहकर कायरता और दीनता को प्राप्त होकर मानों स्याल ( शृगाल ) बना सा था । सो ही गुरु की कृपा और शास्त्र के श्रवण मननादि से साधन और पूर्व स्वरूप की स्मृति जागृत होने से ज्ञान को प्राप्त कर स्वस्वरूप को पुनः धारण कर सिंह हो गया और ( सिंघहि षाय अघानो ) संशय विपर्यय जो इस जीव को परंपरा के कर्मबंध के आवरण से सिंह के समान डरावना और पराक्रमी घातक प्रतीत होता था उसको आप सिंह है यह यथार्थ ज्ञान पाने से, खा गया अर्थात् मारकर मिटा दिया और उसके खाने से धाप गया, तृप्त हो गया । संशय की निवृत्ति से, निर्वात स्थान में रख दीप की शिखा की नाईं, आत्मा अचल और स्वस्वरूप में आनंद तृप्त हो गया । ( मछली ) मनसा वा मनोवृत्ति ( जल में ) जल-बिंदु से

बूँद हि मांहि समुद्र समानौ राई मांहिं समानौ मेर।
पानी मांहि तुंबिका डूबी पाहन तिरत न लागी बेर॥
तीनि लोक मैं भया तमासा सूरज कियौ सकल अंधेर।
मूरष होइ सु अर्थहि पावै सुंदर कहै शब्द मैं फेर[1] ॥४॥

---

उत्पन्न और उसी के आधार से स्थित रहनेवाली काया में ( बहुत बेहाल हुती ) अत्यंत बेहाल, बुरे हाल में, दुखी रहती थी। सो अब ( अग्नि महिं ) ज्ञान रूपी आग में, जिससे यावत्कर्म, क्लेश भस्म हो जाते हैं। "ज्ञानाग्निदग्धकर्म्माणं" इति गीता। ( सुष पायो ) वास्तविक सुख जो ब्रह्मानंद है उसको प्राप्त किया। ( पंगु पर्वत पर चढ़यो ) कामना-रहित मन वा ज्ञानी पुरुष, यावत् स्पंद वा हलन चलन क्रिया, इच्छा विचार वा कामना से होती है और कामना ही मिट जाय तो क्रिया कैसे हो, निर्विकल्पता की अवस्था को प्राप्त होकर आत्मबल से ऐसा सशक्त हो गया कि अति ऊँचे और कठिन अहंता ममता रूपी पर्वत पर चढ़ा अर्थात् उसको वश में किया वा विजय वा निवृत्त कर दिया। (मृत-कहि देष डराने काल ) योगसिद्ध जीवन्मुक्त ज्ञानी को देखकर सबको दंड देनेवाला कराल काल भी भय मानता है। अर्थात ज्ञानी की गति काल को भी छेक जाती है, वह काल के वश में नहीं रहता। ( जाको अनुभव...) जिस ज्ञानी पुरुष का ऐसा अनुभव होता है वही वास्तविक रहस्य को जान सकता है। क्योंकि स्थूल बुद्धि से तो यह सब उलटा सा प्रतीत होता है, जब तत्त्व की प्राप्ति होती है तो जो उलटा है वह भी सुलटा दीख जाता है।

१—"बूँदहि मांहि"...इत्यादि। (बूँद मांहि) अत्यंत अणु वा सूक्ष्म जीव में वा बिंदु बुदबुदा समान शरीर रूपी पदार्थों में ( समुद्र समानों ) अनंत और अति बृहत् ब्रह्म में समा गया व्याप गया। क्योंकि ब्रह्म अणु से भी अणु सूक्ष्म और व्यापक है, ब्रह्मज्ञान के साधन और गुरुकृपा से

मछरी बगुला कौं गहि षायौ मूसै षायौ कारो साँप ।
सूवै पकरि बिलइया षाई ताके मुएँ गयौ संताप ॥

---

जीव को यह अनुभव हुआ। ( राई माहिं ) राई कहिए सूक्ष्म सुंदर भगवद्भक्ति में ( मेर समानौं ) अति विशाल विस्तृत होने की शक्ति रखनेवाला यह संकल्प-विकल्पात्मक मन, लीन हो गया अर्थात् वृत्ति-रहित होकर लुप्त हो गया। ( पानी मांहि ) अति तरल सर्वरसशिरोमणि तृप्तिकारण निर्मल प्रेम के अंदर ( तुंबिका डूबी ) शरीर जो, सांसारिक कर्म रूपी वायु के भरे रहने से ऊपर ही तिर रहा था सो रोम रोम में प्रेम भर जाने से वह हवा तो बाहर निकल गई और प्रेम रूपी जल सर्वत्र प्रवेश करने से उसी में निमग्न हो गया अथवा जो कड़वी तूँबड़ी समान है सो प्रेमामृत के भरने से अमृत समान मीठा और शुद्ध हो गया। ( पाहन तिरत न लागी बेर ) भक्तिहीन जनों का हृदय पत्थर सा कर्रा वा भारी होता है सो भक्ति पाने से परिवर्त्तित हो गया अर्थात् कोमल और फूल सा हलका हो गया अथवा राम नाम के प्रवाह से पत्थर का पानी पर तिरना रामायणादि ग्रंथों में प्रसिद्ध ही है। प्रयोजन यह है कि भक्ति और ज्ञान के संसर्ग से जीव का स्थूल आवरण वा उपाधि निवृत्त होकर उसमें आत्मता की सूक्ष्मपरता आ जाती है, सो विषय वेदांत वा योग में प्रसिद्ध है। ( तीन लोक...अंधेर ) तीनों लोकों में अर्थात् सर्वत्र, यह एक आश्चर्य की बात हुई कि सूर्य के प्रकाश से अँधेरा हो गया अर्थात् ज्ञानरूपी सूर्य्य से अथवा परमात्मा के साक्षात्कार वा अपरोक्ष ज्ञान से विद्यमान सृष्टि वा प्रकृति का अभाव हो गया और "ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या" यह सिद्धांत अनुभव में सिद्ध हो गया। (मूरष होय सो अर्थहि जाने) जगत् के व्यवहार से जो विमुख हो गया अर्थात् संसार में जो व्यवहार-रहित ( गुणातीत ) हो चुका वही ज्ञानी अपने अनुभव में इसका गुढ़ अर्थ पा सकता है। ( सुंदर कहै शब्द

बेटी अपनी मा गहि षाई बेटै अपनौ षायौ बाप ।
सुंदर कहै सुनो रे संतहु तिनकौं कोउ न लागौ पाप[1] ॥ ५ ॥

---

में फेर ) फेर कहिए चक्कर वा विपरीतता । "बोली ही में फेर, लाख टका की सेर" । जो वचन साधारण पुरुष को कुछ और अर्थ का द्योतक हो वही ज्ञानी के किसी सूक्ष्म रहस्य वा आत्मा संबंधी महान् भावपूर्ण अर्थ का साधक बनता है ।

१—"मछरी बगुला को"...इत्यादि । (मछरी) सात्विक वृत्तिवाली मनसा जो ज्ञान वा प्रेम रूपी जल में निवास करती है, ( बगुला को ) ऊपर से उजला परंतु भीतर से मैला ऐसा दंभ वा कपट भाव, दिखावटी ज्ञान वा भक्ति ( गहि खायो ) को पकड़कर खा गई, अर्थात् मिटा दिया, निवारण कर दिया । पहले बाहरी कर्त्तव्य अंतरंग वृत्तियों और शांति को उत्पन्न नहीं होने देते थे, परंतु अब गुरुकृपा के कारण वह विघ्न करनेवाला ही मिट गया । ( मूसै कारो नागहिं खायो ) ज्ञान की शक्ति पाए हुए मन वा विवेक रूपी चूहे ने संशय, संदेह रूपी कालुष्यवाले काले साँप को खाया अर्थात् वह उस ही में लय हो गया । ( सूवै बिलाई पकरि षाई...) अति चपल सुंदर प्राणात्मा ( जो शरीर के पिंजरे में रहता है ) सूवे ने ईर्ष्या द्वेष वा द्वंद्वता रूपी ( मंजरी आंखोंवाली) बिलाई को खा लिया अर्थात् संत जन इस ईर्ष्या से विमुक्त होते हैं और इसके मिटने ही से अंतर प्राणात्मा को शांति मिलती है । ( बेटी अपनी मा गहि षाई ) त्रिगुणात्म माया से बुद्धि और ममता अहंता से वासना, बनती उपजती है । इससे बेटी कही गई । वासनारहित बुद्धि ने माया वा ममता को ग्रस लिया, मिटा दिया । ( बेटे अपनो बाप षायो ) संशय वा जिज्ञासा से ज्ञान की उत्पत्ति होती है अथवा इस अनेक तत्त्वमय पुद्गल ( शरीर ) में ज्ञान प्रकट होता है ।

## ( २३ ) आपुने भाव को अंग

### मनहर छंद

जैसैं स्वान काच के सदन मध्य देषि और,
भूँकि भूँकि मरत करत अभिमान जू।
जैसे गज फटिक शिला[1] सौं अरि तोरे दंत,
जैसैं सिंघ कूप मांहि उझकि भुलान जू॥
जैसैं कोऊ फेरी षात फिरत देषै जगत[2],
तैसैं ही सुंदर सब तेरौई अज्ञान जू।
आपुही को भ्रम सु तौ दूसरौ दिषाई देत,
आपुकौं विचारैं कोऊ दूसरौ न आन जू॥ २॥
याही कै जागत काम याही कै जागत क्रोध,
याही कै जागत लोभ याही मोह माता है।
याकौं याही बैरी होत याकौं याही मित्र होत,
याकौं याही सुख देत याही दुखदाता है॥

---

इससे ज्ञान पुत्र और संशय वा शरीर पिता हुआ। ज्ञान के जन्मने से ही संशय रूपी पिता विलीयमान हो जाता है अथवा ज्ञान के उत्पन्न होने से यह शरीर फिर नहीं होता। जीवन मरण की पुनरावृत्ति ही नहीं होती। (सुंदर कहै...न लागौ पाप) मा बाप का मार खाना महा वज्रपाप है। सो इन पुत्र पुत्रियों को कुछ भी पाप नहीं लगा वरन् पुण्य हुआ क्योंकि ब्रह्मानंद की प्राप्ति और जीवन मरण की अप्राप्ति हो गई। इससे बढ़कर और क्या होगा ?

१—बिल्लौर वा चमकदार सफेद पत्थर। २—आप तो फिरे और जगत् फिरता दीखै—जैसे डोलरहींदा, रेल, जहाज में।

याही ब्रह्मा याही रुद्र याही विष्णु देषियत,
याही देव दैत्य यच्च सकल संघाता[1] है।
याही कौ प्रभाव सु तौ याही कौं दिषाई देत,
सुंदर कहत याही आतमा विख्याता है ॥ ४ ॥

इंदव छंद

अपुने भाव तें सूर[2] सौ दीषत आपुने भावतें चंद्र सौ भासै।
आपुने भाव तें तारे अनंत जु आपुने भाव तें विद्युलता सै ॥
आपुने भाव तें नूर है तेज है आपुने भाव तें ज्योति प्रकासै।
तैसौहि ताहि दिषावत सुंदर जैसौहि होत है जाहिकौ आसै[3] ॥८॥
आपुने भाव तें भूलि पर्यो भ्रम देह स्वरूप भयौ अभिमानी।
आपुने भाव तें चंचलता अति आपुने भाव तें बुद्धि थिरानी ॥
आपुने भाव तें आप विसारत आपुने भाव तें आतम ज्ञानी।
सुंदर जैसौहि भाव है आपुन तैसौहि होय गयौ यह प्रानी ॥१२॥

---

## ( २४ ) स्वरूप विस्मरण को अंग

इंदव छंद

जा घट की उनहार है जैसिहि ता घट चेतनि[4] तैसौहि दीसै।
हाथी की देह में हाथी सौ मानत चींटी की देह मैं चींटी की रीसै[5] ॥

---

१—समवाय, समूह, सृष्टिक्रम। २—सूर्य। ३—आशय वा आश्रय। ४—चैतन्यशक्ति जिसकी सत्ता बिना कोई भी पदार्थ न हो सकता है न रह सकता है। ५—कीरी + सै = कीरी जैसा अथवा रीसै = होड़, अनुहार, समान हो।

सिंघ की देह में सिंघसौ मानत कीश[1] की देह मैं मानत कीशै।
जैसि उपाधि भई जहाँ सुंदर तैसौहि होइ रह्यौ नख शीशै ॥१॥
ज्यौं कोउ मद्य पिएँ अति छाकत नाहिं कछू सुधि है भ्रम ऐसौ।
ज्यौं कोउ षाइ रहै ठग मूरिहिं जानै नहीं कछु कारन तैसौ॥
ज्यौं कोउ बालक शंक[2] उपावत कंपि उठै अरु मानत भैसौ।
तैसैंहि सुंदर आपुकौं भूलि सु देषहु चेतनि मानत कैसौ ॥५॥
एकइ व्यापक वस्तु निरंतर विश्व नहीं यह ब्रह्म विलासै।
ज्यौं नट मंत्रनि सौं दिठ बाँधत है कछु औरइ औरइ भासै॥
ज्यौं रजनी महिं बूझि परै नहिं जौं लगि सूरज नाहिं प्रकासै।
त्यों यह आपुहि आपु न जानत सुंदर ह्वै रह्यौ सुंदर दासै ॥८॥

मनहर छंद

जैसैं शुक नलिका न छाड़ि देत चुंगल तै,
जानैं काहू औरैं मोहि बाँधि लटकायौ है।
जैसैं कपि गुंजनि[3] कौ ढेर करि मानै आगि,
आगै धरि तापै कछु शीत न गमायौ है॥
जैसैं कोऊ दिशा भूलि जात हुतौ पूरब कौ,
उलटि अपूठो फेरि पछिम कौं आयौ है।
तैसैंहि सुंदर सब आपुही कौं भ्रम भयौ,
आपुही कौ भूलि करि आपुहो बँधायौ है ॥१०॥

---

१—बंदर। २—शंका, वहम, हाऊ। ३—चिरमटी लाल रंग की। इनके ढेर का लाल रंग देख बंदर उसको आग समझ तापता है, ऐसा किस्सा प्रसिद्ध है।

[इसी प्रकार अनेक उत्तम उत्तम दृष्टांत देकर इस बात को समझाया है कि यह जगत् की विचित्र लीला और व्यवहार अपने ही अहंकार का विचार, भ्रम वा विकार है। जब ज्ञानप्राप्ति से यह निश्चय हो जाय कि यह अपना ही भ्रम है तत्क्षण भ्रम नाश हो जाता है—]

"तैसैं ही सुंदर यह भ्रम करि भूल्यौ आपु,
भ्रम कैं गएँ ते यह आतमा ·सदाई है" ॥ १४ ॥

[ भ्रम जब तक आत्म स्वरूप की अपरोक्षता नहीं होती, देह स्वरूप का अभिमानी बनकर अपने को भूल जाता है मानों ब्रह्म अपने आप को भूलकर ब्रह्म को ढूँढ़ता है। हाथ कंकण को आप न देखकर काँच में देखता है। ]

इंदव छंद

आपुहि चेतनि ब्रह्म अखंडित सो भ्रम तें कछु अन्य परेषै[1] ।
ढूँढ़त ताहि फिरै जित ही तित साधत योग बनावत भेषै ॥
औरउ कष्ट करै अति सै करि प्रत्यक[2] आतम तत्व न पेषै ।
सुंदर भूलि गयौ निज रूपहि है कर कंकण दर्पण देषै ॥१८॥
ज्यौं रवि कौं रात्रि ढूँढ़त है कहुँ तृप्ति मिलै तनु शीत गवाऊँ ।
ज्यौं शशि कौं शशि चाहत है पुनि शीतल ह्वै करि तृप्ति बुझाऊँ ॥
ज्यौं कोउ भ्रांति[3] भये नर टेरत है घर मैं अपने घर जाऊँ ।
त्यौं यह सुंदर भूलि स्वरूपहि ब्रह्म कहै कब ब्रह्महि पाऊँ ॥२१॥
मैं सुखिया सुख सेज सुखासन है गए भूमि महा रजधानी ।
हौं दुखिया दिन रैनि भरौं दुख मोहि विपत्ति परी नहिं छानी ॥

---

१—दिखाई दे, प्रतीत हो। २—प्रत्यगात्मा—शुद्ध निर्मल चेतन स्वरूप आत्मा—निर्गुण ब्रह्म, माया से असम्बद्ध। ३—भ्रम, बावलापन।

हौं अति उत्तम जाति बड़ौ कुल हौं अति नीच क्रिया कुल हानी ।
सुंदर चेतन तान सँभारत देह स्वरूप भयौ[1] अभिमानी ॥२४॥

---

## ( २५ ) सांख्य ज्ञान को अंग

[ सांख्य का वर्णन ज्ञानसमुद्र में भी सुंदरदासजी ने भले प्रकार किया है। यहाँ भी जो वर्णन है वह प्रक्रिया से तो है नहीं केवल काव्य रूप में इतस्ततः प्रसंगवश सांख्य विषय की जो रचना हुई उसी का संग्रह प्रतीत होता है अथवा सांख्य पर संगृहीत विचारों को इंदव आदि छंदों में सरल और साधारण रीति से समझाने के अर्थ अथवा दादू वाणी पर टीका रूप इन छंदों का निर्माण हुआ है । यह अंग भी सवैया ग्रंथ में उत्तम अंगों में से है। इसके कई छंदों में बड़ा ही चमत्कार है और सांख्य की बातों का अच्छा समीकरण किया है। प्रथम तीन चार छंदों में २४ तत्वों को गिनाया है। इंद्रियों के देवता और इंद्रियों के कर्म बताए हैं फिर आत्मा की इनसे भिन्नता दिखलाई है। फिर प्रश्नोत्तर रूप से सृष्टि का दिग्दर्शन किया है और उसी में आत्म और अनात्म का भेद और स्वस्वरूप का निरूपण भी कर दिया है। ]

मनहर छंद

छिति जल पावक पवन नभ मिलि करि,
सबदरु सपरश रूप रस गंध जू।
श्रोत त्वक चक्षु घ्राण रसना रस को ज्ञान,
वाक्य पाणि पाद पायु उपसथ बंध जू ॥
मन बुद्धि चित्त अहंकार ये चौबीस तत्व,
पंचविंश जीव तत्व करत है धंध जू ।

---

१—होता हुआ, जब तक है तब तक ।

षड्विंश को है ब्रह्म सुंदर सुनिहै कर्म,
व्यापक अखंड एक रस निरसंध जू[१] ॥१॥
श्रोत्र दिक त्वक वायु लोचन प्रकासै रवि,
नासिका अश्विनी जिह्वा वरुण बषानिए।
वाक अग्नि हस्त इंद्र चरण उपेंद्र बल,
मेढ्र प्रजापति गुदा मित्रहु कौं ठानिए॥
मन चंद्र बुद्धि विधि चित्त वासुदेव आहि,
अहंकार रुद्र को प्रभाव करि मानिए।
जाकी सत्ता पाइ सब देवता प्रकाशत हैं,
सुंदर सु आतमाहिं न्यारौ करि जानिए[२] ॥२॥

इंदव छंद

श्रोत्र सुनै दृग देषत हैं रसना रस घ्राण सुगंध पियारौ।
कोमलता त्वक जानत है पुनि बोलत है मुख शब्द उचारौ॥

---

१—सांख्य में प्रतिपादित २४ तत्व ये हैं। पंच महाभूत—पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश। ५ ज्ञानेन्द्रिय—जिह्वा, कान, नाक, आँख और त्वचा। ५ विषय—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध। ५ कर्मेंद्रिय—वाणी, हाथ, पाँव, पायु और उपस्थ। ४ अंतःकरण—मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार ये सब प्रकृति के अंतर्गत हैं। पच्चीसवां जीव और जीव ही प्रकृति से असंबद्ध हो तो यही छब्बीसवां पदार्थ ब्रह्म है। २—इस छंद में इंद्रियों और अंतःकरण-चतुष्टय के १४ देवताओं को दिया है। कान का दिक। त्वचा का वायु। आँख का सूर्य्य। नाक का अश्विनीकुमार। जीभ का वरुण। वाणी का अग्नि। हाथ का इंद्र। पाँव का उपेंद्र। मेढ़ का प्रजापति। गुदा का मित्रदेव। मन का चंद्रमा। बुद्धि का ब्रह्मा। चित्त का विष्णु। अहंकार का शिव। इन सब देवताओं की शक्ति जिससे है वही सर्वेश परमात्मा है।

पानि ग्रहै पद गौन करै मल मूत्र तजै उभऊ अध द्वारौ ।
जाकै प्रकाश प्रकाशत हैं सब सुंदर सोइ रहै घट न्यारौ[1] ॥३॥

मनहर छंद । प्रश्न

कैसैं कै जगत यह रच्यो है जगतगुरु,
मौसौं कहो प्रथम हिं कौन तत्व कीनौ है ।
प्रकृति कि पुरुष कि महतत्व अहंकार,
किधौ उपजाएँ सत रज तम तीनौ है ॥
किधौं व्यौम वायु तेज आपुकै अवनि कीन,
किधौं पंच विषय पसारि करि लीनौ है ।
किधौं दश इंद्री किधौं अंतःकरण कीन,
सुंदर कहत किधौं सकल विहीनौं[2] है ॥ ६ ॥

उत्तर

ब्रह्म तें पुरुष अरु प्रकृति प्रगट भई,
प्रकृति तें महत्तत्व पुनि अहंकार है ।
अहंकार हूँ तें तीन गुन सत्व रज तम,
तम हूँ तें महाभूत विषय पसार है ॥
रज हूँ तें इंद्री दश पृथक पृथक भई,
सत्व हूँ तें मन आदि देवता विचार है ।

---

१—इसमें सब इन्द्रियों के गुण कर्म कहे हैं और वे सब परमात्मा की सत्ता से कर्म करती हैं । २—सकल विश्व से परमात्मा पृथक् है अथवा उसके बिना ही बन गया है ।

ऐसे अनुक्रम करि शिष्य सौं कहत गुरु,
सुंदर सकल यह मिथ्या भ्रम जार[1] है ॥ ७ ॥

प्रश्न

मेरौ रूप भूमि है कि मेरौ रूप आप है कि,
मेरौ रूप तेज है कि मेरौ रूप पौन है।
मेरौ रूप व्योम है कि मेरौ रूप इंद्री है कि,
अंतहकरण है कि बैठौ है कि गौन[2] है ॥
मेरौ रूप त्रिगुण कि अहंकार महत्तत्व,
प्रकृति पुरुष किधौं बोलै है कि मौन है।
मेरौ रूप स्थूल है कि शून्य आहि मेरौ रूप,
सुंदर पूछत गुरु मेरौ रूप कौन है ॥ ८ ॥

उत्तर

तूँ तो कछु भूमि नाहिं आप तेज वायु नाहिं,
व्योम पंच विषै नाहिं सो तो भ्रम कूप है।
तूँ तौ कछु इंद्री अरु अंतहकरण नाहिं,
तीनों गुणऊ तू नाहिं सोऊ छाँह धूप है ॥
तूँ तौ अहंकार नाहिं पुनि महत्तत्व नाहिं,
प्रकृति पुरुष नाहिं तू तौ सु अनूप है।
सुंदर बिचारि ऐसे शिष्य सौं कहत गुरु,
नाहिं नाहिं[3] करतें रहसु तेरौ रूप है ॥ ९ ॥

---

१—जाल। २—गमन—गतिवाला। ३—नेति नेति का प्रयोजन है। यह भी नहीं। इस प्रकार नहीं। वह वेदों का निश्चय है।

देहई नरक रूप दुःख कौ न वार पार,
देहई जू स्वर्ग रूप झूठौ सुख मान्यौ है।
देहई कौ बंध मोक्ष देहई अप्रोक्ष मोक्ष[1],
देहई के क्रिया कर्म सुभासुभ ठान्यौ है॥
देहई में और देह[2] खुसी ह्वै विलास करै,
ताही को समुझि बिन आतमा बखान्यौ है।
दोऊ देह में अलिप्त दोऊ कौं प्रकाश कहै,
सुंदर चेतन रूप न्यारौ करि जान्यौ है॥ ११॥

प्रश्नोत्तर

देह यह कौन को है देह पंच भूतनि कौ,
पंच भूत कौन तें हैं तामसाहंकार तें।
अहंकार कौन तें है जासौं महत्तत्व कहैं,
महत्तत्व कौन है प्रकृति मँझार[3] तें॥
प्रकृति हू कौन तें हैं पुरुष[4] है जाकौ नाम,
पुरुष सो कौन तें हैं ब्रह्म निरधार तें।
ब्रह्म[5] अब जान्यौ हम जान्यौ है तो निश्चै करि,
निश्चै हम कियौ है तौ चुप मुखद्वार[6] तें॥ १४॥

---

१—अपरोक्ष=प्रत्यक्ष, साक्षात्। परोक्ष=छिपा हुआ। देह में परमात्मा है और नहीं प्रत्यक्ष होता और जिनको हुआ है उनको इस देह में ही अर्थात् अंतःकरण की खिड़की में होकर मिल गया। २—सूक्ष्म शरीर और उसमें कारण शरीर। ३—मध्य, बीच, भीतर। ४—ईश्वर, मायाविशिष्ट। ५—परमात्मा, मायारहित। ६—स्थूल वाणी से कहने का सामर्थ्य नहीं।

भूमि परै अप[1] अपहू कै परै पावक है,
पावक कै परै पुनि वायु हू बहतु है।
वायु परै व्योम व्योम हू कै परै इंद्रो दश,
इंद्रीन कै परै अंत:करण रहतु है॥
अंत:करण परै तीनौं गुण अहंकार,
अहंकार परै महत्तत्व कौ लहतु है।
महत्तत्व परै मूल-माया माया परै ब्रह्म,
ताही तें परातपर सुंदर कहतु है॥ १६॥

देह जड़ देवल मैं आतमा चैतन्य देव,
याही कौं समुझि करि यासौं मन लाइए।
देवल कौं विनसत बार नहिं लागै कछु,
देव तौ सदा अभंग देवल मैं पाइए॥
देव की शकति करि देवल की पूजा होइ,
भोजन विविध भाँति भोग हू लगाइए।
देवल तें न्यारौ देव देवल मैं देषियत,
सुंदर विराजमान और कहाँ जाइए[2]॥ २०॥

प्रीति सी न पाती कोऊ प्रेम से न फूल और,
चित्त सौं न चंदन सनेह सौं न सेहरा।
हृदै सौं न आसन सहज सौं न सिंघासन,
भावसी न सौंज और शून्य सौं न गेहरा॥

---

१—पर शब्द—उत्कृष्टता, सूक्ष्मता और बलवत्तरता तथा परता का द्योतक है। २—अन्यत्र जाने की आवश्यकता नहीं है जब कि घट ही में विद्यमान है।

शील सौं सनान नाहिं ध्यान सौं न धूप और,
ज्ञान सौं न दीपक अज्ञान तम केहरा[1]।
मनसी न माला कोऊ सोऽहं सो न जाप और,
आतमा सौं देव नाहिं देह सौं न देहरा[2] ॥ २२ ॥
छीर नीर मिलि दोऊ एकठेई होइ रहे,
नीर छाड़ि हंस जैसे छीर कौं गहतु है।
कंचन मैं और धात मिलि करि वान[3] परयौ,
शुद्ध करि कंचन सुनार ज्यौं लहतु है॥
पावक हू दार[4] मध्य दार ही सो ह्वै है रह्यौ,
मथि करि काढ़ैं वाही दार कौ दहतु है।
तैसैही सुंदर मिल्यो आतमा अनातमा जू,
भिन्न भिन्न करिए सुतौ सांख्य कहतु है ॥ २३ ॥
अन्नमय कोश सु तौ पिंड है प्रगट यह,
प्रानमय कोश पाँच वायुहू बषानिए।
मनोमय कोश पंचकर्म इंद्रिय प्रसिद्ध,
पंच ज्ञान इंद्रिय विज्ञान कोश जानिए॥
जाग्रत रु स्वप्न विषै कहिए चत्वार कोश,

---

१—हरनेवाला। २—यह छंद सुंदरदासजी ने बनारसीदासजी जैन कवि को लिख भेजा था। ३—मिला हुआ धातु। वान = खोटा सोना। यथा 'सोने की वह नार कहावै। बिना कसौटी वान किसावै' (सौदा कवि)। ४—काठ।

सुषुप्ति मांहि कोश आनंद मय मानिए।
पंचकोश आत्म को जीव नाम कहियतु है,
सुंदर शंकर[1] भाष्य साख्य यह आनिए ॥ २४ ॥
जाग्रत अवस्था जैसैं सदन मांहि बैठियत,
तहां कछु होइ ताहि भली भाँति देषिए।
स्वपन अवस्था जैसैं वोवरे[2] में बैठे जाइ,
रहैं रहैं उहाँऊ की वस्तु सब लेषिए॥
सुषुपति भौंहरे[3] मैं बैठे ते न सूझि परै,
महा अंध घोर तहाँ कछुव न पेषिए।
व्योम अनसूत[4] घर वोवरे भौंहरे मांहि,
सुंदर साचो स्वरूप तुरिया विशेषिए॥ २५ ॥

इंदव छंद

जाग्रत रूप लिए सब तत्वनि इंद्रिय द्वार करै व्यवहारौ।
स्वप्न शरीर भ्रमै नव[5] तत्व कौ मानत है सुख दुःख अपारौ॥
लीन सबै गुन होत सुषोपति जानै नहीं कछु घोर अँधारौ।
तीनों को साचो रहे तुरियातत[6] सुंदर सोइ स्वरूप हमारौ ॥२७॥

---

१—व्यासजी के बनाए वेदांत सूत्र पर, जिसको शारीरिक भी कहते हैं, शंकराचार्य्यजी ने टीका रची है उसको भाष्य वा वेदांत भाष्य भी कहते हैं। २—मिट्टी का कोठा वा लंबा कूँट वा कोठी अनाज आदि रखने की। ३—खंदक, अँधेरा गढ़ा। ४—अनुस्यूत = भले प्रकार मिला हुआ, सर्वव्यापक। ५—सूक्ष्म शरीर में ५ ज्ञानेंद्रिय + अंतःकरण चतुष्टय। ६—तुरीयावस्था में फैलनेवाला वा तत्व वा अतीत।

भूमि तें सूक्षम आपको जानहु आप ते सूक्षम तेज को अंगा।
तेज ते सूक्षम वायु बहै नित वायु ते सूक्षम व्योम उतंगा॥
व्योम तें सूक्षम हैं गुन तीन तिहूँतें अहं महत्तत्व प्रसंगा।
ताहु तें सूक्षम मूल प्रकृति जु मूल ते सुंदर ब्रह्म अभंगा॥२८॥
ब्रह्म निरंतर व्यापक अग्नि अरूप अखंडित है सब माहीं।
ईश्वर पावक रासि प्रचंड जु संग उपाधि लिए बरताहीं॥
जीव अनंत मसाल चिराग सुदीप पतंग अनेक दिषाहीं।
सुंदर द्वैत उपाधि मिटै जब ईश्वर जीव जुदे कछु नाहीं॥२९॥
ज्यौं नर पावक लोह तपावत पावक लोह मिले सु दिषाहीं।
चोट अनेक परैं घन की सिर लोह बधै कछु पावक नाँही॥
पावक लीन भयौ अपनै घर शीतल लोह भयौ तब ताँही।
त्यौं यह आतम देह निरंतर सुंदर भिन्न रहै मिलि माँही॥३०॥
आतम चेतनि शुद्ध निरंतर भिन्न रहै कहुँ लिप्त न होई।
है जड़ चेतन अंतहकर्ण जु शुद्ध अशुद्ध लिएँ गुन दोई॥
देह अशुद्ध मलीन महा जड़[1] हालि न चालि सकै पुनि बोई।
सुंदर तीनि विभाग किए बिन भूलि परै भ्रम तें सब कोई॥३१॥

---

१—जड़ पदार्थ वह है जिसमें चेतन का स्पंद रूपी प्रादुर्भाव स्वयं चलनादि क्रियाओं से नहीं रहता। इससे उस जड़ में चेतन-सत्ता का अभाव नहीं समझना चाहिए किंतु सृष्टि का एक क्रम मात्र ही जानो। चेतनसत्ता तो जैसी जड़ में है वैसी ही जीवधारियों में है केवल क्रम और विकास का रूपांतर मात्र है।

सवइया छंद

देह सराव तेल पुनि मारुत[1] बाती अंतःकरण विचार।
प्रगट जोति यह चेतनि दीसै जातैं भयो सकल उजियार ॥
व्यापक अग्नि मथन करि जोये दीपक बहुत भांति विस्तार।
सुंदर अद्भुत रचना तेरी तूं ही एक अनेक प्रकार ॥३३॥
तिल मैं तेल दूध मैं घृत है दार मांहि पावक पहिचानि।
पुहपु मांहि ज्यौं प्रगट वासना इच्छु मांहि रस कहत बषानि ॥
पोसत मांहि अफोम निरंतर बनस्पती मैं सहत प्रवानि।
सुंदर भिन्न मिल्यौ पुनि दोसत देह मांहि यौं आतम जानि ॥

---

## ( २६ ) विचार को अंग

[ मनुष्य को परमात्मा ने विचार-शक्ति दी इसी से मनुष्य इस लोक में सर्वश्रेष्ठ होता है। इस शक्ति की उन्नति ही से मनुष्य का गौरव बढ़ता है। तथा च परलोक में सद्गति भी इस विचार-शक्ति ही से प्राप्त होती है। विवेक का व्यापार ही आत्म और अनात्म की कक्षाओं से निकालकर आगे ले जाता है और सूक्ष्म परमात्म तत्व की धारणा के योग्य बनाता है। विवेक ही से उपाधि और भ्रम का नाश होकर सत्य वस्तु का ग्रहण होता है। बुद्धि तक जो आवरण है वह

---

1—मारुत = पवन अर्थात् जीव वा प्राण।

स्वव्यापार से खड़िया की नाईं घिसकर नष्ट होने से स्वस्वरूप प्रगट होता है। इस अंग में कई दार्शनिक सूक्ष्म बातें श्रीस्वामीजी ने कही हैं। ]

### मनहर छंद

देषै तौ विचार करि सुनै तौ विचार करि,
बोलै तौ विचार करि करै तौ विचार है।
षाइ तौ विचार करि पीवै तौ विचार करि,
सोवै तौ विचार करि तौ ही तौ उबार है॥
बैठै तौ विचार करि उठै तौ विचार करि,
चलै तौ विचार करि सोई सत सार है।
देइ तौ विचार करि लेइ तौ विचार करि,
सुंदर विचार करि याही निरधार है॥ २॥

### इंदव छंद

एक हि कूप के नीर तें सींचत इक्षु अफीम हि अंब अनारा।
होत उहै जल स्वाद अनेकनि मिष्ट कटूक षटा अरु षारा॥
त्यौंहि उपाधि संजोग ते आतम दीसत आहि मिल्यौ सौ विकारा।
काढ़ि लिए जु विचार विवस्वत[1] सुंदर शुद्ध स्वरूप है न्यारा॥७॥
रूप परा कौ न जानि परै कछु ऊठत है जिहिं मूल तें छानी।
नाभि विषै मिलि सप्त स्वरन्नि पुरुष संजोग पश्यंति वषानी॥
नाद संयोग हृदै पुनि कंठ जु मध्यमा याही विचार तें जानी।

---

१—सूर्य। उपाधि रहित होने से शुद्ध ब्रह्म आत्मा ही है जैसे सूर्य्य के आगे से बादल आदि विकार दूर होने से।

लेषौ समुझ्यौ है जब समुझि परी है तब,
जोई कछु सही भयौ सोई ठहरात है ॥
दार ही सौं दार मथि पावक प्रगट भयौ,
वह दार जारि पुनि पावक समात है।
तैसैं हि सुंदर बुद्धि ब्रह्म कौ विचार करि,
करत करत वह बुद्धि हूँ विलात है ॥ १४ ॥
आपु कौं समुझि देषि आपु ही सकल मांहि,
आपु ही मैं सकल जगत देषियतु है[1]।
जैसैं व्योम व्यापक अखंड परिपूरन है,
बादल अनेक नाना रूप लेषियतु है ॥
जैसैं भूमि घट जल तरंग पावक दीप,
वायु मैं बघूरा यौंहीं विश्व रेषियतु है।
ऐसैं ही विचारत विचार हू विलीन होइ[2],
सुंदर ही सुदंर रहत पेषियतु है ॥ १५ ॥
देह कौ संयोग पाइ जीव ऐसौ नाम भयौ,
घट के संयोग घटाकाश ज्यौं कहायौ है।

---

१—यह विचार सत्य है। वास्तविक ज्ञान तो जब अनुभव हो तब होता है। परंतु साधारण विचार से भी प्रतीति होती है। यथा सुख दुःख आदि का ज्ञान सब जीवों को समान सा है इससे जीव एक सा भासता है। इंद्रिय-गोचर जगत का ज्ञान जीवों को साधारणतः एक सा होता है इससे जगत् का आत्मा में होना एक प्रकार अनुमानित होता है। २—जैसे लिखते लिखते स्याही वा खड़ी चुक जाती है।

ईश्वर हू सकल विराट में विराजमान,
मठ के संयोग मठाकाश नाम पायौ है ॥
महाकाश मांहि सब घट मठ देषियत,
बाहर भीतर एक गगन समायौ है ।
तैसैं हो सुंदर ब्रह्म ईश्वर अनेक जीव,
त्रिविध उपाधि भेद ग्रंथनि मैं गायौ है[1] ॥ १६ ॥
पृथ्वी भाजन अंग कनक कटक पुनि,
जल हू तरंग दोऊ देषि कै बषानिए ।
कारण कारज ये तौ प्रगट ही थूल रूप,
ताही तें नजर मांहि देषि करि आनिए ॥
पावक पवन व्योम ये तौ नहिं देषियत,
दीपक बघूरा अभ्र प्रत्यक्ष प्रमानिए ।
आतमा अरूप अति सूक्षम तें सूक्षम है,
सुंदर कारण तातें देह मैं न जानिए ॥ १९ ॥

---

## ( २७ ) ब्रह्मनिःकलंक को अंग

[ परमात्मा नित्य शुद्ध और अलिप्त है यही निर्गुणता और कूटस्थता का संपादन है । ब्रह्म ही में सब सृष्टि समा रही है, परंतु वह सबसे निर्लिप्त है । जीवों के कर्म तो जीवों को ही उपाधि और अज्ञान से

---

१—घटाकाश दृष्टांत है जीव संज्ञा का, मठाकाश ईश्वर संज्ञा का और महाकाश ब्रह्म संज्ञा का । केवल स्वारोपित उपाधि का भेद जो घट और मठ से जाने ।

बाँधते हैं। आकाश की नाईं ब्रह्म सबमें रहकर सबसे पृथक् है। उस पर कलंक, दोष वा कोई गुणसंग का आरोपण नहीं हो सकता है। इन्हीं बातों को उदाहरणों से दरसाया गया है।]

मनहर छंद

जैसैं जलजंतु जल ही में उतपन्न होहिं,
जल ही में विचरत जल के आधार हैं।
जल ही में क्रीडत विविध विवहार होत,
काम क्रोध लोभ मोह जल में संहार हैं॥
जल कौं न लागै कछु जीवन के रोग दोष,
उनहीं के क्रिया कर्म उनहीं की लार[1] हैं।
तैसे ही सुंदर यह ब्रह्म मैं जगत सब,
ब्रह्म कौं न लागै कछु जगत विकार॥ ३॥
स्वेदज जरायुज अंडज उदभिज पुनि,
चारि षानि तिनके चौरासी लच्छ जंत हैं।
जलचर थलचर व्योमचर भिन्न भिन्न,
देह पंच भूतन की उपजी षपंत[2] हैं॥
शीत घाम पवन गगन मैं चलत आइ,
गगन अलिप्त जामैं मेघ हू अनंत हैं।
तैसैंही सुंदर यह सृष्टि एक ब्रह्म मांहि,
ब्रह्म निःकलंक सदा जानत महंत हैं॥ ४॥

---

१—लार = साथ। २—नाश होता है।

## ( २८ ) आत्मा अनुभव को अंग

[ आत्मा का अनुभव वा अपरोक्ष ज्ञान जिसको योग में निर्विकल्प समाधि का आनंद कहते हैं वह विषय है जिसके जानने वा पाने के लिये सब शास्त्रों का समारोह है। और यह वह बात है कि जिसका कहना सुनना और समझना अनभ्यस्त और साधारण पुरुषों का काम नहीं। यही सब सत्य ज्ञान का आधार और वेदांत और योग का अत्यंत प्रमाण है। व्यासजी ने सांख्यों का खंडन भी तो अंत में 'तद्दर्शणात्' से ही किया है। अर्थात् तुम्हारा भ्रम बिना साक्षात्कार के नहीं जा सकता अथवा यह सब साक्षात् होता है इससे सिद्ध है। इस ही बात को सुंदरदासजी ने कई प्रकार से ऐसा उत्तम वर्णन किया है कि जैसा शायद ही किसी हिंदी काव्य ग्रंथ में मिल सके। आत्मानुभव गूँगे का सा गुड़ है। वह ऐसा पदार्थ है कि जिस प्रकार कहना चाहे उसी प्रकार कहने में नहीं आता इसीसे इससे हार माननी पड़ती है और कहते मानों लज्जा भी आती है। यही जीते हुए का मोक्ष है, मरने पर मोक्ष कहनेवाले भ्रम में हैं। जगत का भ्रम कहा जाना भी आत्मानुभव से ही प्रतीत हो सकता है। यह सापेक्षतया आत्मा अनात्मा के ज्ञान से सिद्ध होता है। इसकी प्राप्ति श्रवन-मनन-निदिध्यासन से है। फिर साक्षात् ज्ञान होता है। इन साधनों का कई दृष्टांतों से वर्णन है। ]

### इंदव छंद

है दिल में दिलदार सही अँषियाँ उलटी करि ताहि चितइए।
आब में षाक में बाद में आतस जान मैं सुंदर जानि जनइए॥
नूर में नूर है तेज में तेज है ज्योति में ज्योति मिलै मिलि जइए[1]।
क्या कहिए कहतैं न बनै कछु जो कहिए कहतें ही लजइए॥१॥

१-मिलने से मिल जाता है अथवा उसके मिलने से उसमें लीन हो जाना होता है।

जासौं कहूँ सबमें वह एक तौ सौ कह कैसौ है आँषि दिखइए ।
जौ कहूँ रूप न रेष तिसै कछु तौ सब झूठ कै माने[1] कहइए ॥
जौं कहूँ सुंदर नैननि माँझि तौ नैन हू बैन गए पुनि[2] हइए ।
क्या कहिए कहतै न बनै कछु जो कहिए कहते ही लजइए ॥२॥
होत विनोद जु तौ[3] अभि अंतर सो सुख आप मैं आपुहि पइए ।
बाहिर कौं उमग्यौ पुनि आवत कंठ ते सुंदर फेरि पठइए ॥
स्वाद निवेरे निवेर्यौ न जात मनौ गुर गूँगे ही ज्यों नित षइए ।
क्या कहिए कहतै न बनै कछु जो कहिए कहतै ही लजइए ॥३॥
एक कि दोइ न एक न दोइ उहीं कि इहीं[4] न उहीं न इहीं है ।
शून्य कि थूल न शून्य न थूल जहीं की तहीं[5] न जहीं न तहीं है ॥
मूल कि डाल न मूल न डाल वहीं कि महीं[6] न वहीं न महीं है ।
जीव कि ब्रह्म न जीव न ब्रह्म[7] तो है कि नहीं कछु है न नहीं है ॥५॥
एक कहूँ तौ अनेक सौं दीषत एक अनेक नहीं कछु ऐसो ।
आदि कहूँ तिहि अंतहु आवत आदि न अंत न मध्य सु कैसो ॥
गोपि कहूँ तौ अगोपि कहा यह गोपि अगोपि न ऊभौ न बैसो ।
जोइ कहूँ सोइ है नहिं सुंदर है तो सही परि जैसै कौ तैसो[8] ॥६॥

---

१—झूठा करके माना जायगा ऐसा कहना चाहिए। २—नेत्रों के वाणी नहीं है—"गिरा अनैन नैन बिनु बानी"। "अदृश्य भावना नास्ति दृश्यमानो विनश्यति।" ३—जो कुछ वा जो तुझमें। ४—यहाँ वा कहाँ—देश वा दिक् से अभिप्राय है। ५—तब वा जब काल से प्रयोजन है। ६—वही = बाहर, मही = मांही, अंदर। ७—जीव कहने से तो बनै नहीं और ब्रह्म ही कहैं तो जीव माया आदि का विचार उठेगा। ८—जैसी जिस पुरुष के भावना होती है उसको वैसा ही सिद्ध हो जाता है यह सिद्धांत सत्य है।

मनहर छंद

इंद्री नहिं जानि सकै अल्प ज्ञान इंद्रिन कौ,
प्रान हू न जानि सकै स्वास आवै जाइहै।
मनहू न जानि सकै संकल्प विकल्प करै,
बुद्धिहू न जानि सकै सुन्यौ सु बताइहै॥
चित्त अहंकार पुनि एऊ नहिं जानि सकै,
शब्द हू न जानि सकै अनुमान पाइहै।
सुंदर कहत ताहि कोऊ नहिं जानि सकै,
दीवा करि देषिए सु ऐसी नहीं लाइहै[1] ॥ ९ ॥

ंदव छंद

सूर के तेज तें सूरज दीसत चंद के तेज तें चंद उजासै।
तारे के तेज में तारेउ दीसत बिज्जुल तेज तें बिज्जु चकासै॥
दीप के तेज तें दीपक दीसत हीरे के तेज तें हीरोउ भासै।
तैसैहिं सुंदर आतम जानहु आपके तेज में आप प्रकासै॥११॥
कोउ कहै यह सृष्टि सुभाव तें कोउ कहै यह कर्म तें सृष्टी।
कोउ कहै यह काल उपावत कोउ कहै यह ईश्वर तिष्टी[2] ॥
कोउ कहै यह ऐसेहि होत है क्यौं करि मानिय बात अनिष्टो[3]।
सुंदर एक किए अनुभौ बिनु जानि सकै नहिं वाहिज दृष्टी॥१२॥

---

१–लाइ = लाय, अग्नि प्रज्वलित। २–काल, कर्म, स्वभाव, कारण यह चार सृष्टि के पृथक् पृथक् सिद्धांत प्रकरण है। ३–बौद्धों और जैनियों ने ऐसा ही माना है। अनिष्टी = बुरी, असमीचीन।

मूए तें मोच्च कहै सब पंडित मूए तें मोच्च कहै पुनि जैना ।
मूए तें मोच्च कहै ऋषि तापस मूए तें मोच्च कहै शि । सैना[१] ॥
मूए तें मोच्च मलेछ कहै तेउ धोषै हि धोषौ बषानत बैना ।
सुंदर आतम कौ अनुभौ सोइ जीवत मोच्च सदा सुख चैना ॥१४॥

मनहर छंद

पाव जिनि गह्यौ सुतौ कहत है ऊषर[२] सौ,
पूँछ जिनि गही तिन लाव सौ सुनायौ है ।
सूँड जिनि गही तिन दगला[३] की बाँह कह्यौ,
दांत जिनि गह्यौ तिनि मूसर दिषायौ है ॥
कान जिनि गह्यौ तिनि सूपसौ[४] बनाइ कह्यौ,
पीठि जिनि गही तिनि बिटोरा[५] बतायौ है ।
जैसौ है सु तैसौ ताहि सुंदर सयाँखो[६] जानै,
आँधरनि[७] हाथी देषि ऊगरा[८] मचायौ है ॥१७॥
न्याय शास्त्र कहत है प्रगट ईश्वरवाद,
मीमांसक शास्त्र महिं कर्मवाद कह्यौ है ।
वैशेषिक शास्त्र पुनि कालवादी है प्रसिद्ध,
पातंजलि शास्त्र महिं योग वाद लह्यौ है ॥
सांख्य शास्त्र माहिं पुनि प्रकृति पुरुषवाद,

---

१—संप्रदाय, शैव अथवा शिव मतवाले जो रहस्य वाममार्ग में बताते हैं। २—धान कूटने की लकड़ी की ऊषल (उलूषली)। ३—अँगरखा, प्रायः रुईदार। ४—छाजला। ५—ऊपले वा छानों के संग्रह को गोबर लीपकर ढलाऊ कर देते हैं। ६—सुआँखा, सूझता, जो अंधा न हो। ७—कई अंधों ने। ८—टटोलकर।

वेदांत शास्त्र तिनहिं ब्रह्मवाद गह्यौ है।
सुंदर कहत षट् शास्त्र महिं भयौ वाद,
जाकै अनुभव ज्ञान वाद में न बह्यौ है॥ १८॥
प्रज्ञानमानंद ब्रह्म ऐसैं ऋग्वेद कहत,
अहं ब्रह्म अस्मि इति यजुर्वेद यौं कहै।
तत्वमसि इति सामवेद यौं बषानत है,
अयमात्माहि ब्रह्म वेद अथर्व्वन लहै॥
एक एक वचन मैं तीन पद है प्रसिद्ध,
तिनकौं विचार करि अर्थ तत्व कौं गहै।
चारि वेद भिन्न भिन्न[1] सबकौ सिद्धंत एक,
सुंदर समुझि करि चुपचाप ह्वै रहै॥ १९॥
क्षिति भ्रम जल भ्रम पावक पवन भ्रम,
व्योम भ्रम तिनकौ शरीर भ्रम मानिए।
इंद्री दश तेऊ भ्रम अंतहकरण भ्रम,
तिंनहू कै देवता सु भ्रम तें बषानिए॥
सत्व रज तम भ्रम पुनि अहंकार भ्रम,
महत्तत्व प्रकृति पुरुष भ्रम भानिए।

---

१—चारों वेदों के उपनिषदों में ये महावाक्य आए हैं। प्रज्ञाधन आनंद स्वरूप ही ब्रह्म है। मैं नाम मेरा आत्मा ही ब्रह्म है। वह तू है—वह तू ( तेरी आत्मा ) है। यह आत्मा (जो तेरी वा तेरे अंदर है) सो ही ब्रह्म है। इन चारों के अर्थ को विचारने से प्रयोजन एक ही, जीव व आत्मा का अभेद, निकलता है।

जोई कछु कहिए सु सुंदर सकल भ्रम[1],
अनुभौ किए तै एक आतमाही जानिए ॥. २४ ॥
माया की अपेक्षा ब्रह्म रात्रि की अपेक्षा दिन,
जड की अपेक्षा करि चैतन्य बषानिए।
अज्ञान अपेक्षा[2] ज्ञान बंध की अपेक्षा मोक्ष,
द्वैत की अपेक्षा सुतौ अद्वैत प्रवानिए॥
दुःख की अपेक्षा सुख पाप की अपेक्षा पुन्य,
झूठ की अपेक्षा ताहि सत्य करि मानिए।
सुंदर सकल यह बचन विलास भ्रम,
वचन अवचन रहित सोई जानिए॥ २६ ॥
आतमा कहत गुरु शुद्ध निरवंध नित्य,
सत्व करि मानै सुतौ सवद प्रमाण है।
जैसे व्योम व्यापक अखंड परिपूरन है,
व्योम उपमा तें उपमान सो प्रमाण है।
जाकी सत्ता पाइ सब इंद्रिय चेतनि होइ,
याही अनुमान अनुमान हू प्रमाण है।
अनुभव जानै तब सकल संदेह मिटैं,
सुंदर कहत यह प्रत्यक्ष प्रमाण है॥ २७ ॥
एक तो श्रवन[3] ज्ञान पावक ज्यों देषियत,

---

१—माया अनिर्वचनीय भ्रम रूप पदार्थ है। उसके अंश वा भाग भी भ्रम ही हैं। २—ज्ञान और सृष्टि सापेक्षतया आभासित होते हैं। ब्रह्म का अपरोक्ष ज्ञान होने से माया नहीं रहती, इत्यादि। ३—श्रवण,

माया जल बरषत बेगि बुझि जात है।
एक है मनन ज्ञान बिज्जुल ज्यौं घन मध्य,
माया जल बरषत तामें न बुझात है॥
एक निदिध्यास ज्ञान बड़वा अनल सम,
प्रगट समुद्र माहिं माया जल षात है।
आतमा अनुभव ज्ञान प्रलय अग्नि जैसे,
सुंदर कहत द्वैत प्रपंच विलात है॥ २६॥
भोजन की बात सुनि मन में मुदित होत,
मुख में न परै जौलौं मेलिए न ग्रास है।
सकल सामग्री आनि पाक कौं करन लाग्यौ,
मनन करत कब जीऊँ यह आस है॥
पाक जब भयौ तब भोजन करन बैठौ,
मुख में मेलत जाइ उहै निदिध्यास है।
भोजन पूरन करि तृपत भयो है जब,
सुंदर साच्चातकार अनुभौ प्रकाश है॥ ३२॥
काहू कौ पूछत रंक धन कैसैं पाइयत,
कान दैकैं सुनत श्रवन सोई जानिए।
उन कह्यो धन हम देखौ है फलानी ठौर,
मनन करत भयौ कब घरि आनिए॥

---

मनन, निदिध्यासन तथा आत्मानुभव—ये चार ज्ञान क्रम साधन हैं जो वेदांत में अधिकारी होने के लिये मुख्य गिने जाते हैं। इनको दृष्टांत से भिन्न भिन्न कर वर्णन किया गया है।

फेरि जब कह्यो धन गड़्यौ तेरे घर माहिं,
षोदन लग्यौ है तब निदिध्यास ठानिए।
धन निकस्यो है जब दरिद्र गयौ है तब,
सुंदर साक्षातकार नृपति बषानिए॥ ३४॥

---

## ( २८ ) ज्ञानी को अंग

[ ज्ञानी की क्या पहिचान है, वह कैसा होता है, क्या उसकी क्रिया है, कैसी रहन सहन, कैसे विचार, कैसी उसकी धुन होती है, ज्ञानी संसार को कैसे मानता है और उसे कैसे निबाहता है, इसमें रहकर भी कैसे न्यारा हो जाता है, ज्ञानी व अज्ञानी का भेद क्या है, इत्यादि ज्ञानी के संबंध की बातें बड़ी उत्तमता से वर्णित हैं। ज्ञान का भक्ति कर्म उपासना से भेद दिखाकर ज्ञान की उत्कृष्टता भी दरसा दी है। ]

### इंदव छंद

जाकै हृदै माहिं ज्ञान प्रकाशत ताकौ सुभाव रहै नहिं छानौ।
नैन मैं बैन मैं सैन मैं जानिए ऊठत बैठत है अलसानौ॥
ज्यौं कछु भक्ष किए उदगारत कैसेहुँ राषि सकै न अघानौ।
सुंदरदास प्रसिद्ध दिषावत धान कौ षेत पयार[1] तें जानौ॥१॥
बोलत चालत बैठत ऊठत पीवत खातहु सूँघत स्वासै।
ऊपर तौ व्यवहार करै सब भीतर स्वप्न समान सौ भासै॥
लै करि तीर पताल कौं साँधत मारत है पुनि फेरि अकासै।
सुंदर देह क्रिया सब देषत कोउ न पावत ज्ञानी को आसै[2]॥२॥

---

१—पराल घास। २—आशय, प्रयोजन।

देषत है पै कछु नहिं देषत बोलत है नहिं बोल बषानै।
सूंघत है नहिं सूंघत घ्राण सुनै सब है न सुनै यह मानै॥
भक्त करै अरु नाहिं भषै कछु भेंटत है नहिं भेटत प्रानै[1]।
लेत है देत है देत न लेत है सुंदर ज्ञानी की ज्ञानी ही जानै॥५॥
देषत ब्रह्म सुनै पुनि ब्रह्महिं बोलत है सोउ ब्रह्महि बानी।
भूमिहु नीरहु तेजहु वायुहु व्योमहु ब्रह्म जहाँ लगि प्रानी॥
आदिहु अंतहु मध्यहु ब्रह्महि है सब ब्रह्म इहै मति ठानी।
सुंदर ज्ञेय रु ज्ञानहु ब्रह्म सु आपहु ब्रह्महि जानत ज्ञानी॥७॥
आदिहु तौ नहिं अंतर है नहिं मध्य शरीर भयौ भ्रमकूपं।
भासत है कछु और कौ औरइ ज्यौं रजु मैं अहि सीप सुरूपं॥
देषि मरीचि[2] उठ्यौ विचि विभ्रम जानत नाहिं उहै रवि धूपं।
सुंदर ज्ञान प्रकाश भयौ जब एक अखंडित ब्रह्म अनूपं॥१०॥

### मनहर छंद

सबसौं उदास होइ काढि मन भिन्न करै,
ताकौ नाम कहियत परम वैराग है।
अंतहकरण हू वासना निवरत होंहिं,
ताकौ मुनि कहत है उहै बड्यौ त्याग है॥
चित्त एक ईश्वर सौं नेकहू न न्यारौ होइ,
उहै भक्ति कहियत उहै प्रेममार्ग है।

---

१—प्राणों तक पहुँचता है अर्थात् अत्यंत सूक्ष्म बुद्धि हो जाता है। २—मृगतृष्णा का जल जिसको मरुस्थल वा अन्य स्थलों में मृग देखकर जल ही मान लेता है।

आप ब्रह्म जगत को एक करि जानै जब,
सुंदर कहत वह ज्ञान भ्रम भाग[1] है ॥ १४ ॥
कोऊ नृप फूलन की सेज पर सूतौ आइ,
जब लग जाग्यौ तौलौं अतिसुख मान्यो है।
नींद जब आई तब वाही को सुपन भयौ,
जाइ परयौ नरक से कुंड में यौं जान्यौ है॥
अति दुख पावै परि निकस्यौ न क्यौंहो जाइ,
जागि जब परयौ तब सुपन बषान्यौ है।
इह झूठ वह झूठ जाग्रत स्वप्न दोऊ[2],
सुंदर कहत ज्ञानी सब भ्रम मान्यौ है ॥ १५ ॥
कर्म न विकर्म करै भाव न अभाव धरै,
शुभहू अशुभ परै यातैं निधरक है।
वस तीन[3] शून्य जाकै पापहो न पुन्य ताक,
अधिक न न्यून वाके स्वर्ग न नरक है॥
सुख दुख सम दोऊ नीच हो न ऊँच कोऊ,
ऐसी विधि रहे सोऊ मिल्यौ न फरक है।
एक हो न दोइ जानै बंध मोक्ष[4] भ्रम मानै,
सुंदर कहत ज्ञानी ज्ञान मैं गरक[5] है ॥ २० ॥

---

१—भ्रम भाग जाता है। २—जैसे स्वप्न के पदार्थ जाग्रत में असत्य प्रतीत होते हैं वैसे ज्ञानी के अनुभव में जाग्रत के पदार्थ असत्य भासते हैं। ३—त्रिगुण। ४—ज्ञान का महत्त्व इतना है कि मोक्ष भी भ्रम ही है। ५—मग्न, डूबा हुआ।

कामी है न जती है न सूम है न सखी[1] है न,
राजा है न रंक है न तन है न मन है।
सोवै है न जागै है न पीछे है न आगे है न,
ग्रहै है न त्यागै है न घर है न बन है॥
थिर है न डोलै है न मौन है न बोलै है न,
बंधै है न खोलै है न स्वामी है न जन है।
वैसौ कोऊ होइ जब वाकी गति जानै तब,
सुंदर कहत ज्ञानी सुद्ध ज्ञानघन है[2] ॥ २१ ॥
ज्ञानी लोक संग्रह कौं करत व्यवहार विधि,
अंतहकरण मैं सुपन की सी दौर है।
देत उपदेश नाना भाँति के बचन कहि,
सब कोउ जानत सकल सिरमौर है॥
हलन चलन पुनि देह सौं करावत है,
ज्ञान मैं गरक नित लिए[3] निज ठौर है।
सुंदर कहत जैसैं दंत गजराज मुख,
षाइबे के औरई दिषाइबे को और हैं॥ २२ ॥
एक ज्ञानी कर्मनि मैं ततपर देषियत,
भक्ति कौ प्रभाव नाहिं ज्ञान मैं गरक है।
एक ज्ञानी भक्ति कौ अत्यंत प्रभाव लिए,

---

१—दातार। २—कामी आदि कहने से यह प्रयोजन है कि निषिद्ध का तो साधन भूमिका में त्याग कर दिया और शुद्ध का आचरण कर कर्मफल का त्याग कर दिया। ३-निज वा परमात्मदशा को धारण किए हुए।

ज्ञान माहिं निश्चै करि कर्म सौं तरक[1] है ॥
एक ज्ञानी ज्ञान ही में ज्ञान कौ उचार करै,
भक्ति अरु कर्म इनि दुहूँ ते फरक है।
कर्म भक्ति ज्ञान तीनों वेद में बषानि कहे,
सुंदर बतायौ गुरु ताही में लरक[2] है ॥ २७ ॥

दोइ जने मिलि चौपरि षेलत सारि धरैं पुनि ढारत पासा।
जीतत है सु खुसी मन में अति हारत है सु भरै जु उसासा ॥
एक जनौ दुहुँ ओरहि खेलत हारि न जीति करै जु तमासा।
तैसै अज्ञानी के द्वैत भयौ भ्रम सुंदर ज्ञानी के एक प्रकासा॥३०॥

सवइया छंद

जीव नरेश अविद्या निद्रा सुख सज्या सोयौ करि हेत।
कर्म्म खवास पुटपरी[३] लाई तातैं बहु बिधि भयौ अचेत ॥
भक्ति प्रधान जगायौ कर गहि आलस भरयौ जँभाई लेत।
सुंदर अब निद्रा बस नाहीं ज्ञान जागरन सदा सचेत ॥३१॥

---

## ( ३० ) निरसंशै को अंग

[ सत्य वस्तु का निश्चित ज्ञान हो जाने पर देह का ममत्व और जीवन मरण का मोह, शोक, कुछ नहीं रहता है। देहाभिमान ही जब न रहा तो मृत्यु किसी भी देश किसी काल में हो, थोड़ा जीओ चाहे अधिक जीओ इत्यादि बातों का कुछ अपने अंदर बखेड़ा नहीं रहता।]

१—त्याग वा अभाव करनेवाला। २—सुंदर को गुरु ने जो विलक्षण ज्ञानशैली वा सैन बताई उस ही में तत्पर है। लरक = सहज सुख साधन। ३—मूठी देना, पाँव दबाना।

**मनहर छंद**

भावै[१] देह छूटि जाहु काशी माहिं गंगा तट,
भावै देह छूटि जाहु क्षेत्र मगहर[२] मैं।
भावै देह छूटि जाहु विप्र के सदन[३] मध्य,
भावै देह छूटि जाहु स्वपच[४] के घर मैं॥
भावै देह छूटौ देश आरज[५] अनारज मैं,
भावै देह छूटि जाहु बन मैं नगर मैं।
सुंदर ज्ञानी क कछु संशै नहिं रह्यौ कोई,
स्वर्ग नरक सब भाजि गयौ भर[६]मैं॥ १॥
भावै देह छूटौ जाहु आज ही पलक माहिं,
भावै देह रहौ चिरकाल जुग अंत जू।
भावै देह छूटि जाहु ग्रीषम पावस रितु,
सरद शिशिर शीत छूटत बसंत जू॥
भावै दछनायन हू भावै उत्तरायन[७] हू,
भावै देह सर्प सिंघ बिज्जुलो हनंत जू[८]।

---

१—चाहे, अथवा। २—मगधदेश जिसमें मरने से गति नहीं होती। ३—घर, भवन। ४—चांडाल, भंगी। ५—आर्य्य—आर्य्यावर्त्त पुण्यभूमि। अनारज—जैसे म्लेच्छदेश, यवनदेश अंग कलिंगादि। ६—भ्रम थे सो भाग गए। ७—उत्तरायण सूर्य्य में मरने से सद्गति होती है; जैसे भीष्मजी की। गीता में भी ऐसा आया है तथा कई पुराणादि में भी। उत्तम ऋतु काल वा मुहूर्त्त की ज्ञानी को कुछ शंका नहीं रहती। ८—अकाल मृत्यु—आधिभौतिक आदि दैविक कुयोगो से।

सुंदर कहत एक आतमा अखंड जानि,
याही भाँति निरसंशै भए सब संत जू ॥ २ ॥

---

## ( ३१ ) प्रेमपरा ज्ञान ज्ञानी को अंग

[ परात्पर ब्रह्म में निष्ठ और परा भक्ति के रसास्वादन से मत्त हुए ज्ञानी से मुख के ब्रह्मानंद का उद्गार और "बड़" जैसे निकलती है वही इस अंग में है । ]

इंदव छंद

ज्ञान दियौ गुरु देव कृपा करि दूरि कियौ भ्रम षोलि किवारौ ।
और क्रिया कहि कौन करै अब चित्त लग्यौ परब्रह्म पियारौ ॥
पाव बिना चलि कैं तहि ठाहर पंगु भयौ मन मित्त हमारौ ।
सुंदर कोउ न जानि सकै यह गोकुल गाँव कौ पैंड़ौहि न्यारौ[1] ॥२॥
एक अखंडित ज्यों नभ व्यापक बाहिर भीतर है इकसारौ ।
दृष्टि न मुष्टि[2] न रूप न रेष न सेत न पीत न रक्त न कारौ ॥
चक्रित होइ रहै अनुभौ बिन जौं लग नाहिंन ज्ञान उजारौ ।
सुंदर कोउ न जानि सकै यह गोकुल गाँव कौ पैंड़ौ हि न्यारौ ॥३॥
लच्छ अलच्छ अदच्छ न दच्छ[3] न पच्छ अपच्छ न तूल न भारौ ।
झूठ न साँच अवाच न वाच न कंचन काँच न दीन उदारौ ॥

---

१–यह कहावत प्रसिद्ध है । ब्रह्म-प्राप्ति का मार्ग न्यारा है अर्थात् साधारण धर्म मर्यादा से भिन्न है, वह रहस्य ही निराला है जिसको पराभक्ति और परम ज्ञान के पहुँचे हुए महात्मा ही जानते हैं । २–स्थूल सूक्ष्म । ३–पूर्ण वा सर्वशक्तिमान् ।

